ध्वंसकस्वशुद्धात्मसंवित्तिबलेन ज्ञानावरणादिमूलोत्तरगतसमस्तकर्मप्रकृतिविनाशकत्वादष्टकर्मरहिताः "सम्मत्तणाणदंसणवीरियसुहुमं तहेव अवगहणं। अगुरुलहुअव्वबाहं अट्ठगुणा हुंति सिद्धाणं । १ ।" इति गाथाकथितक्रमेण तेषामष्टकर्मरहितानामष्टगुणाः कथ्यन्ते । तथाहि-केवलज्ञानादिगुणास्पदनिजशुद्धात्मैवोपादेय इति रुचिरूपं निश्चयसम्यक्त्वं यत्पूर्वं तपश्चरणावस्थायां भावितं तस्य फलभूतं समस्तजीवादितत्त्वविषये विपरीताभिनिवेशरहितपरिणतिरूपं परमक्षायिकसम्यक्त्वं भण्यते ॥ पूर्वं छद्मस्थावस्थायां भावितस्य निर्विकारस्वसंवेदनज्ञानस्य फलभूतं युगपल्लोकालोकसमस्तवस्तुगतविशेषपरिच्छेदकं केवलज्ञानम् । निर्विकल्पस्वशुद्धात्मसत्तावलोकनरूपं यत्पूर्वं दर्शनं भावितं तस्यैव फलभूतं युगपल्लोकालोकसमस्तवस्तुगतसामान्यग्राहकं केवलदर्शनम् ॥ कस्मिंश्चित्स्वरूपचलनकारणे जाते सति घोरपरीषहोपसर्गादौ निजनिरञ्जनपरमात्मध्याने पूर्वं धैर्यमवलम्बितं तस्यैव फलभूतमनन्तपदार्थपरिच्छित्तिविषये खेदरहितत्वमनन्तवीर्यम् ॥ सूक्ष्मातीन्द्रियकेवलज्ञानविषयत्वात्सिद्धस्वरूपस्य सूक्ष्मत्वं भण्यते। एकदीपप्रकाशे नानादीपप्रकाशवदेकसिद्धक्षेत्रे सङ्करव्यतिकरदोषपरिहारेणानन्तसिद्धावकाशदानसामर्थ्यमवगाहनगुणो भण्यते ।

---

उत्तरप्रकृतियोंके विनाशक होनेसे अष्टविध कर्मोंसे रहित सिद्ध होते हैं। तथा "सम्यक्त्व, ज्ञान, दर्शन, वीर्य, सूक्ष्म, अवगाहन, अगुरुलघु और अव्याबाध ये आठ गुण सिद्धोंके होते हैं।" इस गाथोक्त क्रमसे उन अष्टकर्मरहित सिद्धोंके आठ गुण कहे जाते हैं। अब उन गुणोंको विस्तारसे दर्शाते हैं:—केवलज्ञान आदि गुणोंका स्थानरूप जो निज शुद्ध आत्मा है वही ग्राह्य है इस प्रकारकी रुचिरूप निश्चयसम्यक्त्व जो कि पहले तपश्चरण करनेकी अवस्थामें उत्पादित किया था उसका फलभूत, समस्त जीव आदि तत्त्वोंके विषयमें विपरीत अभिनिवेश (जो पदार्थ जिसरूप है उसके विरुद्ध आग्रह) से शून्य परिणामरूप परम क्षायिक सम्यक्त्व नामा प्रथम गुण सिद्धोंके कहा जाता है। पूर्व कालमें छद्मस्थ अवस्थामें भावनागोचर किये हुये विकाररहित स्वानुभवरूप ज्ञानका फलभूत एकही समयमें लोक तथा अलोकके संपूर्ण पदार्थोंमें प्राप्त हुए विशेषोंको जाननेवाला दूसरा केवलज्ञाननामा गुण है। संपूर्ण विकल्पोंसे शून्य निजशुद्ध आत्माकी सत्ताका अवलोकन (दर्शन) रूप जो पहले दर्शन भावित किया था उसी दर्शनका फलभूत, एक कालमें ही लोक अलोकके संपूर्ण पदार्थोंमें प्राप्त हुए सामान्यको ग्रहण करानेवाला केवलदर्शन नामा तृतीय गुण है। अतिघोर परीषह तथा उपसर्ग आदिके आनेके समयमें जो पहले अपने निरंजन परमात्माके ध्यानमें धैर्यका अवलम्बन किया उसीका फलभूत अनन्त पदार्थोंके ज्ञानमें खेदके अभावरूप लक्षणका धारक चतुर्थ अनन्तवीर्यनामक गुण है। सूक्ष्म अतीन्द्रिय केवलज्ञानका विषय होनेसे सिद्धोंके स्वरूपको सूक्ष्म कहते हैं। यह सूक्ष्मत्व पंचम गुण है। एक दीपके प्रकाशमें जैसे अनेक दीपोंके प्रकाशका समावेश हो जाता है उसी प्रकार एक सिद्धके क्षेत्रमें संकर तथा व्यतिकर दोषके परिहार पूर्वक जो अनन्त सिद्धोंका अवकाश

यदि सर्वथा गुरुत्वं भवति तदा लोहपिण्डवदधः पतनं, यदि च सर्वथा लघुत्वं भवति तदा वाताहतार्कतूलवत्सर्वदैव भ्रमणमेव स्यान्न च तथा तस्मादगुरुलघुत्वगुणोऽभिधीयते। सहजशुद्धस्वरूपानुभवसमुत्पन्नरागादिविभावरहितसुखामृतस्य यदेकदेशसंवेदनं "कृतं पूर्वं तस्यैव फलभूतमव्याबाधमनन्तसुखं भण्यते। इति मध्यमरुचिशिष्यापेक्षया सम्यक्त्वादिगुणाष्टकं भणितम्। मध्यमरुचिशिष्यं प्रति पुनर्विशेषभेदनयेन निर्गतित्वं, निरिन्द्रियत्वं, निष्कायत्वं, निर्योगत्वं, निर्वेदत्वं, निष्कषायत्वं, निर्नामत्वं, निर्गोत्रत्वं, निरायुषत्वमित्यादिविशेषगुणास्तथैवास्तित्ववस्तुत्वप्रमेयत्वादिसामान्यगुणाः स्वागमाविरोधेनानन्ता ज्ञातव्याः। संक्षेपरुचिशिष्यं प्रति पुनर्विवक्षिताभेदनयेनानन्तज्ञानादिचतुष्टयम्, अनन्तज्ञानदर्शनसुखत्रयं, केवलज्ञानदर्शनद्वयं, साक्षादभेदनयेन शुद्धचैतन्यमेवैको गुण इति। पुनरपि कथंभूताः सिद्धाः चरमशरीरात् किञ्चिदूना भवन्ति तत् किञ्चिदूनत्वं शरीरोपाङ्गजनितनासिकादिच्छिद्राणामपूर्णत्वे सति यस्मिन्नेव क्षणे सयोगिचरमसमये त्रिंशत्प्रकृत्युदयविच्छेदमध्ये शरीरोपाङ्गनामकर्मविच्छेदो जातस्तस्मिन्नेव क्षणे जातमिति ज्ञातव्यम्।

---

देनेका सामर्थ्य है वही छठा अवगाहन गुण कहा जाता है। यदि सिद्धस्वरूप सर्वथा गुरु (भारी) हो तो लोहपिंडके समान उसका अधःपतन (नीचे गिरना) ही होता रहे और यदि सर्वथा लघु (हलका) हो तो वायुसे ताडित आक वृक्षकी रुईके समान उसका निरन्तर भ्रमण ही होता रहै, परन्तु सिद्धस्वरूप ऐसा नहीं है इसलिये सातवां अगुरुलघुगुण कहा जाता है। स्वभावसे उत्पन्न और शुद्ध जो आत्मस्वरूप है उससे उत्पन्न तथा राग आदि विभावोंसे रहित ऐसे सुखरूपी अमृतका जो एकदेश अनुभव पहले किया उसीका फलरूप अव्याबाध अनन्त सुख नामक अष्टम गुण सिद्धोंमें कहा जाता है। ये जो सम्यक्त्व आदि अष्ट गुण कहे गये हैं सो मध्यमरुचिके धारक शिष्योंके लिये हैं और विस्तारमें मध्यमरुचिके धारक शिष्यके प्रति तो विशेष भेदनयका अवलम्बन करनेसे गतिरहितता, इन्द्रियरहितता, शरीररहितत्व, योगरहितत्व, वेदरहितता, कषायरहितत्व, नामरहितत्व, गोत्ररहितत्व तथा आयुरहितत्व आदि विशेष गुण और इसी प्रकार अस्तित्व, वस्तुत्व, प्रमेयत्वादि सामान्य गुण ऐसे अपने जैनागमके अनुसार अनन्त गुण जानने चाहिये। और संक्षेपरुचि शिष्यके प्रति तो विवक्षित अभेद नयसे अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त सुख तथा अनन्त वीर्य ये चार गुण अथवा अनन्त ज्ञान, दर्शन सुखरूप तीन गुण वा केवल ज्ञान और केवल दर्शन ये दो गुण हैं और साक्षात् अभेदनयसे शुद्ध चैतन्य यह एक ही गुण सिद्धोंका है। पुनः वे सिद्ध कैसे हैं इसलिये कहते हैं कि वे सिद्ध चरम (अन्तके) शरीरसे कुछ छोटे होते हैं और वह जो किंचित् ऊनता है सो शरीराङ्गोपाङ्गकर्मसे उत्पन्न नासिका आदि छिद्रोंके अपूर्ण होनेपर जिस क्षणमें सयोगीके अन्त समयमें त्रिंशत् प्रकृतियोंके उदयका नाश हुआ उनमें शरीरांगोपांग कर्मका भी विच्छेद होगया, अतः उसी समय हुआ है यह जानना चाहिये। अब यहां

कश्चिदाह—यथा प्रदीपस्य भाजनाद्यावरणे गते प्रकाशस्य विस्तारो भवति तथा देहाभावे लोकप्रमाणेन भाव्यमिति । तत्र परिहारमाह—प्रदीपसंबन्धी योऽसौ प्रकाशविस्तारः पूर्वं स्वभावेनैव तिष्ठति पश्चादावरणं जातं जीवस्य तु लोकमात्रासंख्येयप्रदेशत्वं स्वभावो भवति यस्तु प्रदेशानां संबन्धी विस्तारः स स्वभावो न भवति । कस्मादिति चेत्, पूर्वं लोकमात्रप्रदेशा विस्तीर्णा निरावरणास्तिष्ठन्ति पश्चात् प्रदीपवदावरणं जातमेव । तन्न, किन्तु पूर्वमेवानादिसन्तानरूपेण शरीरेणावृतास्तिष्ठन्ति ततः कारणात्प्रदेशानां संहारो न भवति, विस्तारश्च शरीरनामकर्माधीन एव न च स्वभावस्तेन कारणेन शरीराभावे विस्तारो न भवति । अपरमप्युदाहरणं दीयते-यथा हस्तचतुष्टयप्रमाणवस्त्रं पुरुषेण मुष्टौ बद्धं तिष्ठति पुरुषाभावे सङ्कोचविस्तारौ वा न करोति, निष्पत्तिकाले सार्द्रं मृन्मयभाजनं वा शुष्कं सज्जलाभावे सति; तथा जीवोऽपि पुरुषस्थानीयजलस्थानीयशरीराभावे विस्तारसंकोचौ न करोति । यत्रैव मुक्तस्तत्रैव तिष्ठतीति ये केचन वदन्ति तन्निषेधार्थं पूर्वप्रयोगादसङ्गत्वाद्बन्धच्छेदात्तथागतिपरिणामाच्चेति हेतुचतुष्टयेन तथैवाविद्धकुलालचक्रवद् व्यपगतले-

---

कोई शंका करता है कि जैसे दीपकके आवरण करनेवाले पात्र आदिके हटा लेनेसे उस दीपकके प्रकाशका विस्तार हो जाता है उसी प्रकार देहका अभाव होनेपर सिद्धोंका आत्मा लोकप्रमाण होना चाहिये । अब इसका परिहार कहते हैं–जो यह दीपकसंबंधी प्रकाशका विस्तार है वह तो पहले स्वभावसे ही दीपकमें रहता है और पीछे उस दीपकके आवरण होता है; और जीवके तो लोकमात्र असंख्यात प्रदेशत्व स्वभाव है और जो प्रदेशोंका विस्तार है वह स्वभाव नहीं है । कदाचित् यह कहो कि जीवके पहले लोकमात्र प्रदेश विस्तृत हुए आवरणरहित रहते हैं और फिर जैसे प्रदीपके आवरण होता है वैसेही जीव-प्रदेशोंके भी आवरण हुआ है; सो नहीं, किन्तु जीवके प्रदेश तो पूर्वकालसे ही अनादिकालसे सन्तानरूप चले आये हुये शरीरसे आवरणसहितही रहते हैं । इस हेतुसे जीवके प्रदेशोंका संहार तथा विस्तार शरीर नामक नामकर्मके आधीन ही है और जीवका स्वभाव नहीं है इस कारणसे जीवके शरीरका अभाव होनेपर प्रदेशोंका विस्तार नहीं होता है । इस विषयमें और भी उदाहरण देते हैं कि जैसे पुरुषकी मुट्ठीमें चार हाथका वस्त्र बँधा हुआ है, अब वह वस्त्र यदि पुरुष हो तब ही तो उसकी प्रेरणासे संकोच व विस्तार कर सकता है और पुरुषके अभावमें संकोच तथा विस्तार नहीं कर सकता; जैसा उस पुरुषने छोड़ा वैसाही रहता है । अथवा गीला मृत्तिकाका भाजन बनते समय तो संकोच तथा विस्तारको प्राप्त हो जाता है और जब वह शुष्क हो जाता है तब जलका अभाव होनेसे संकोच व विस्तारको नहीं प्राप्त होता है, इसी प्रकार जीव भी पुरुषके स्थानभूत अथवा जलके स्थानभूत शरीरके अभावमें संकोच विस्तारको नहीं प्राप्त होता है । अब कितनेही कहते हैं कि "जीव जिस स्थानमें कर्मोंसे मुक्त होता है वहाँही रहता है ।" इसके निषेधके लिये कहते हैं । पूर्वप्रयोगसे, असंग होनेसे, बंधका नाश होनेसे तथागतिके परि-

पालाम्बुवदेरण्डबीजवदग्निशिखावच्चेति दृष्टान्तचतुष्टयेन च स्वभावोर्द्ध्वगमनं ज्ञातव्यं तच्च लोकाग्रपर्यन्तमेव न च परतो धर्मास्तिकायाभावादिति । नित्या इति विशेषणं तु मुक्तात्मनां कल्पशतप्रमितकाले गते जगति शून्ये जाते सति पुनरागमनं भवतीति सदाशिववादिनो वदन्ति तन्निषेधार्थं विज्ञेयम् । उत्पादव्ययसंयुक्तत्वं विशेषणं सर्वथैवापरिणामित्वनिषेधार्थमिति । किञ्च विशेषः निश्चलाविनश्वरशुद्धात्मस्वरूपाद्भिन्नं सिद्धानां नारकादिगतिषु भ्रमणं नास्ति कथमुत्पादव्ययत्वमिति । तत्र परिहारः । आगमकथितागुरुलघुषट्स्थानपतितहानिवृद्धिरूपेण येऽर्थपर्यायास्तदपेक्षया अथवा येन येनोत्पादव्ययध्रौव्यरूपेण प्रतिक्षणं ज्ञेयपदार्थाः परिणमन्ति तत्परिच्छित्त्याकारेणानीहितवृत्त्या सिद्धज्ञानमपि परिणमति तेन कारणेनोत्पादव्ययत्वम्, अथवा व्यञ्जनपर्यायापेक्षया संसारपर्यायविनाशः, सिद्धपर्यायोत्पादः, शुद्धजीवद्रव्यत्वेन ध्रौव्यमिति । एवं नयविभागेन नवाधिकारैर्जीवद्रव्यं ज्ञातव्यम्, अथवा तदेव बहिरात्मान्तरात्मपरमात्मभेदेन त्रिधा भवति । तद्यथा—

---

णामसे ऐसे इन चार हेतुओंसे जीवका ऊर्ध्व गमन जानना चाहिये अथवा भ्रमते हुए कुलाल (कुंभकार) के चाकके सदृश, मृत्तिकाके लेपरहित तुंबीके सदृश, एरंडके बीजके तुल्य, अथवा अग्निकी शिखाके समान, इन चार दृष्टांतोंसे जीवके स्वभावसे ऊर्ध्व गमन जानना चाहिये और वह ऊर्ध्व गमन भी लोकके अग्रभागतक ही होता है और इसके आगे नहीं; क्योंकि वहां धर्मास्तिकायका अभाव है । सिद्ध नित्य हैं । यहांपर जो नित्य विशेषण है सो सदाशिववादी यह कहते हैं कि "१०० कल्प प्रमाण समय व्यतीत होनेपर जब जगत् शून्य हो जाता है तब फिर उन मुक्त जीवोंका संसारमें आगमन होता है ।" इस मतका निषेध करनेके लिए है ऐसा समझना चाहिये । सिद्ध उत्पाद तथा व्ययसे युक्त हैं । यहां जो उत्पाद व्यय संयुक्तपना सिद्धोंका विशेषण कहा है वह सर्वथा अपरिणामिताके निषेधके लिये है । यहांपर विशेष यह है कि कोई शंका करै कि सिद्ध तो निरन्तर निश्चल तथा विनाशरहित जो शुद्ध आत्माका स्वरूप है उसीमें रमते हैं, उससे भिन्न जो नरक आदि गतियोंमें भ्रमण करना है वह सिद्धोंके नहीं है इसलिए सिद्धोंमें उत्पाद तथा व्यय कैसे मानते हो ? इस शंकाका परिहार यह है कि आगममें कहे हुए जो अगुरुलघु आदि षट् स्थानोंमें पड़े हुये हानिवृद्धि स्वरूपसे अर्थ पर्याय हैं उनकी अपेक्षासे उत्पाद व्यय है । अथवा जिस जिस उत्पाद व्यय ध्रौव्यरूपसे प्रति समय ज्ञेय पदार्थ परिणमते हैं उन उनको परिच्छित्तिके आकारसे निरिच्छक (इच्छारहित) वृत्तिसे सिद्धोंका ज्ञान भी परिणमता है इस कारणसे उत्पाद व्यय है । अथवा सिद्धोंमें व्यंजन पर्यायकी अपेक्षासे संसार पर्यायका नाश, सिद्ध पर्यायका उत्पाद तथा शुद्ध जीव द्रव्यपनेसे ध्रौव्य है । ऐसे नय विभागसे नौ अधिकारोंद्वारा जीव द्रव्यका स्वरूप जानना चाहिये । अथवा वही जीवात्मा बहिरात्मा, अन्तरात्मा तथा परमात्मा इन भेदोंसे तीन प्रकारका होता है । वह इस प्रकार है-निजशुद्ध आत्माके ज्ञानसे उत्पन्न जो पारमार्थिक

स्वशुद्धात्मसंवित्तिसमुत्पन्नवास्तवसुखात्प्रतिपक्षभूतेनेन्द्रियसुखेनासक्तो बहिरात्मा, तद्विलक्षणोऽन्तरात्मा। अथवा देहरहितनिजशुद्धात्मद्रव्यभावनालक्षणभेदज्ञानरहितत्वेन देहादिपरद्रव्येष्वेकत्वभावनापरिणतो बहिरात्मा, तस्मात्प्रतिपक्षभूतोऽन्तरात्मा। अथवा हेयोपादेयविचारकचित्तनिर्दोषपरमात्मनो भिन्ना रागादयो दोषाः शुद्धचैतन्यलक्षण आत्मन्युक्तलक्षणेषु चित्तदोषात्मसु त्रिषु वीतरागसर्वज्ञप्रणीतेषु अन्येषु वा पदार्थेषु यस्य परस्परसापेक्षनयविभागेन श्रद्धानं ज्ञानं च नास्ति स बहिरात्मा, तस्माद्विसदृशोऽन्तरात्मेति रूपेण बहिरात्मान्तरात्मनोर्लक्षणं ज्ञातव्यम्॥ परमात्मलक्षणं कथ्यते—सकलविमलकेवलज्ञानेन येन कारणेन समस्तं लोकालोकं जानाति व्याप्नोति तेन कारणेन विष्णुर्भण्यते। परमब्रह्मसंज्ञनिजशुद्धात्मभावनासमुत्पन्नसुखामृततृप्तस्य सत उर्वशीरम्भातिलोत्तमाभिर्देवकन्याभिरपि यस्य ब्रह्मचर्यव्रतं न खण्डितं स परमब्रह्म भण्यते। केवलज्ञानादिगुणैश्वर्ययुक्तस्य सतो देवेन्द्रादयोऽपि तत्पदाभिलाषिणः सन्तो यस्याज्ञां कुर्वन्ति स ईश्वराभिधानो भवति। केवलज्ञानशब्दवाच्यं गतं ज्ञानं यस्य स सुगतः, अथवा शोभनमविनश्वरं मुक्ति-

---

(यथार्थ) सुख उससे विरुद्ध जो इन्द्रियसुख उससे आसक्त बहिरात्मा है; उससे विलक्षण अन्तरात्मा है। अथवा देहरहित जो निजशुद्ध आत्मारूप द्रव्य उस आत्माद्रव्यकी भावनारूप जो भेद-ज्ञान है उससे रहित होनेके कारण देह आदि पर (अन्य) द्रव्योंमें जो एकत्व भावनासे परिणत है अर्थात् देह आदिमें यह भावना करता है कि देह आदि मैं ही हूं वह बहिरात्मा है। और इस बहिरात्मासे विरुद्ध अर्थात् निज शुद्ध आत्माहीको आत्मा जाननेवाला अन्तरात्मा है। अथवा हेय तथा उपादेयका विचार करनेवाला जो चित्त तथा निर्दोष परमात्मासे भिन्न राग आदि दोष और शुद्ध चैतन्यरूप लक्षणका धारक आत्मा ऐसे इन पूर्वोक्त लक्षणोंके धारक जो चित्त, दोष और आत्मा हैं इन तीनोंमें अथवा वीतराग सर्वज्ञकथित अन्य पदार्थोंमें जिसके परस्पर अपेक्षाके धारक नयोंके विभागसे श्रद्धान और ज्ञान नहीं है वह बहिरात्मा है और उस बहिरात्मासे भिन्न लक्षणका धारक अन्तरात्मा है,। इस प्रकार बहिरात्मा और अन्तरात्माका लक्षण जानना चाहिये। अब परमात्माका लक्षण कहते हैं—संपूर्ण तथा निर्मल ऐसे केवलज्ञान द्वारा जिस कारणसे समस्त लोक अलोकको जानता है अर्थात् व्याप्त होता है, इस हेतुसे वह परमात्मा विष्णु कहाता है। परब्रह्म नामक निज शुद्ध आत्माकी भावनासे उत्पन्न सुखामृतसे तृप्त होनेसे उर्वशी, तिलोत्तमा तथा रंभा आदि देवकन्याओंने भी जिसके ब्रह्मचर्य व्रतको खंडित नहीं किया वह परमब्रह्म कहलाता है। केवलज्ञान आदि गुणरूप ऐश्वर्य युक्त होनेसे जिसके पदकी अभिलाषा (चाह) करते हुए देवोंके इन्द्र आदि भी जिसकी आज्ञाका पालन करते हैं, इसलिये वह परमात्मा ईश्वर इस नामका धारक होता है। केवलज्ञान इस शब्दसे वाच्य (कहने योग्य) है सु (उत्तम) गत (ज्ञान) जिसका वह सुगत है। अथवा सु कहिये शोभायमान अविनश्वर (नाशरहित) मुक्तिके स्थानको जो प्राप्त हुआ सो सुगत

पदं गतः सुगतः। "शिवं परमकल्याणनिर्वाणं ज्ञानमक्षयम् । प्राप्तं मुक्तिपदं येन स शिवः परकीर्त्तितः ॥ १ ॥" इति श्लोककथितलक्षणः शिवः। कामक्रोधादिदोषजयेनानन्तज्ञानादिगुणसहितो जिनः। इत्यादिपरमागमकथिताष्टोत्तरसहस्रसंख्यनामवाच्यः परमात्मा ज्ञातव्यः ॥ एवमेतेषु त्रिविधात्मसु मध्ये मिथ्यादृष्टिभव्यजीवे बहिरात्मा व्यक्तिरूपेण तिष्ठति, अन्तरात्मपरमात्मद्वयं शक्तिरूपेण भाविनैगमनयापेक्षया व्यक्तिरूपेण च। अभव्यजीवे पुनर्बहिरात्मा व्यक्तिरूपेण अन्तरात्मपरमात्मद्वयं शक्तिरूपेणैव न च भाविनैगमनयेनेति। यद्यभव्यजीवे परमात्मा शक्तिरूपेण वर्त्तते तर्हि कथमभव्यत्वमिति चेत् परमात्मशक्तेः केवलज्ञानादिरूपेण व्यक्तिर्न भविष्यतीत्यभव्यत्वं, शक्तिः पुनः शुद्धनयेनोभयत्र समाना। यदि पुनः शक्तिरूपेणाप्यभव्यजीवे केवलज्ञानं नास्ति तदा केवलज्ञानावरणं न घटते। भव्याभव्यद्वयं पुनरशुद्धनयेनेति भावार्थः। एवं यथा मिथ्यादृष्टिसंज्ञे बहिरात्मनि नयविभागेन दर्शितमात्मत्रयं तथा शेषगुणस्थानेष्वपि। तद्यथा—बहिरात्मावस्थायामन्तरात्मपरमात्मद्वयं शक्तिरूपेण भाविनैगमनयेन व्यक्तिरूपेण च विज्ञेयम्, अन्त-

---

है। तथा "शिव कहिये शान्त, अक्षय और परम कल्याणरूप निर्वाण मुक्तिपदको जिसने प्राप्त किया वह शिव कहलाता है । १।" इस श्लोकमें कहे हुए लक्षणका धारक होनेसे वह परमात्मा शिव है। काम, क्रोध आदि दोषोंको जीतनेसे अनन्त ज्ञान आदि गुणोंका धारक जिन कहाता है; इत्यादि परमागममें कहे हुए एक हजार आठ नामोंसे वाच्य (कहने योग्य) जो है उसको परमात्मा जानना चाहिये। इस प्रकार इन पूर्वोक्त तीनों आत्माओंके मध्यमें जो मिथ्यादृष्टि भव्य जीव है उसमें बहिरात्मा तो व्यक्तिरूपसे रहता है और अन्तरात्मा तथा परमात्मा ये दोनों शक्तिरूपसे ही रहते हैं। और भावी नैगमनयकी अपेक्षासे व्यक्तिरूपसे भी रहते हैं। और मिथ्यादृष्टि अभव्यजीवमें तो बहिरात्मा व्यक्तिरूपसे और अन्तरात्मा तथा परमात्मा ये दोनों शक्तिरूपसे ही रहते हैं। और भावी नैगमनयकी अपेक्षासे अन्तरात्मा तथा परमात्मा अभव्यमें व्यक्तिरूपसे नहीं रहते। कदाचित् यह कहो कि, यदि अभव्य जीवमें परमात्मा शक्तिरूपसे रहता है तो अभव्यत्व कैसे हो सकता है? तो इस शंकाका उत्तर यह है कि अभव्य जीवमें परमात्माकी जो शक्ति है उसकी केवलज्ञान आदि रूपसे व्यक्ति न होगी इसलिये उसमें अभव्यत्व है और शुद्ध नयसे परमात्माकी शक्ति तो मिथ्यादृष्टि भव्य और अभव्य इन दोनोंमें समान ही है। और यदि अभव्य जीवमें शक्तिरूपसे भी केवलज्ञान नहीं हो तो केवल ज्ञानावरण कर्म नहीं सिद्ध होते। तथा भव्य अभव्य ये दोनों अशुद्ध नयसे हैं यह भावार्थ है। इस प्रकार जैसे मिथ्यादृष्टि नामक बहिरात्मामें नयविभागसे तीनों आत्माओंका प्रदर्शन किया उसी प्रकार बाकीके जो तेरह गुणस्थान हैं उनमें भी देखना चाहिए। वे इस प्रकार हैं:-बहिरात्माकी दशामें अन्तरात्मा तथा परमात्मा ये दोनों शक्तिरूपसे रहते हैं और भावी नैगमनयसे व्यक्तिरूपसे भी रहते हैं ऐसा जानना चाहिये। और अन्तरात्माकी अवस्थामें तो बहिरात्मा भूतपूर्वन्यायसे घृतके घटके

रात्मावस्थायां तु बहिरात्मा भूतपूर्वन्यायेन घृतघटवत्, परमात्मस्वरूपं तु शक्तिरूपेण भाविनैगमनयेन व्यक्तिरूपेण च । परमात्मावस्थायां पुनरन्तरात्मबहिरात्मद्वयं भूतपूर्वनयेनेति । अथ त्रिधात्मानं गुणस्थानेषु योजयति । मिथ्यासासादनमिश्रगुणस्थानत्रये तारतम्यन्यूनाधिकभेदेन बहिरात्मा ज्ञातव्यः, अविरतगुणस्थाने तद्योग्याशुभलेश्यापरिणतो जघन्यान्तरात्मा, क्षीणकषायगुणस्थाने पुनरुत्कृष्टः, अविरतक्षीणकषाययोर्मध्ये मध्यमः, सयोग्ययोगिगुणस्थानद्वये विवक्षितैकदेशशुद्धनयेन सिद्धसदृशः परमात्मा, सिद्धस्तु साक्षात्परमात्मेति । अत्र बहिरात्मा हेयः, उपादेयभूतस्यानन्तसुखसाधकत्वादन्तरात्मोपादेयः, परमात्मा पुनः साक्षादुपादेय इत्यभिप्रायः । एवं षड्द्रव्यपञ्चास्तिकायप्रतिपादकप्रथमाधिकारमध्ये नमस्कारादिचतुर्दशगाथाभिर्नवभिरन्तरस्थलैर्जीवद्रव्यकथनरूपेण प्रथमोऽन्तराधिकारः समाप्तः ॥१४॥

अतःपरं यद्यपि शुद्धबुद्धैकस्वभावं परमात्मद्रव्यमुपादेयं भवति तथापि हेयरूपस्याजीवद्रव्यस्य गाथाष्टकेन व्याख्यानं करोति । कस्मादिति चेत्—हेयतत्त्वपरिज्ञाने सति पश्चादुपादेयस्वीकारो भवतीति हेतोः । तद्यथा—

---

समान और परमात्माका स्वरूप शक्तिरूपसे तथा भावी नैगम नयकी अपेक्षासे व्यक्तिरूपसे समझना चाहिए। और परमात्माकी अवस्थामें अन्तरात्मा तथा बहिरात्मा ये दोनों भूतपूर्व नयसे जानने चाहिये। अब तीनों प्रकारके आत्माओंको गुणस्थानोंमें योजित करते हैं—मिथ्यात्व, सासादन और मिश्र इन तीनों गुणस्थानोंमें तारतम्य न्यूनाधिक भावसे बहिरात्मा जानना चाहिये, अविरत नाम चतुर्थ गुणस्थानमें उसके योग्य अशुद्ध लेश्याओंसे परिणत जघन्य अन्तरात्मा है और क्षीणकषाय नामक बारहवें गुणस्थानमें उत्कृष्ट अन्तरात्मा है। अविरत और क्षीणकषाय अर्थात् चतुर्थ तथा बारहवें गुणस्थानोंके मध्यमें जो सात गुणस्थान हैं उनमें मध्यम अन्तरात्मा है तथा सयोगी और अयोगी इन दोनों गुणस्थानोंमें विवक्षित एकदेश शुद्धनयसे सिद्धके सदृश परमात्मा है और सिद्ध तो साक्षात् परमात्मा ही है। यहां बहिरात्मा तो हेय है और उपादेयभूत अनन्त सुखका साधक होनेसे अन्तरात्मा उपादेय है तथा परमात्मा साक्षात् उपादेय है, यह अभिप्राय है। इस प्रकार षट् द्रव्य और पंच अस्तिकायका प्रतिपादन करनेवाले प्रथम अधिकारमें नमस्कार गाथाको आदि ले चौदह गाथाओंसे नव ९ अन्तर ( मध्य ) स्थलोंद्वारा जीव द्रव्यके कथन रूपसे प्रथम अन्तर अधिकार समाप्त हुआ ॥१४॥

अब इसके पश्चात् यद्यपि शुद्ध बुद्ध एक स्वभावका धारक परमात्मा द्रव्य ही उपादेय है तथापि हेयरूप जो अजीव द्रव्य है उसका आठ गाथाओंद्वारा व्याख्यान (निरूपण) करते हैं। क्योंकि पहले हेयतत्त्वका ज्ञान होनेपर पीछे उपादेय पदार्थका स्वीकार होता है। वह इस प्रकार है;—

अज्जीवो पुण णेओ पुग्गलधम्मो अधम्म आयासं ।
कालो पुग्गल मुत्तो रूवादिगुणो अमुत्ति सेसा दु ॥ १५ ॥

व्याख्या—"अज्जीवो पुण णेओ" अजीवः पुनर्ज्ञेयः । सकलविमलकेवलज्ञानदर्शनद्वयं शुद्धोपयोगः, मतिज्ञानादिरूपो विकलोऽशुद्धोपयोग इति द्विविधोपयोगः, अव्यक्तसुखदुःखानुभवनरूपा कर्मफलचेतना, तथैव मतिज्ञानादिमनःपर्ययपर्यन्तमशुद्धोपयोग इति, स्वेहापूर्वेष्टानिष्टविकल्परूपेण विशेषरागद्वेषपरिणमनं कर्मचेतना, केवलज्ञानरूपा शुद्धचेतना इत्युक्तलक्षणोपयोगश्चेतना च यत्र नास्ति स भवत्यजीव इति विज्ञेयः । पुनः पश्चाज्जीवाधिकारानन्तरं "पुग्गलधम्मो अधम्म आयासं कालो" स च पुद्गलधर्माधर्माकाशकालद्रव्यभेदेन पञ्चधा । पूरणगलनस्वभावत्वात्पुद्गल इत्युच्यते । गतिस्थित्यवगाहवर्त्तनालक्षणा धर्माधर्माकाशकालाः, "पुग्गलमुत्तो" पुद्गलो मूर्त्तः । कस्मात् "रूवादिगुणो" रूपादिगुणसहितो यतः । "अमुत्ति सेसा दु" रूपादिगुणाभावादमूर्त्ता भवन्ति पुद्गलाच्छेषाश्चत्वार इति । तथाहि—यथा अनन्तज्ञानदर्शनसुखवीर्यगुणचतुष्टयं सर्वजीव-

---

गाथाभावार्थः—और पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश तथा काल इन पांचोंको अजीव द्रव्य जानना चाहिये । इनमें पुद्गल तो मूर्त्तिमान् है, क्योंकि रूप आदि गुणोंका धारक है, और शेष ( बाकी के ) चारों अमूर्त्त हैं ॥१५॥

व्याख्यार्थः—अब जीवाधिकारके अनन्तर "अज्जीवो पुण णेओ" अजीव पदार्थको वक्ष्यमाण प्रकारका जानना चाहिये । संपूर्ण रूपसे विमल अर्थात् संपूर्ण द्रव्य पर्यायका प्रकाशक केवलज्ञान तथा दर्शन ये दोनों शुद्ध उपयोग हैं और मतिज्ञान आदिरूप विकल अशुद्ध उपयोग है । इस रीतिसे शुद्ध तथा अशुद्ध भेदसे उपयोग दो प्रकारका है । अव्यक्त (अस्पष्ट) सुखदुःखानुभवस्वरूप कर्मफलचेतना तथा मतिज्ञानसे आदि लेकर मनःपर्यय पर्यन्त चारों ज्ञानरूप अशुद्ध उपयोग तथा निजचेष्टापूर्वक इष्ट तथा अनिष्ट रूपसे संपूर्ण रागद्वेष रूपसे जो परिणाम हैं वह कर्मचेतना है, केवल ज्ञानरूप शुद्ध चेतना है । इस प्रकार पूर्वोक्त लक्षणका धारक उपयोग तथा चेतना ये जिसमें नहीं हैं वह अजीव है इस प्रकार जानना चाहिये । "पुग्गल धमो अधम्म आयासं कालो" और वह अजीव पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और काल द्रव्यके भेदसे पांच प्रकारका है । पूरण तथा गलन स्वभाव सहित होनेसे पुद्गल कहा जाता है, अर्थात् पूर्ण करने और छीजनेका स्वभाव जिसमें है वह पृथिवी आदि सब पुद्गल पर्याय है । तथा क्रमसे गति, स्थिति, अवगाह और वर्त्तना लक्षण सहित धर्म, अधर्म, आकाश तथा काल ये चारों द्रव्य हैं; अर्थात् गतिलक्षण धर्म, स्थितिलक्षण अधर्म, अवगाह देनेके लक्षणका धारक आकाश तथा वर्त्तना लक्षण युक्त कालद्रव्य है । "पुग्गल मुत्तो" पुद्गल मूर्त्त है । क्योंकि वह "रूवादिगुणो" रूप आदि गुणोंसे सहित है । "अमुत्ति सेसा दु" पुद्गलके विना बाकी धर्म, अधर्म, आकाश और काल ये चारों रूप आदि गुणोंका अभाव होनेसे अमूर्त्त हैं । जैसे अनन्त ज्ञान, अनन्त

साधारणं तथा रूपरसगन्धस्पर्शगुणचतुष्टयं सर्वपुद्गलसाधारणं, यथा च शुद्धबुद्धैकस्वभावसिद्धजीवे अनन्तचतुष्टयमतीन्द्रियं तथैव शुद्धपुद्गलपरमाणुद्रव्ये रूपादिचतुष्टयमतीन्द्रियं। यथा रागादिस्नेहगुणेन कर्मबन्धावस्थायां ज्ञानादिचतुष्टयस्याशुद्धत्वं तथा स्निग्धरूक्षत्वगुणेन द्व्यणुकादिबन्धावस्थायां रूपादिचतुष्टयस्याशुद्धत्वं। यथा निःस्नेहनिजपरमात्मभावनाबलेन रागादिस्निग्धत्वविनाशे सत्यनन्तचतुष्टयस्य शुद्धत्वं तथा जघन्यगुणानां बन्धो न भवतीति वचनात्परमाणुद्रव्ये स्निग्धरूक्षत्वगुणस्य जघन्यत्वे सति रूपादिचतुष्टयस्य शुद्धत्वमवबोद्धव्यमित्यभिप्रायः ॥१५॥

अथ पुद्गलद्रव्यस्य विभावव्यञ्जनपर्यायान्प्रतिपादयति;—

सद्दो बंधो सुहुमो थूलो संठाण भेद तम छाया।
उज्जोदादवसहिया पुग्गलदव्वस्स पज्जाया ॥१६॥

व्याख्या-शब्दबन्धसौक्ष्म्यस्थौल्यसंस्थानभेदतमश्छायातपोद्योतसहिताः पुद्गलद्रव्यस्य पर्याया भवन्ति। अथ विस्तरः—भाषात्मकोऽभाषात्मकश्च द्विविधः शब्दः। तत्राक्षरानक्षरात्मकभेदेन भाषात्मको द्विधा भवति। तत्राप्यक्षरात्मकः संस्कृतप्राकृतापभ्रंशपैशा-

---

दर्शन, अनन्त सुख और अनन्त वीर्य ये चारों गुण सब जीवोंमें साधारण हैं; उसी प्रकार रूप, रस, गंध तथा स्पर्श ये चार गुण सब पुद्गलोंमें साधारण हैं। और जैसे शुद्ध बुद्ध एक स्वभावके धारक सिद्ध जीवमें अनन्त चतुष्टय अतीन्द्रिय है; उसी प्रकार शुद्ध पुद्गल परमाणु द्रव्यमें रूप आदि चतुष्टय अतीन्द्रिय है। जैसे राग आदि स्नेह गुणसे कर्मबन्धावस्थामें ज्ञान, दर्शन, सुख तथा वीर्य इन चारोंकी अशुद्धता है; उसी प्रकार स्निग्ध सूक्ष्मत्व गुणसे द्व्यणुक आदि बंधावस्थामें रूप आदि चतुष्टयकी अशुद्धता है। जैसे स्नेहरहित निज परमात्माकी भावनाके बलसे राग आदि स्निग्धताका विनाश होनेपर अनन्त चतुष्टयका शुद्धत्व है, वैसे "जघन्य गुणोंका बन्ध नहीं होता है", इस वचनसे परमाणु द्रव्यमें स्निग्ध रूक्षत्व गुणकी जघन्यता होनेपर रूप आदि चतुष्टयका शुद्धत्व समझना चाहिये, यह अभिप्राय है ॥१५॥

अब पुद्गल द्रव्यके विभाव व्यंजन पर्यायोंका प्रतिपादन करते हैं;—

गाथाभावार्थः—शब्द, बन्ध, सूक्ष्म, स्थूल, संस्थान, भेद, तम, छाया, उद्योत और आतप इन सहित जो हैं वे सब पुद्गल द्रव्यके पर्याय हैं ॥१६॥

व्याख्यार्थः—शब्द, बंध, सूक्ष्मता, स्थूलता, संस्थान, भेद, तम, छाया, उद्योत और आतप इन सहित पुद्गल द्रव्यके पर्याय होते हैं। अब इस विषयको विस्तारसे कहते हैं-भाषात्मक तथा अभाषात्मक इस प्रकार शब्द दो प्रकारका है। उनमें भाषात्मक शब्द अक्षरात्मक और अनक्षरात्मक भेदसे दो प्रकारका है। उनमें भी संस्कृत, प्राकृत तथा उनके अपभ्रंशरूप पैशाची आदि भाषाओंके भेदसे आर्य, म्लेच्छ मनुष्योंके व्यवहारका कारण

चिकादिभाषाभेदेनायंम्लेच्छमनुष्यादिव्यवहारहेतुर्बहुधा । अनक्षरात्मकस्तु द्वीन्द्रियादि-तिर्यग्जीवेषु सर्वज्ञदिव्यध्वनौ च । अभाषात्मकोऽपि प्रायोगिकवैश्रसिकभेदेन द्विविधः । "ततं वीणादिकं ज्ञेयं विततं पटहादिकम् । घनं तु कांस्यतालादि वंशादि सुषिरं विदुः ।१।" इति श्लोककथितक्रमेण प्रयोगे भवः प्रायोगिकश्चतुर्धा भवति । विश्रसा स्वभावेन भवो वैश्रसिको मेघादिप्रभवो बहुधा । किञ्च शब्दातीतनिजपरमात्मभावनाच्युतेन शब्दादिमनोज्ञामनोज्ञपञ्चेन्द्रियविषयासक्तेन च जीवेन यदुपार्जितं सुस्वरदुःस्वरनामकर्म तदुदयेन यद्यपि जीवे शब्दो दृश्यते तथापि स जीवसंयोगेनोत्पन्नत्वाद् व्यवहारेण जीवशब्दो भण्यते, निश्चयेन पुनः पुद्गलस्वरूप एवेति । बन्धः कथ्यते—मृत्पिण्डादिरूपेण योऽसौ बहुधा बन्धः स केवलः पुद्गलबन्धः, यस्तु कर्मनोकर्मरूपः स जीवपुद्गलसंयोगबन्धः । किञ्च विशेषः—कर्मबन्धपृथग्भूतस्वशुद्धात्मभावनारहितजीवस्यानुपचरितासद्भूतव्यवहारेण द्रव्यबन्धः, तथैवाशुद्धनिश्चयेन योऽसौ रागादिरूपो भावबन्धः कथ्यते सोऽपि शुद्धनिश्चयनयेन पुद्गलबन्ध एव । बिल्वाद्यपेक्षया बदरादीनां सूक्ष्मत्वं, परमाणोः साक्षादिति । बदराद्यपेक्षया बिल्वादीनां स्थूलत्वं, जगद्व्यापिनि महास्कन्धे सर्वोत्कृष्ट-

---

अक्षरात्मक भेद भी अनेक प्रकारका है । और अनक्षरात्मक भेद द्वीन्द्रिय आदि त्रस जीवोंमें तथा सर्वज्ञकी दिव्य ध्वनिमें है । अभाषात्मक शब्द भी प्रायोगिक तथा वैश्रसिक भेदसे दो प्रकारका है । उनमें "वीणा आदिसे उत्पन्न शब्दको तत, ढोल आदिसे उत्पन्न शब्दको वितत, मंजीरे तथा तालसे उत्पन्न हुए शब्दको घन और बांसके छिद्र आदिसे अर्थात् वंशी आदिसे उत्पन्न शब्दको सुषिर कहते हैं," इस श्लोकमें कथित क्रमके अनुसार प्रायोगिक (प्रयोगसे उत्पन्न होनेवाला) शब्द चार प्रकारका है, और विश्रसा अर्थात् स्वभावसे उत्पन्न वैश्रसिक शब्द जो कि मेघ आदिसे उत्पन्न होता है वह अनेक प्रकारका है । विशेष यहां यह है कि शब्दसे रहित जो निज परमात्मा है उसकी भावनासे गिरे हुए और शब्द आदि जो मनोज्ञ तथा अमनोज्ञ पांचों इन्द्रियोंके विषय हैं उनमें आसक्त हुए जीवने जो सुस्वर तथा दुःस्वर नामकर्मका उपार्जन किया उस कर्मके उदयसे यद्यपि जीवमें शब्द दीख पड़ता है तथापि वह शब्द जीवके संयोगसे उत्पन्न होनेके कारण व्यवहार नयसे जीवका शब्द कहा जाता है और निश्चयनयसे तो वह शब्द पुद्गल स्वरूप ही है । अब बंधका निरूपण करते हैं-मृत्तिका आदिके पिंडरूपसे जो घट, गृह, मोदक आदि बंध है वह तो केवल पुद्गलबंध ही है और जो कर्म नोकर्म रूप बंध है वह जीव तथा पुद्गलके संयोगसे उत्पन्न बंध है । और यहांपर विशेष यह जानना चाहिये कि कर्मबंधसे भिन्न जो निज शुद्ध आत्मा है उसकी भावनासे रहित जीवके अनुपचरित असद्भूत व्यवहार नयसे द्रव्य बंध है, और इसी प्रकार अशुद्ध निश्चय नयकी अपेक्षासे जो यह रागादिरूप भावबंध कहा जाता है वह भी शुद्ध निश्चयनयसे पुद्गलका ही बंध है । बिल्वफल (बेल) आदिकी अपेक्षा बदर (बेर) आदि फलोंमें सूक्ष्मता है और परमाणुमें साक्षात्

मिति। समचतुरस्रन्यग्रोधसातिककुब्जवामनहुण्डभेदेन षट्प्रकारसंस्थानं यद्यपि व्यवहारनयेन जीवस्यास्ति तथाप्यसंस्थानाच्चिच्चमत्कारपरिणतेर्भिन्नत्वान्निश्चयेन पुद्गलसंस्थानमेव। यदपि जीवादन्यत्र वृत्तत्रिकोणचतुष्कोणादिव्यक्ताव्यक्तरूपं बहुधा संस्थानं तदपि पुद्गल एव। गोधूमादिचूर्णरूपेण घृतखण्डादिरूपेण बहुधा भेदो ज्ञातव्यः। दृष्टिप्रतिबन्धकोऽन्धकारस्तम इति भण्यते। वृक्षाद्याश्रयरूपा मनुष्यादिप्रतिबिम्बरूपा च छाया विज्ञेया। उद्योतश्चन्द्रविमाने खद्योतादितिर्यग्जीवेषु च भवति। आतप आदित्यविमाने अन्यत्रापि सूर्यकान्तमणिविशेषादौ पृथ्वीकाये ज्ञातव्यः। अयमत्रार्थः-यथा जीवस्य शुद्धनिश्चयेन स्वात्मोपलब्धिलक्षणे सिद्धस्वरूपे स्वभावव्यञ्जनपर्याये विद्यमानेऽप्यनादिकर्मबन्धवशात् स्निग्धरूक्षस्थानीयरागद्वेषपरिणामे सति स्वाभाविकपरमानन्दैकलक्षणस्वास्थ्यभावभ्रष्टस्य नरनारकादिविभावव्यञ्जनपर्याया भवन्ति तथा पुद्गलस्यापि निश्चयनयेन शुद्धपरमाण्ववस्थालक्षणे स्वभावव्यञ्जनपर्याये सत्यपि स्निग्धरूक्षत्वाद्बन्धो भवतीति वचनाद्रागद्वेषस्थानीयबन्धयोग्यस्निग्धरूक्षत्वपरिणामे सत्युक्तलक्षणाच्छब्दादन्येऽपि आग-

---

सूक्ष्मता है अर्थात्-वह किसीकी अपेक्षासे नहीं है ऐसी सूक्ष्मता है। बदर आदि फलोंकी अपेक्षा बिल्व आदि फलोंमें स्थूलत्व (बड़ापना) है और तीन लोकमें व्याप्त महास्कन्धमें सर्वोत्कृष्ट (सबसे अधिक) स्थूलत्व है। समचतुरस्र (चतुष्कोण), न्यग्रोध, सातिक, कुब्ज, वामन और हुंड इन भेदोंसे षट् ६ प्रकारका संस्थान यद्यपि व्यवहारनयसे जीवके है तथापि संस्थानशून्य जो चेतनचमत्कार परिणाम है उससे भिन्न होनेके कारण निश्चयकी अपेक्षासे पुद्गलका ही संस्थान है; और जो जीवसे अन्य स्थानोंमें गोल, त्रिकोण, चौकोर आदि प्रकट तथा अप्रकट रूप अनेक प्रकारका संस्थान है वह भी पुद्गलमें ही है। गोधूम (गेहूं) आदिके चून रूपसे तथा घी, खांड आदि रूपसे अनेक प्रकारका भेद जानना चाहिये। दृष्टिका प्रतिबन्धक (रोकनेवाला) जो अंधकार है उसको तम कहते हैं। वृक्ष आदिके आश्रयसे होनेवाली तथा मनुष्य आदिके प्रतिबिम्बरूप जो है वह छाया जाननी चाहिये। चन्द्रमाके विमानमें तथा खद्योत (जुगनू व आग्या) आदि तिर्यञ्च जीवोंमें उद्योत होता है। सूर्यके विमानमें तथा और इससे भिन्न जो सूर्यकान्त आदि मणिके भेद हैं उन रूप पृथ्वीकायमें आतप जानना चाहिये। यहांपर यह आशय है कि जैसे शुद्धनिश्चयनयसे जीवके निज आत्माकी प्राप्तिरूप सिद्ध स्वरूपमें स्वभाव व्यञ्जनपर्याय विद्यमान है तो भी अनादि कालके कर्मबंधनके वशसे पुद्गलके स्निग्ध तथा रूक्ष गुणके स्थानभूत राग द्वेष परिणाम होनेपर स्वाभाविक परमानन्दरूप स्वास्थ्य भावसे भ्रष्ट हुए जीवके मनुष्य, नारक आदि विभाव व्यंजन पर्याय होते हैं; उसी प्रकार पुद्गलके भी निश्चय नयसे शुद्ध परमाणु अवस्थारूप स्वभाव व्यंजन पर्यायके विद्यमान होते हुए भी "स्निग्ध तथा रूक्षतासे बंध होता है," इस वचनसे राग और द्वेषके स्थानको प्राप्त हुए स्निग्धत्व तथा रूक्षत्व परिणामके होनेपर पूर्वोक्त लक्षण शब्द आदिके अतिरिक्त अन्य भी

मोक्तलक्षणा आकुञ्चनप्रसारणदधिदुग्धादयो विभावव्यञ्जनपर्याया ज्ञातव्याः ।, एवम-जीवाधिकारमध्ये पूर्वंसूत्रोदितरूपादिगुणचतुष्टययुक्तस्य तथैवात्र सूत्रोदितशब्दादिपर्याय-सहितस्य संक्षेपेणाणुस्कन्धभेदभिन्नस्य पुद्गलद्रव्यस्य व्याख्यानमुख्यत्वेन प्रथमस्थले गाथा-द्वयं गतम् ॥१६॥

अथ धर्मद्रव्यमाख्याति;—

गइपरिणयाण धम्मो पुग्गलजीवाण गमणसहयारी ।
तोयं जह मच्छाणं अच्छंताणेव सो णेई ॥१७॥

व्याख्या—गतिपरिणतानां धर्मो जीवपुद्गलानां गमनसहकारिकारणं भवति। दृष्टान्त-माह—तोयं यथा मत्स्यानाम् । स्वयं तिष्ठतो नैव स नयति तानिति। तथाहि—यथा सिद्धो भगवानमूर्तोऽपि निष्क्रियस्तथैवाप्रेरकोऽपि सिद्धवदनन्तज्ञानादिगुणस्वरूपोऽहमि-त्यादिव्यवहारेण सविकल्पसिद्धभक्तियुक्तानां निश्चयेन निर्विकल्पसमाधिरूपस्वकीयोपा-दानकारणपरिणतानां भव्यानां सिद्धगतेः सहकारिकारणं भवति। तथा निष्क्रियोऽमूर्तो

---

शास्त्रोक्त लक्षणके धारक आकुञ्चन, प्रसारण, दधि, तथा दुग्ध आदि विभावव्यंजन-पर्याय जानने चाहिये ॥

इस प्रकार अजीव अधिकारके मध्यमें "अज्जीवो" इत्यादि पूर्वसूत्रमें कथित रूप, रस आदि चार गुणोंसे युक्त तथा इस "सद्दो बंधो" इत्यादि सूत्रमें कथित जो शब्द बंध आदि पर्याय हैं उन सहित तथा अणु, स्कन्ध आदि भेदोंसे भिन्न जो पुद्गलद्रव्य है उसका संक्षेपसे मुख्यपनेसे निरूपण करनेके द्वारा प्रथम स्थलमें दो गाथायें समाप्त हुई ॥१६॥

अब धर्मद्रव्यकी व्याख्या करते हैं;—

गाथाभावार्थः—गति (गमनमें) परिणत जो पुद्गल. और जीव हैं उनके गमनमें धर्मद्रव्य सहकारी है,-जैसे मत्स्योंके गमनमें जल सहकारी है। और नहीं गमन करते हुए पुद्गल और जीवोंको वह धर्मद्रव्य कदापि गमन नहीं कराता है ॥१७॥

व्याख्यार्थः—गतिमें परिणत अर्थात् गमनक्रियासहित जीव तथा पुद्गलोंके धर्म-द्रव्य गमनमें सहकारी कारण अर्थात् गतिमें सहायक होता है। इसमें दृष्टान्त देते हैं कि जैसे मत्स्योंके गमन करनेमें जल सहायक है। परन्तु स्वयं ठहरे हुए जीव पुद्गलोंको वह धर्मद्रव्य गमन नहीं कराता है। अब इस विषयको अन्य दृष्टान्त द्वारा पुष्ट करते हैं। जैसे सिद्ध भगवान् अमूर्त्त हैं, क्रियारहित हैं तथा किसीको प्रेरणा करनेवाले भी नहीं हैं; तो भी "मैं सिद्धोंकी भांति अनन्त ज्ञान आदि गुणरूप हूं" इत्यादि व्यवहारसे सविकल्प सिद्ध-भक्तिके धारक और निश्चयसे निर्विकल्प ध्यानरूप अपने उपादान कारणसे जो परिणत हैं ऐसे भव्यजीवोंके वे सिद्ध भगवान् सिद्ध गतिमें सहकारी कारण होते हैं। इसी प्रकार क्रिया-रहित, अमूर्त्त और प्रेरणारहित जो धर्मास्तिकाय है वह भी अपने अपने उपादान कार-

निष्प्रेरकोऽपि धर्मास्तिकायः स्वकीयोपादानकारणेन गच्छतां जीवपुद्गलानां गतेः सहकारिकारणं भवति। लोकप्रसिद्धदृष्टान्तेन तु मत्स्यादीनां जलादिवदित्यभिप्रायः॥ एवं धर्मद्रव्यव्याख्यानरूपेण गाथा गता ॥१७॥

अथाधर्मद्रव्यमुपदिशति;—

ठाणजुदाण अधम्मो पुग्गलजीवाण ठाणसहयारी।
छाया जह पहियाणं गच्छंता णेव सो धरई ॥ १८ ॥

व्याख्या-स्थानयुक्तानामधर्मः पुद्गलजीवानां स्थितेः सहकारिकारणं भवति। तत्र दृष्टान्तः—छाया यथा पथिकानाम्। स्वयं गच्छतो जीवपुद्गलान्स नैव धरतीति। तद्यथा—स्वसंवित्तिसमुत्पन्नसुखामृतरूपं परमस्वास्थ्यं यद्यपि निश्चयेन स्वरूपे स्थितिकारणं भवति तथा "सिद्धोऽहं सुद्धोऽहं अणंतणाणादिगुणसमिद्धोऽहं। देहपमाणो णिच्चो असंखदेसो अमुत्तो य। १।" इति गाथाकथितसिद्धभक्तिरूपेणेह पूर्वं सविकल्पावस्थायां सिद्धोऽपि यथा भव्यानां बहिरङ्गसहकारिकारणं भवति तथैव स्वकीयोपादानकारणेन स्वयमेव तिष्ठतां जीवपुद्गलानामधर्मद्रव्यं स्थितेः सहकारिकारणम्। लोकव्यवहारेण तु छायावद्वा पृथिवीवद्वेति सूत्रार्थः॥ एवमधर्मद्रव्यकथनेन गाथा गता ॥१८॥

---

णोंसे गमन करते हुए जीव और पुद्गलोंके गमनका सहकारी कारण होता है। लोकमें प्रसिद्ध ऐसे दृष्टान्तसे तो जैसे मत्स्य आदिके गमनमें जल आदि सहकारी कारण हैं वैसे ही जीव पुद्गलके गमनमें धर्मद्रव्य सहकारी कारण है ऐसा जानना चाहिये। यह अभिप्राय है॥ इस प्रकार धर्मद्रव्यके व्याख्यान रूपसे यह गाथा समाप्त हुई ॥१७॥

अब अधर्मद्रव्यका उपदेश करते हैं;—

गाथाभावार्थः—स्थितिसहित जो पुद्गल और जीव हैं उनको स्थितिमें सहकारी कारण अधर्म द्रव्य है, जैसे पथिकों ( बटोहियों ) की स्थितिमें छाया सहकारी है। और गमन करते हुए जीव तथा पुद्गलोंको वह अधर्म द्रव्य नहीं ठहराता है ॥१८॥

व्याख्यार्थः—स्थितिसहित जो पुद्गल तथा जीव हैं उनको स्थितिमें सहकारी कारण अधर्म द्रव्य है। उसमें दृष्टान्त—जैसे छाया पथिकोंकी स्थितिमें सहकारी कारण है। और स्वयं गमन करते हुए जीव पुद्गलोंको वह अधर्म द्रव्य कदापि नहीं ठहराता है। सो ऐसे है-यद्यपि निश्चयसे अपने आत्मज्ञानसे उत्पन्न सुखामृतरूप जो परमस्वास्थ्य है वह निजरूपमें स्थितिका कारण होता है; परन्तु "मैं सिद्ध हूं, शुद्ध हूं, अनन्त ज्ञान आदि गुणोंका धारक हूं, शरीरप्रमाण हूं, नित्य हूं, असंख्यात प्रदेशोंका धारक हूं तथा अमूर्त्त हूं। १।" इस गाथामें कहीहुई सिद्धभक्तिके रूपसे इस संसारमें पहले सविकल्प अवस्थामें सिद्ध भी जैसे भव्य जीवोंके बहिरंग सहकारी कारण होते हैं उसी प्रकार अपने २ उपादान कारणसे स्वयं ही ठहरते हुए जीव पुद्गलोंके अधर्म द्रव्य स्थितिका सहकारी

अथाकाशद्रव्यमाह;—

अवगासदाणजोग्गं जीवादीणं वियाण आयासं ।
जेण्हं लोगागासं अल्लोगागासमिदि दुविहं ॥१९॥

व्याख्या—जीवादीनामवकाशदानयोग्यमाकाशं विजानीहि हे शिष्य ! किं विशिष्ट "जेण्हं" जिनस्येदं जैनं, जिनेन प्रोक्तं वा जैनम् । तच्च लोकालोकाकाशभेदेन द्विविधमिति । इदानीं विस्तरः—सहजशुद्धसुखामृतरसास्वादेन परमसमरसीभावेन भरितावस्थेषु केवलज्ञानाद्यनन्तगुणाधारभूतेषु लोकाकाशप्रमितासंख्येयस्वकीयशुद्धप्रदेशेषु यद्यपि निश्चयनयेन सिद्धास्तिष्ठन्ति, तथाप्युपचरितासद्भूतव्यवहारेण मोक्षशिलायां तिष्ठन्तीति भण्यते इत्युक्तोऽस्ति । स च ईदृशो मोक्षो यत्र प्रदेशे परमध्यानेनात्मा स्थितः सन् कर्मरहितो भवति, तत्रैव भवति नान्यत्र । ध्यानप्रदेशे कर्मपुद्गलान् त्यक्त्वा ऊर्ध्वगमनस्वभावेन गत्वा मुक्तात्मानो यतो लोकाग्रे तिष्ठन्तीति तत उपचारेण लोकाग्रमपि मोक्षः प्रोच्यते । यथा तीर्थभूतपुरुषसेवितस्थानमपि भूमिजलादिरूपमुपचारेण तीर्थं भवति । सुखबोधार्थं कथितमास्ते यथा तथैव सर्वद्रव्याणि यद्यपि निश्चयनयेन स्वकीयप्रदेशेषु

---

कारण होता है, और लोकके व्यवहारसे जैसे छाया अथवा पृथिवी ठहरते हुए पथिकोंकी स्थितिमें सहकारी होती है वैसे ही स्वयं ठहरते हुए जीवपुद्गलोंकी स्थितिमें अधर्म द्रव्य स्थितिमें सहकारी होता है । यह सूत्रका भावार्थ है ॥ ऐसे अधर्मद्रव्यके निरूपणद्वारा यह गाथा समाप्त हुई ॥१८॥

अब आकाश द्रव्यका कथन करते हैं;—

गाथाभावार्थः—जो जीव आदि द्रव्योंको अवकाश देनेवाला है उसको श्रीजिनेन्द्र करके कहा हुआ आकाश द्रव्य जानो । वह लोकाकाश और अलोकाकाश इन भेदोंसे दो प्रकारका है ॥१९॥

व्याख्यार्थः—हे शिष्य ! जीवादि द्रव्योंको अवकाश (रहनेको स्थान) देनेकी योग्यता जिसमें है उसको जिन भगवान् संबन्धी अथवा श्रीजिनेन्द्र करके कहा हुआ आकाश द्रव्य जानो । और वह आकाश लोकाकाश तथा अलोकाकाश इन भेदोंसे दो प्रकारका है । अब इसका वर्णन विस्तारसे करते हैं । स्वाभाविक तथा शुद्ध सुखरूप अमृतरसके आस्वाद रूप परम समरसीभावसे पूर्ण अवस्थाओंसे युक्त तथा केवल ज्ञान आदि अनन्त गुणोंके आधारभूत होनेसे जो लोकाकाश प्रमाण असंख्यात अपनी आत्माके प्रदेश हैं, उनमें यद्यपि निश्चयनयकी अपेक्षासे सिद्ध जीव निवास करते हैं; तथापि उपचरित असद्भूत व्यवहारनयसे सिद्ध मोक्षशिलामें रहते हैं ऐसा कहा जाता है । यह पहले कह चुके हैं । और वह ऐसा मोक्ष जिस प्रदेशमें आत्मा परमध्यान युक्त होकर कर्मरहित होता है वहां ही है, अन्यत्र कहीं नहीं । ध्यान करनेके स्थानमें कर्म पुद्गलोंको छोड़कर तथा ऊर्ध्वगमन स्वभावसे

तिष्ठन्ति तथाप्युपचरितासद्भूतव्यवहारेण लोकाकाशे तिष्ठन्तीत्यभिप्रायो भगवतां श्रीनेमिचन्द्रसिद्धान्तदेवानामिति ॥१९॥

तमेव लोकाकाशं विशेषेण दृढयति;—

धम्माऽधम्मा कालो पुग्गलजीवा य संति जावदिये ।
आयासे सो लोगो तत्तो परदो अलोगुत्तो ॥२०॥

व्याख्या—धर्माधर्मकालपुद्गलजीवाश्च सन्ति यावत्याकाशे स लोकः। तथा चोक्तं—लोक्यन्ते दृश्यन्ते जीवादिपदार्था यत्र स लोक इति। तस्माल्लोकाकाशात्परतो बहिर्भागे पुनरनन्ताकाशमलोक इति। अत्राह मोमाभिधानो राजश्रेष्ठो। हे भगवन् ! केवलज्ञानस्यानन्तभागप्रमितमाकाशद्रव्यं तस्याप्यनन्तभागे सर्वमध्यमप्रदेशे लोकस्तिष्ठति । स चानादिनिधनः केनापि पुरुषविशेषेण न कृतो न हृतो न धृतो न च रक्षितः। तथैवासंख्यातप्रदेशस्तत्रासंख्यातप्रदेशे लोकेऽनन्तजीवास्तेभ्योऽप्यनन्तगुणाः पुद्गलाः, लोकाकाशप्रमितासंख्येयकालाणुद्रव्याणि प्रत्येकं लोकाकाशप्रमाणं धर्माधर्मद्वयमित्युक्तलक्षणाः पदार्थाः कथमवकाशं लभन्त इति ? भगवानाह—एकप्रदीपप्रकाशे नानाप्रदीपप्रकाशव-

---

गमन कर मुक्त जीव जिस हेतुसे लोकके अग्रभागमें जाके निवास करते हैं उस हेतुसे लोकका जो अग्रभाग है वह भी उपचारसे मोक्ष कहलाता है। जैसे कि तीर्थभूत पुरुषोंकरके सेवित भूमि तथा जल आदिरूप स्थान भी उपचारसे तीर्थ होता है। यह वर्णन यहांपर शिष्योंको सुखसे समझानेके लिए किया गया है। जैसे सिद्ध निजप्रदेशोंमें रहते हैं उसी प्रकार निश्चयनयसे यद्यपि सभी द्रव्य अपने अपने प्रदेशोंमें स्थित रहते हैं, तथापि उपचरित असद्भूत व्यवहार नयसे लोकाकाशमें सब द्रव्य तिष्ठते हैं ऐसा यहांपर भगवान् श्रीनेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्तीका अभिप्राय जानना चाहिये ॥१९॥

अब उसी लोकाकाशको विशेषणरूपसे दृढ़ करते हैं;—

**गाथाभावार्थः**—धर्म, अधर्म, काल, पुद्गल और जीव ये पांचों द्रव्य जितने आकाशमें हैं वह तो लोकाकाश है और उस लोकाकाशके आगे अलोकाकाश है ॥२०॥

**व्याख्यार्थः**—धर्म, अधर्म, काल, पुद्गल तथा जीव ये पांचों द्रव्य जितने आकाशके भागमें रहते हैं उतने आकाशके भागका नाम लोक अथवा लोकाकाश है। ऐसा कहा भी है कि-जहांपर जीव आदि पदार्थ देखनेमें आते हैं वह लोक है। उस लोकाकाशसे परे अर्थात् बाह्य भागमें जो अनन्त आकाश है वह अलोक अथवा अलोकाकाश है। अब यहांपर मोम है नाम जिसका ऐसा राजश्रेष्ठो प्रश्न करता है कि हे भगवन् ! केवल ज्ञानका जो अनन्त भाग है उस प्रमाण तो आकाश द्रव्य है और उस आकाशके अनन्त भागोंमेंसे एक भागमें सबके विचले भागमें लोक है और वह लोक आदि तथा अन्तसे रहित है, न किसी पुरुषका बनाया हुआ है, न किसीसे विनाशित है, न किसीसे धारण किया

देकगूढरसनागगद्याणके बहुसुवर्णवद्भस्मघटमध्ये सूचिकोष्ट्रदुग्धवदित्यादिदृष्टान्तेन विशिष्टावगाहनशक्तिवाशदसंख्यातप्रदेशेऽपि लोकेऽवस्थानमवगाहो न विरुध्यते। यदि पुनरित्थंभूतावगाहनशक्तिर्न भवति तर्ह्यसंख्यातप्रदेशेष्वसंख्यातपरमाणूनामेव व्यवस्थानं, तथा सति सर्वे जीवा यथा शुद्धनिश्चयेन शक्तिरूपेण निरावरणाः शुद्धबुद्धैकस्वभावास्तथा व्यक्तिरूपेण व्यवहारनयेनापि, न च तथा प्रत्यक्षविरोधादागमविरोधाच्चेति। एवमाकाशद्रव्यप्रतिपादनरूपेण सूत्रद्वयं गतम् ॥२०॥

अथ निश्चयव्यवहारकालस्वरूपं कथयति;—

दव्वपरिवट्टरूवो जो सो कालो हवेइ ववहारो।
परिणामादीलक्खो वट्टणलक्खो य परमट्ठो ॥२१॥

व्याख्या—"दव्वपरिवट्टरूवो जो" द्रव्यपरिवर्त्तरूपो यः "सो कालो हवेइ ववहारो" स कालो भवति व्यवहाररूपः। स च कथंभूतः "परिणामादीलक्खो" परिणामक्रिया-

---

हुआ है और न किसीसे रक्षा किया हुआ है। और असंख्यात प्रदेशोंका धारक है। उस असंख्यात प्रदेशोंके धारक लोकमें अनन्तों जीव, अनन्त गुणे पुद्गल, लोकाकाश-प्रमाण—असंख्यात कालाणु द्रव्य, लोकाकाश प्रमाण धर्मद्रव्य तथा लोकाकाश प्रमाण ही अधर्मद्रव्य इस प्रकार पूर्वोक्त लक्षणके धारक पदार्थ कैसे अवकाशको प्राप्त होते हैं? इस शंकाका उत्तर कृपा कर दीजिये। अव भगवान् इसके उत्तरमें कहते हैं कि जैसे एक दीपकके प्रकाशमें अनेक दीपोंका प्रकाश अवकाशको पाता है उस तरह, अथवा जैसे एक गूढ़ रसविशेषसे भरे हुए शीशेके भांडमें वहुतसा सुवर्ण अवकाश पाता है उस प्रकार, अथवा भस्मसे भरे हुए घटमें जैसे सूई और ऊंटनीका दूध आदि समाजाते हैं उस प्रकार विशिष्ट अवगाहन शक्तिके वशसे असंख्यात प्रदेशवाले लोकमें पूर्वोक्त जीव पुद्गलादिकोंका रहना विरोधको प्राप्त नहीं होता। और यदि इस प्रकार अवगाहनशक्ति न हो तो लोकके असंख्यात प्रदेशोंमें असंख्यात परमाणुओंका ही निवास हो। और ऐसा होनेपर जैसे शक्तिरूप शुद्ध निश्चयनयसे सव जीव आवरणरहित तथा शुद्ध बुद्ध एक स्वभावके धारक हैं; वैसेही व्यक्तिरूप व्यवहारनयसे भी हो जाँय; और ऐसे हैं नहीं। क्योंकि इस माननेमें प्रत्यक्षसे और आगमसे विरोध है॥ इस प्रकार आकाश द्रव्यके निरूपणसे दो सूत्र चरितार्थ हुए ॥२०॥

अव निश्चयकाल तथा व्यवहारकालके स्वरूपका वर्णन करते हैं;—

गाथाभावार्थः—जो द्रव्योंके परिवर्त्तन रूप, परिणाम रूप देखा जाता है वह तो व्यवहारकाल है और वर्त्तना लक्षणका धारक जो काल है वह निश्चयकाल है ॥२१॥

व्याख्यार्थः—"दव्वपरिवट्टरूवो जो" जो द्रव्य परिवर्त्तरूप है "सो कालो हवेइ ववहारो" वह व्यवहाररूप काल होता है। और वह कैसा है कि "परिणामादीलक्खो"

परत्वापरत्वेन लक्ष्यत इति परिणामादिलक्ष्यः। इदानीं निश्चयकालः कथ्यते:—"वट्टण-लक्खो य परमट्टो" वर्त्तनालक्षणश्च परमार्थकाल इति। तद्यथा—जीवपुद्‌गलयोः परिवर्त्तो नवजीर्णपर्यायस्तस्य या समयघटिकादिरूपा स्थितिः स्वरूपं यस्य स भवति द्रव्यपर्याय-रूपो व्यवहारकालः। तथा चोक्तं संस्कृतप्राभृतेन—"स्थितिः कालसंज्ञका" तस्य पर्यायस्य संबन्धिनी याऽसौ समयघटिकादिरूपा स्थितिः सा व्यवहारकालसंज्ञा भवति न च पर्याय इत्यभिप्रायः। यत एव पर्यायसंबन्धिनी स्थितिर्व्यवहारकालसंज्ञां भजते तत एव जीवपुद्‌गलसंबन्धिपरिणामेन पर्यायेण तथैव देशान्तरचलनरूपया गोदोहनपाकादि-परिस्पन्दलक्षणरूपया वा क्रियया तथैव दूरासन्नचलनकालकृतपरत्वापरत्वेन च लक्ष्यते ज्ञायते यः स परिणामक्रियापरत्वापरत्वलक्षण इत्युच्यते। अथ द्रव्यरूपनिश्चयकालमाह। स्वकीयोपादानरूपेण स्वयमेवपरिणममानानां पदार्थानां कुम्भकारचक्रस्याधस्तनशिलावत्, शीतकालाध्ययने अग्निवत्, पदार्थपरिणतेर्यत्सहकारित्वं सा वर्त्तना भण्यते। सैव लक्षणं यस्य स वर्त्तनालक्षणः कालाणुद्रव्यरूपो निश्चयकालः। इति व्यवहारकालस्वरूपं निश्चय-कालस्वरूपं च विज्ञेयम्। कश्चिदाह "समयरूप एव निश्चयकालस्तस्मादन्यः कालाणुद्र-व्यरूपो निश्चयकालो नास्त्यदर्शनात्।" तत्रोत्तरं दीयते—समयस्तावत्कालस्तस्यैव पर्यायः।

---

परिणाम, क्रिया, परत्व, अपरत्वसे जाना जाता है, इसलिये परिणामादिलक्ष्य है। अब निश्चयकालका कथन करते हैं। "वट्टणलक्खो य परमट्टो" जो वर्त्तनालक्षण काल है वह परमार्थ (निश्चय) काल है॥ अब इस व्यवहार तथा निश्चयकालका विस्तारसे वर्णन इस प्रकार है, जैसे—जीव तथा पुद्‌गलका परिवर्त्त जो नूतन तथा जीर्ण पर्याय है उस पर्यायकी जो समय, घटिका आदिरूप स्थिति है वही जिसका स्वरूप है वह द्रव्यपर्यायरूप व्यवहार-काल है। सोही संस्कृतप्राभृतने कहा भी है कि "स्थिति जो है वह कालसंज्ञक है"। तात्पर्य यह है कि उस द्रव्यके पर्यायसे संबन्ध रखनेवाली जो समय, घटिका आदिरूप स्थिति है वह स्थिति ही "व्यवहारकाल" इस संज्ञाकी धारक होती है और वह जो द्रव्यका पर्याय है सो व्यवहारकाल संज्ञाको नहीं धारण करता। और जो पर्यायसंबंधिनी स्थिति "व्यवहारकाल" इस नामको धारण करती है इसी कारणसे जीव तथा पुद्‌गल संबंधी परिणाम रूप पर्यायसे, तथा देशान्तरमें संचलन रूप अथवा गोदोहन, पाक आदि परिस्पन्द लक्षणको धारक क्रियासे तथा दूर वा समीप देशमें चलन रूप कालकृत परत्व तथा अपरत्वसे यह काल जाना जाता है, इसीलिये वह काल, परिणाम, क्रिया, परत्व तथा अपरत्व लक्षणका धारक कहा जाता है। अब द्रव्यरूप निश्चयकालका कथन करते हैं। अपने अपने उपादानरूप कारणसे स्वयं ही परिणमनको प्राप्त होते हुए पदार्थोंके जैसे कुंभकारके चक्र (चाक) के भ्रमणमें उसके नीचेकी शिला सहकारिणी है उस प्रकार, अथवा शीतकाल (जाड़े) के पढ़नेमें अग्नि सहकारी है उस प्रकार जो पदार्थपरिणतिमें सहकारिता है उसीको वर्त्तना कहते हैं; और वह वर्त्तना ही है लक्षण जिसका सो वर्त्तना

स कथं पर्यायः इति चेत्, पर्यायस्योत्पन्नप्रध्वंसित्वात्। तथाचोक्तं "समओ उप्पण्ण पद्धंसी" स च पर्यायो द्रव्यं विना न भवति, पश्चात्तस्य समयरूपपर्यायकालस्योपादानकारणभूतं द्रव्यं तेनापि कालरूपेण भाव्यम् । इन्धनाग्निसहकारिणोत्पन्नस्यौदनपर्यायस्य तन्दुलोपादानकारणवत्। अथ कुम्भकारचक्रचीवरादिबहिरङ्गनिमित्तोत्पन्नस्य मृन्मयघटपर्यायस्य मृत्पिण्डोपादानकारणवत्। अथवा नरनारकादिपर्यायस्य जीवोपादानकारणवदिति । तदपि कस्मादुपादानकारणसदृशं कार्यं भवतीति वचनात् । अथ मतं "समयादिकालपर्यायाणां कालद्रव्यमुपादानकरणं न भवति; किन्तु समयोत्पत्तौ मन्दगतिपरिणतपुद्गलपरमाणुस्तथा निमेषकालोत्पत्तौ नयनपुटविघटनं, तथैव घटिकाकालपर्यायोत्पत्तौ घटिकासामग्रीभूतजलभाजनपुरुषहस्तादिव्यापारो, दिवसपर्याये तु दिनकरबिम्बमुपादानकारणमिति । नैवम् । यथा तन्दुलोपादानकारणोत्पन्नस्य सदोदनपर्यायस्य शुक्लकृष्णादिवर्णा, सुरभ्यसुरभिगन्ध – स्निग्धरूक्षादिस्पर्श—मधुरादिरसविशेषरूपा गुणा दृश्यन्ते । तथा

---

लक्षणका धारक कालाणु द्रव्यरूप निश्चय काल है। इस प्रकार व्यवहारकालका तथा निश्चयकालका स्वरूप जानना चाहिये। यहां कोई कहता है कि समयरूप ही निश्चयकाल है। उस समयसे भिन्न कालाणु द्रव्य रूप कोई निश्चयकाल नहीं है। क्योंकि देखनेमें नहीं आता ॥ अब इसका उत्तर देते हैं कि समय जो है सो तो कालका ही पर्याय है। कदाचित् कहो कि समय कालका पर्याय कैसे है ? तो उत्तर यह है कि पर्याय जो है सो "समओ उप्पण्ण पद्धंसी" इस आगमोक्त वाक्यके अनुसार उत्पन्न होता है और नाशको प्राप्त होता है और वह पर्याय द्रव्यके विना नहीं होता और फिर यदि समयको ही काल मानलो तो उस समय रूप पर्याय कालका उपादान कारणभूत जो द्रव्य है उसको भी कालरूप ही होना चाहिये। क्योंकि जैसे इंधन, अग्नि आदि सहकारी कारणसे उत्पन्न ओदन पर्याय ( पके चावल ) का उपादान कारण चावल ही होता है; अथवा कुंभकार, चाक, चीवर आदि बहिरंग निमित्त कारणोंसे उत्पन्न जो मृत्तिकादि रूप घट पर्याय है उसका उपादान कारण मृत्तिकाका पिंड ही है; वा नर नारक आदि जो जीवके पर्याय हैं उनका उपादान कारण जीव ही है; ऐसे ही समय घटिका आदि रूप कालका भी उपादान कारण काल ही होना चाहिये। यह नियम भी क्यों माना गया है कि "अपने उपादान कारणके समान ही कार्य होता है" ऐसा वचन है। अब कदाचित् तुम्हारा ऐसा मत हो कि "समय, घटिका आदि कालपर्यायोंका उपादान कारण कालद्रव्य नहीं है किन्तु समय रूप कालपर्यायकी उत्पत्तिमें मन्दगतिमें परिणत पुद्गल परमाणु उपादान कारण है, तथा निमेषरूप कालपर्यायकी उत्पत्तिमें नेत्रोंके पुटोंका विघटन अर्थात् पलकका गिरना उठना उपादान कारण है, ऐसे ही घटिका रूप कालपर्यायकी उत्पत्तिमें घटिकाकी सामग्रीरूप जो जलका भाजन और पुरुषके हस्त आदिका व्यापार है वह उपादान कारण है और दिनरूप कालपर्यायकी उत्पत्तिमें सूर्यका बिम्ब उपादान कारण होता है, इत्यादि। सो यह मानना भी ठीक नहीं है। क्योंकि जैसे

पुद्गलपरमाणुनयनपुटविघटनजलभाजनपुरुषव्यापारादिदिनकरबिम्बरूपैः पुद्गलपर्यायैरुपादानभूतैः समुत्पन्नानां समयनिमिषघटिकादिकालपर्यायाणामपि शुक्लकृष्णादिगुणाः प्राप्नुवन्ति न च तथा । उपादानकारणसदृशं कार्यमिति वचनात् । किं बहुना । योऽसावनाद्यनिधनस्तथैवामूर्त्तो नित्यः समयाद्युपादानकारणभूतोऽपि समयादिविकल्परहितः कालाणुद्रव्यरूपः स निश्चयकालो, यस्तु सादिसान्तसमयघटिकाप्रहरादिविवक्षितव्यवहारविकल्परूपस्तस्यैव द्रव्यकालस्य पर्यायभूतो व्यवहारकाल इति । अयमत्र भावः—यद्यपि काललब्धिवशेनानन्तसुखभाजनो भवति जीवस्तथापि विशुद्धज्ञानदर्शनस्वभावनिजपरमात्मतत्त्वस्य सम्यक्श्रद्धानज्ञानानुष्ठानसमस्तबहिर्द्रव्येच्छानिवृत्तिलक्षणतपश्चरणरूपा या निश्चयचतुर्विधाराधना सैव तत्रोपादानकारणं ज्ञातव्यं न च कालस्तेन स हेय इति ॥२१॥

अथ निश्चयकालस्यावस्थानक्षेत्रं द्रव्यगणनां च प्रतिपादयति;—

लोयायासपदेसे इक्किक्के जे ठिया हु इक्किक्का ।
रयणाणं रासी इव ते कालाणू असंखदव्वाणि ॥२२॥

---

तन्दुल ( चावल ) रूप उपादान कारणसे उत्पन्न जो ओदन ( भात ) पर्याय है उसके निज उपादान कारणमें प्राप्त गुणोंके समान ही शुक्ल, कृष्ण आदि वर्ण, अच्छा वा बुरा गन्ध, चिकना अथवा रूखा आदि स्पर्श, मधुर आदि रस, इत्यादि विशेष गुण देख पड़ते हैं; वैसे ही पुद्गल परमाणु, नयनपुटविघटन, जलभाजन, पुरुषव्यापार आदि तथा सूर्यका बिम्ब इन रूप जो उपादानभूत पुद्गलपर्याय हैं उनसे उत्पन्न हुए समय, निमिष, घटिका, दिन आदि जो कालपर्याय हैं उनको भी शुक्ल, कृष्ण आदि गुण प्राप्त होते हैं, परन्तु समय घटिका आदिमें उपादान कारणोंके कोई गुण नहीं देख पड़ते। क्योंकि उपादानकारणके समान कार्य होता है ऐसा वचन है। अब यहां अधिक कहना व्यर्थ है। जो आदि तथा अन्तसे रहित है, अमूर्त्त है, नित्य है, समय आदिका उपादानकारणभूत है तो भी समय आदि भेदोंसे रहित है, और कालाणु द्रव्यरूप है वह तो निश्चय काल है। और जो आदि तथा अन्तसे सहित है, समय, घटिका तथा प्रहर आदि विवक्षित व्यवहारके विकल्पोंसे युक्त है, वह उसी द्रव्यकालका पर्यायभूत व्यवहारकाल है। यहां तात्पर्य यह है कि यद्यपि यह जीव काललब्धिके वशसे अनन्त सुखका भाजन ( पात्र ) होता है, तथापि विशुद्ध ज्ञान दर्शन स्वभावका धारक जो निज परमात्माका स्वरूप है उसके सम्यक् श्रद्धान, ज्ञान, आचरण और संपूर्ण बाह्य द्रव्योंकी इच्छाको दूर करनेरूप लक्षणका धारक तपश्चरणरूप ऐसे दर्शन, ज्ञान, चारित्र तथा तपरूप जो निश्चयसे चार प्रकारकी आराधना है वह आराधना ही उस जीवके अनन्त सुखकी प्राप्तिमें उपादान कारण है ऐसा जानना चाहिये। और काल उपादान कारण नहीं है, इसलिये वह काल हेय ( त्याज्य ) है ॥२१॥

व्याख्या—"लोयायासपदेसे इक्किक्के जे ठिया हु इक्किक्का" लोकाकाशप्रदेशेष्वेकैकेषु ये स्थिता एकैकसंख्योपेता "हु" स्फुटं। क इव ? "रयणाणं रासी इव" परस्परतादात्म्यपरिहारेण रत्नानां राशिरिव। "ते कालाणू" ते कालाणवः। कति संख्योपेताः ? "असंखदव्वाणि" लोकाकाशप्रमितासंख्येयद्रव्याणीति। तथाहि—यथाङ्गुलिद्रव्यस्य यस्मिन्नेव क्षणे वक्रपर्यायोत्पत्तिस्तस्मिन्नेव क्षणे पूर्वप्राञ्जलपर्यायविनाशोऽङ्गुलिरूपेण ध्रौव्यमिति द्रव्यसिद्धिः। यथैव च केवलज्ञानादिव्यक्तिरूपेण कार्यसमयसारस्योत्पादो निर्विकल्पसमाधिरूपकारणसमयसारस्य विनाशस्तदुभयाधारपरमात्मद्रव्यत्वेन ध्रौव्यमिति वा द्रव्यसिद्धिः। तथा कालाणोरपि मन्दगतिपरिणतपुद्गलपरमाणुना व्यक्तीकृतस्य कालाणूपादा-

---

अब निश्चयकालकी स्थितिका क्षेत्र तथा कालको द्रव्योंमें क्यों गिनागया, इस विषयका प्रतिपादन करते हैं;—

गाथाभावार्थः—जो लोकाकाशके एक एक प्रदेशमें रत्नोंकी राशिके समान परस्पर भिन्न होकर एक एक स्थित हैं वे कालाणु हैं और असंख्यात द्रव्य हैं ॥२२॥

व्याख्यार्थः—"लोयायासपदेसे इक्किक्के जे ठिया हु इक्किक्का" एक एक लोकाकाशके प्रदेशोंमें जो एक एक संख्यायुक्त स्पष्ट रूपसे स्थित हैं। किसकीसी तरह ? "रयणाणं रासी इव" परस्पर अभेदको त्याग कर रत्नोंकी राशिके सदृश अर्थात् रत्नराशिकी भांति भिन्न २ स्थित हैं। "ते कालाणू" वे कालाणु हैं। कितनी संख्याके धारक हैं ? "असंखदव्वाणि" लोकाकाश परिमाण असंख्यात द्रव्य हैं। अब द्रव्यसिद्धिमें प्रमाण कहते हैं। जैसे जिस क्षणमें अंगुलिरूप द्रव्यके वक्र (बांके) पर्यायकी उत्पत्ति होती है उसी क्षणमें उसके सरल पर्यायका नाश होता है और अंगुली रूपसे उस अंगुलीमें ध्रौव्य है, इस रीतिसे उत्पत्ति, नाश तथा ध्रौव्य इन तीनों लक्षणोंसे युक्त होनेसे द्रव्यसिद्धि होगई। और भी जैसे केवल ज्ञान आदिकी व्यक्ति (प्रकटता) रूपसे कार्य समयसारका अर्थात् केवलज्ञानादि रूपसे परिणत आत्माका उत्पाद होता है उसी समय निर्विकल्प ध्यानरूप जो कारण समयसार है उसका नाश होता है और उन दोनोंका आधारभूत जो परमात्मा द्रव्य है उस रूपसे ध्रौव्य है, इस रीतिसे भी द्रव्यकी सिद्धि है। उसी प्रकार कालाणुके भी जो मन्द गतिमें परिणत पुद्गल परमाणु द्वारा प्रकट किये हुए और कालाणुरूप उपादान कारणसे उत्पन्न हुए ऐसे वर्त्तमान समयका उत्पाद है वही अतीत (गये हुए) समयकी अपेक्षा उसका विनाश है और उन वर्त्तमान तथा अतीत दोनों समयोंका आधारभूत कालद्रव्यपनेसे ध्रौव्य है। ऐसे उत्पाद, व्यय तथा ध्रौव्यरूप लक्षणके धारक काल द्रव्यकी सिद्धि है। शंका—"लोकके बाह्य भागमें कालाणु द्रव्यके अभावसे अलोकाकाशमें परिमाण कैसे हो सकता है ?" यदि ऐसा कहो तो उत्तर यह है कि आकाश अखंड द्रव्य है, इसलिए जैसे चाकके एक देशमें

द्विज्ञेयम्। यथा समुद्रेऽनेकरत्नभाण्डपूर्णस्य सच्छिद्रपोतस्य जलप्रवेशे पातो भवति न च वेलापत्तनं प्राप्नोति। तथा सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रलक्षणामूल्यरत्नभाण्डपूर्णजीवपोतस्य पूर्वोक्तास्रवद्वारैः कर्मजलप्रवेशे सति संसारसमुद्रे पातो भवति न च केवलज्ञानाव्याबाधसुखाद्यनन्तगुणरत्नपूर्णमुक्तिवेलापत्तनं प्राप्नोतीति। एवमास्रवगतदोषानुचिन्तनमास्रवानुप्रेक्षा ज्ञातव्येति ॥ ७ ॥

अथ संवरानुप्रेक्षा कथ्यते—यथा तदेव जलपात्रं छिद्रस्य झम्पने सति जलप्रवेशाभावे निर्विघ्नेन वेलापत्तनं प्राप्नोति, तथा जीवजलपात्रं निजशुद्धात्मसंवित्तिबलेन इन्द्रियाद्यास्रवच्छिद्राणां झम्पने सति कर्मजलप्रवेशाभावे निर्विघ्नेन केवलज्ञानाद्यनन्तगुणरत्नपूर्णमुक्तिवेलापत्तनं प्राप्नोतीति। एवं संवरगतगुणानुचिन्तनं संवरानुप्रेक्षा ज्ञातव्या ॥ ८ ॥

अथ निर्जरानुप्रेक्षां प्रतिपादयति। यथा कोऽप्यजीर्णदोषेण मलसञ्चये जाते सत्याहारं त्यक्त्वा किमपि हरीतक्यादिकं मलपाचकमग्निदीपकं चौषधं गृह्णाति। तेन च मलपाकेन

---

पांचोंमें प्रवृत्तिरूप पांच अव्रत हैं। क्रियारहित और निर्विकार ऐसा जो आत्मतत्त्व है उससे विपरीत मन, वचन तथा कायके व्यापाररूप एवं शास्त्रमें कहीहुई सम्यक् क्रिया, मिथ्यात्व क्रिया इत्यादि पचीस क्रिया कही जाती हैं। इस प्रकार पूर्वोक्त इन्द्रिय, कषाय, अव्रत तथा क्रियारूप आस्रवोंका स्वरूप जानना चाहिये। जैसे समुद्रमें अनेक रत्नोंके भांडोंसे भरे हुए छिद्रसहित पोतका (जहाज) जलके प्रवेश होनेपर पतन होता है और वह पोत समुद्रके किनारे जो पत्तन (नगर) है उसको नहीं प्राप्त होता है। उसी प्रकार सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्ररूप जो अमूल्य रत्नोंके भांड़े हैं उनसे पूर्ण इस जीव नामा पोतमें पूर्वोक्त इन्द्रिय आदि आस्रवोंद्वारा जब कर्मरूपी जलका प्रवेश हो जाता है तब संसाररूपी समुद्रमें ही पतन होता है। और केवलज्ञान, अव्याबाध सुख आदि अनन्त गुणमय रत्नोंसे पूर्ण जो मुक्तिस्वरूप वेलापत्तन (संसार समुद्रके किनारेका शहर) है उसको यह जीव नहीं प्राप्त होता है। इत्यादि प्रकारसे आस्रवमें प्राप्त दोषोंका जो विचार करना है, वह आस्रवानुप्रेक्षा जानना चाहिये ॥ ७ ॥

अब संवर अनुप्रेक्षाका वर्णन करते हैं। जैसे वही समुद्रका पोत अपने छिद्रोंके बंद हो जानेसे जलके प्रवेशका अभाव होनेपर निर्विघ्नतापूर्वक वेलापत्तनको प्राप्त हो जाता है; उसी प्रकार जीवरूपी पोत अपने शुद्ध आत्माके ज्ञानके बलसे इन्द्रिय आदि आस्रवरूप छिद्रोंके मुँद जानेसे कर्मरूप जलके प्रवेशका अभाव होनेपर निर्विघ्न केवलज्ञान आदि अनन्तगुण रत्नोंसे पूर्ण जो मुक्तिरूप वेलापत्तन है, उसको प्राप्त होता है। ऐसे संवरमें विद्यमान जो गुण हैं उनके चिंतवन स्वरूप संवर अनुप्रेक्षा जाननी चाहिये ॥ ८ ॥

अब निर्जरानुप्रेक्षा का प्रतिपादन करते हैं—जैसे किसी मनुष्यके अजीर्ण दोषसे मलका संचय (पेटमें मलका जमाव) हो जाने तो वह मनुष्य आहारको छोड़ करके, मलको

मलानां पातने गलद् निर्जरणे सति सुखी भवति। तथायं भव्यजीवोऽप्यजीर्णजनकाहारस्थानीयमिथ्यात्वरागाद्यज्ञानभावेन कर्ममलसञ्चये सति मिथ्यात्वरागादिकं त्यक्त्वा परमौषधस्थानीयं जीवितमरणलाभालाभसुखदुःखादिसमभावनाप्रतिपादकं कर्ममलपाचकं शुद्धध्यानाग्निदीपकं च जिनवचनौषधं सेवते। तेन च कर्ममलानां गलने निर्जरणे सति सुखी भवति। किञ्च यथा कोऽपि धीमानजीर्णकाले यद्दुःखं जातं तदजीर्णे गतेऽपि न विस्मरति ततश्चाजीर्णजनकाहारं परिहरति तेन च सर्वदैव सुखीभवति। तथा विवेकिजनोऽपि "आर्ता नरा धर्मपरा भवन्ति" इति वचनाद्दुःखोत्पत्तिकाले ये धर्मपरिणामा जायन्ते तान् दुःखे गतेऽपि न विस्मरति। ततश्च निजपरमात्मानुभूतिबलेन निर्जरार्थं दृष्टश्रुतानुभूतभोगाकाङ्क्षादिविभावपरिणामपरित्यागरूपैः संवेगवैराग्यपरिणामैर्वर्त्तत इति। संवेगवैराग्यलक्षणं कथ्यते–"धम्मे य धम्मफलह्मि दंसणे य हरिसो य हुंति संवेगो। संसारदेहभोगेसु विरत्तभावो य वैरग्गं। १।" इति निर्जरानुप्रेक्षा गता॥ ९॥

अथ लोकानुप्रेक्षां प्रतिपादयति। तद्यथा–अनन्तानन्ताकाशबहुमध्यप्रदेशे घनोदधि–

---

पचानेवाले तथा अग्निको तीव्र करनेवाले किसी हरड़े आदि औषधको ग्रहण करता है। और जब उस औषधसे मल पड़जाते हैं, गलजाते हैं अथवा निर्जर जाते हैं तब वह मनुष्य सुखी होता है। उसी प्रकार यह भव्यजीव भी अजीर्णको उत्पन्न करनेवाले आहारके स्थानभूत (एवज) जो मिथ्यात्व, राग तथा अज्ञान आदि भाव हैं उनसे कर्मरूपी मलका संचय होनेपर मिथ्यात्व, राग आदिको छोड़कर, परम औषधके स्थानभूत जीवन, मरणमें; लाभ अलाभमें और सुख दुःख आदिमें समान भावनाको उत्पन्न करनेवाला, कर्ममलको पकानेवाला तथा शुद्ध ध्यानरूप अग्निको दीप्त करनेवाला जो जिनवचनरूप औषध है उसका सेवन करता है। और उससे जब कर्मरूपी मलोंका गलन तथा निर्जरण होजाता है तब सुखी होता है। और भी विशेष है कि जैसे कोई बुद्धिमान् अजीर्णके समयमें जो दुःख हुआ उसको अजीर्णके नाश होजानेपर भी नहीं भूलता है और उसके स्मरणपूर्वक अजीर्णको उत्पन्न करनेवाले आहारको छोड़ देता है और इस कारण सदा ही सुखी होता है, वैसे ही विवेकी (ज्ञानी) मनुष्य भी "दुःखी मनुष्य धर्ममें तत्पर होते हैं" इस वाक्यानुसार दुःखके उत्पन्न होनेके समय जो धमरूप परिणाम होते हैं उनको दुःख नष्ट होजाने पर भी नहीं भूलता है। और इसके पश्चात् निज परम आत्माके अनुभवके बलसे निर्जराके निमित्त जो देखे, सुने तथा अनुभवमें किये भोगवांछादि रूप विभाव परिणाम हैं उनके परित्याग (त्याग) रूप संवेग तथा वैराग्यरूप परिणामोंके साथ रहता है॥ संवेग और वैराग्यका लक्षण कहते हैं–"धर्ममें, धर्मके फलमें और दर्शनमें जो हर्ष होता है सो तो संवेग है, और संसार, देह तथा भोगोंमें विरक्त भावरूप वैराग्य है। १।" ऐसे निर्जरानुप्रेक्षा समाप्त हुई॥ ९॥

अब लोकानुप्रेक्षाका निरूपण करते हैं। वह इस प्रकार है–अनंतानन्त जो आकाश है

घनवाततनुवाताभिधानवायुत्रयवेष्टितानादिनिधनाकृत्रिमनिश्चलासंख्यातप्रदेशो लोकोऽस्ति। तस्याकारः कथ्यते— अधोमुखार्द्धमुरजस्योपरि पूर्णे मुरजे स्थापिते यादृशाकारो भवति तादृशाकारः परं किन्तु मुरजो वृत्तो लोकस्तु चतुष्कोण इति विशेषः। अथवा प्रसारितपादस्य कटितटन्यस्तहस्तस्य चोर्ध्वस्थितपुरुषस्य यादृशाकारो भवति तादृशः। इदानीं तस्यैवोत्सेधायामविस्ताराः कथ्यन्ते—चतुर्दशरज्जुप्रमाणोत्सेधस्तथैव दक्षिणोत्तरेण सर्वत्र सप्तरज्जुप्रमाणायामो भवति। पूर्वपश्चिमेन पुनरधोविभागे सप्तरज्जुविस्तारः। ततश्चाधोभागात् क्रमहानिरूपेण हीयते यावन्मध्यलोक एकरज्जुप्रमाणविस्तारो भवति। ततो मध्यलोकादूर्ध्वं क्रमवृद्ध्या वर्द्धते यावद् ब्रह्मलोकान्ते रज्जुपञ्चकविस्तारो भवति। ततश्चोर्ध्वं पुनरपि हीयते यावल्लोकान्ते रज्जुप्रमाणविस्तारो भवति। तस्यैव लोकस्य पुनरुदूखलस्य मध्याधोभागे छिद्रे कृते सति निक्षिप्तवंशनालिकेव चतुःकोणा त्रसनाडी भवति। सा चैकरज्जुविष्कम्भा चतुर्दशरज्जूत्सेधा विज्ञेया। तस्यास्त्वधोभागे सप्तरज्जवोऽधोलोकसंबन्धिन्यः। ऊर्ध्वभागे मध्यलोकोत्सेधसंबन्धिलक्षयोजनप्रमाणमेरूत्सेधः सप्तरज्जव ऊर्ध्वलोकसंबन्धिन्यः॥

---

उसके बहुत ही मध्यके प्रदेशमें घनोदधि, घनवात और तनुवात नामक तीन पवनोंसे वेष्टित ( वेढा हुआ ), आदि और अंतरहित, अकृत्रिम, निश्चल और असंख्यात प्रदेशका धारक लोक है। उसके आकारका कथन करते हैं। नीचे मुख किये हुए आधे मृदंगके ऊपर पूरा मृदंग रखनेपर जैसा आकार होता है वैसा आकार लोकका है, परन्तु मृदंग गोल है और लोक चौकोर है, यह भेद है। अथवा फैलाये हैं पाद ( पैर ) जिसने और कटिके तटपर रक्खे हैं हाथ जिसने ऐसे खड़ेहुए मनुष्यका जैसा आकार होता है वैसा लोकका आकार है। अब उसी लोककी ऊँचाई, लंबाई तथा विस्तारका निरूपण करते हैं–चौदह १४ रज्जु प्रमाण ऊंचा तथा दक्षिण उत्तरमें सब जगह सात राजू लम्बा यह लोक है और पूर्व पश्चिममें नीचेके भागमें सात राजू विस्तार है और फिर उस अधोभागसे क्रमहानिरूपसे इतना घटता है कि, मध्य ( वीच ) में एक रज्जु विस्तारका धारक होजाता है, फिर मध्यलोकसे ऊपर क्रमवृद्धिसे बढ़ता है सो बढ़ता २ ब्रह्मलोक अर्थात् पंचम स्वर्गके अन्तमें पांच रज्जुके विस्तारका धारक होता है। उसके ऊपर फिर भी घटता है सो यहांतक घटता है कि लोकके अन्तमें जाकर, एक रज्जु प्रमाण विस्तारवाला होता है। और इसी लोकके मध्यमें उदूखल ( ऊखल ) के मध्यभागसे नीचेकी ओर छिद्र करके एक बांसकी नाली रक्खी जावे उसका जैसा आकार होता है उसके समान एक चौकोर त्रस नाडी है; वह एक रज्जु व्यासकी धारक और चौदह रज्जु ऊंची जाननी चाहिये। उस त्रस नाडीके अधोभागकी जो सात रज्जु हैं वे अधोलोक संबन्धी हैं और ऊर्ध्वभागमें मध्यलोककी ऊँचाई संबन्धी लक्ष योजन प्रमाण मेरुकी ऊँचाई है, इससहित सात रज्जु ऊर्ध्वलोकसंबन्धी हैं॥

अतः परमधोलोकः कथ्यते । अधोभागे मेरोराधारभूता रत्नप्रभाख्या प्रथमपृथिवी । तस्याधोऽधः प्रत्येकमेकैकरज्जुप्रमाणमाकाशं गत्वा यथाक्रमेण शर्करावालुकापङ्कधूमतमोमहातमःसंज्ञा षड् भूमयो भवन्ति । तस्मादधोभागे रज्जुप्रमाणं क्षेत्रं भूमिरहितं निगोदादिपञ्चस्थावरभृतं च तिष्ठति । रत्नप्रभादिपृथिवीनां प्रत्येकं घनोदधिघनवाततनुवातत्रयमाधारभूतं भवतीति विज्ञेयम् । कस्यां पृथिव्यां कति नरकबिलानि सन्तीति प्रश्ने यथाक्रमेण कथयति—"तासु त्रिंशत्पञ्चविंशतिपञ्चदशदशत्रिपञ्चोनैकनरकशतसहस्राणि पञ्च चैव यथाक्रमम्" ८४००००० । अथ रत्नप्रभादिपृथिवीनां क्रमेण पिण्डस्य प्रमाणं कथयति । पिण्डस्य कोऽर्थः मन्दत्वस्य बाहुल्यस्येति । अशीतिसहस्राधिकैकलक्षं तथैव द्वात्रिंशदष्टाविंशतिचतुर्विंशतिषोडशाष्टसहस्रप्रमितानि योजनानि ज्ञातव्यानि । तिर्यग्विस्तारस्तु चतुर्दिग्भागे यद्यपि त्रसनाड्यपेक्षयैकरज्जुप्रमाणस्तथापि त्रसरहितबहिर्भागे लोकान्तप्रमाणमिति । तथा चोक्तं "भुवामन्ते स्पृशन्तीनां लोकान्तं सर्वदिक्षु च" । अत्र विस्तारेण तिर्यग्विस्तारपर्यन्तमन्दत्वेन मन्दरावगाहयोजनसहस्रबाहुल्या मध्यमलोके या चित्रा पृथिवी तिष्ठति तस्या अधोभागे षोडशसहस्रबाहुल्यः खरभागस्तिष्ठति । तस्मादप्यधश्च-

---

इसके आगे अधोलोकका कथन करते हैं–अधोभागमें मेरुकी आधारभूता रत्नप्रभा नामा प्रथम पृथिवी है। उस रत्नप्रभा पृथिवीके नीचे नीचे प्रत्येक एक एक रज्जु प्रमाण आकाशमें चलकर क्रमानुसार शर्कराप्रभा, वालुकाप्रभा, पंकप्रभा, धूमप्रभा, तमःप्रभा और महातमःप्रभा नामकी धारक ६ भूमि हैं। उनके अधोभागमें जो भूमिरहित एक रज्जुप्रमाण क्षेत्र है वह निगोद आदि पंच स्थावरोंसे भरा हुआ है। रत्नप्रभा आदि प्रत्येक पृथिवीके घनोदधि, घनवात और तनुवात नामक जो तीन वातवलय हैं वे आधारभूत हैं अर्थात् रत्नप्रभादि पृथिवी इन तीनों वातवलयोंके आधारसे हैं, यह जानना चाहिये। किस पृथिवीमें कितने नरकोंके विल हैं ? इस प्रश्नपर यथाक्रमसे उत्तर कहते हैं कि, उनमें प्रथम भूमिमें तीस लाख, द्वितीयमें पचीस लाख, तृतीयमें पंद्रह लाख, चतुर्थमें दश लाख, पंचममें तीन लाख, षष्ठीमें पांच कम एक लाख तथा सप्तमी पृथिवीमें पांच, इस प्रकार सब मिलके चौरासी लाख ८४००००० नरकोंके विल हैं। अब रत्नप्रभा आदि भूमियोंका क्रमसे पिंड प्रमाण कहते हैं। यहां पिंड शब्दका अर्थ गंभीरता (गहराई) है। उनमें प्रथम पृथिवीका पिंड एक लाख अस्सी हजार योजन, दूसरीका एक लाख बत्तीस हजार, तीसरीका एक लाख अट्ठाईस हजार, चौथीका एक लाख चौबीस हजार,पाचवींका एक लाख बीस हजार,छठीका एक लाख सोलह हजार और सातवींका एक लाख आठ हजार योजन प्रमाण पिंड जानना चाहिये। और तिर्यग् अर्थात् तिरछा विस्तार तो यद्यपि त्रसनाडीकी अपेक्षासे एक रज्जु प्रमाण है तथापि त्रसोंसे रहित जो बाह्यभाग है उसमें लोकके अन्ततक है। सोही कहा है कि, "अन्तको स्पर्श करती हुई भूमियोंका प्रमाण सब दिशाओंमें लोकान्त प्रमाण है।" अब यहां विस्तारसे तिर्यग्विस्तार पर्यन्त मंद्रतासे मेरुके अवगाह रूप जो एक हजार

तुरशीतियोजनसहस्रबाहुल्यः पङ्कभागस्तिष्ठति । ततोऽप्यधोभागे अशीतिसहस्रबाहुल्यो अब्बहुलभागस्तिष्ठतीत्येवं रत्नप्रभा पृथिवी त्रिभेदा ज्ञातव्या । तत्र खरभागेऽसुरकुलं विहाय नवप्रकारभवनवासिदेवानां तथैव राक्षसकुलं विहाय सप्तप्रकारव्यन्तरदेवानां आवासा ज्ञातव्या इति । पङ्कभागे पुनरसुराणां राक्षसानां चेति । अब्बहुलभागे नार-कास्तिष्ठन्ति ।

तत्र बहुभूमिकप्रासादवदधोऽधः सर्वपृथिवीषु स्वकीयस्वकीयबाहुल्यात् सकाशादध उपरि चैकैकयोजनसहस्रं विहाय मध्यभागे भूमिक्रमेण पटलानि भवन्ति त्रयोदशैकाद-शनवसप्तपञ्चत्र्येकसंख्यानि, तान्येव सर्वसमुदायेन पुनरेकोनपञ्चाशत्प्रमितानि । पट-लानि कोऽर्थः ? प्रस्तारा इन्द्रका अन्तर्भूमय इति । तत्र रत्नप्रभायां सीमन्तसंज्ञे प्रथम-पटलविस्तारे नृलोकवत् यत्संख्येययोजनविस्तारवत् मध्यबिलं तस्येन्द्रसंज्ञा । तस्यैव चतुर्दिग्विभागे प्रतिदिशं पंक्तिरूपेणासंख्येययोजनविस्ताराण्येकोनपञ्चाशद्बिलानि । तथैव

---

योजन हैं, उन प्रमाण बाहुल्य ( गहराई ) को धारण करनेवाली जो मध्यलोकमें चित्रा पृथिवी है, उसके नीचेके भागमें सोलह हजार योजन बाहुल्यका धारक खर भाग है । उस खर भागके भी नीचे चौरासी हजार योजन प्रमाण बाहुल्यवाला पंक भाग स्थित है । उसके भी नीचेके भागमें अस्सी हजार योजनके बाहुल्यका धारक अब्बहुल भाग है । इस प्रकार रत्नप्रभा पृथिवी है सो खरभाग, पंकभाग और अब्बहुल भागरूपी भेदोंसे तीन प्रकारकी जाननी चाहिये । उनमें खर भागमें असुरकुमार जातिके देवोंके समूहको छोड़कर, नव प्रकारके भवनवासी और इसी प्रकार राक्षसोंके समूहके विना सात प्रकारके व्यन्तर देवोंके आवास ( निवासस्थान ) जानने चाहिये । पंकभागमें असुर तथा राक्षसोंके निवास हैं । अब्बहुल भागमें नारक हैं ॥

उनमें बहुतसे खनोंवाले प्रासाद (महल) के समान नीचे २ सब पृथिवियोंमें अपने २ बाहुल्यसे नीचे और ऊपर एक एक हजार योजनको छोड़कर, जो बीचका भाग है उसमें भूमि ( तल्ला, खण्ड, अथवा मंजिला ) के क्रमसे पटल होते हैं । उनमें प्रथम भूमिमें तेरह, दूसरीमें ग्यारह, तीसरीमें नव, चौथीमें सात, पांचवीमें पाँच, छट्ठीमें तीन और सातवीं पृथि-वीमें एक; ऐसे ये सब समुदायसे उनचास ४९ संख्या प्रमाण पटल हैं । यहां पटल शब्दका अर्थ प्रस्तार ( तह ) इन्द्रक अथवा अन्तर्भूमि है । उनमें रत्नप्रभा नामक प्रथम पृथिवीमें सीमन्त नामक पहले पटलके विस्तारमें जो ढाई द्वीपके समान संख्येय ( ४५००००० ) योजन विस्तारका धारक बीचका बिल है उसकी इंद्रक संज्ञा है । उस इन्द्रककी चारों दिशाओंमें प्रत्येक दिशामें असंख्येय योजन विस्तारके धारक उनचास बिल हैं । और इसी प्रकार चारों विदिशाओंमें प्रत्येक विदिशामें पंक्तिरूप ( कतारदार ) जो अड़तालीस (४८) बिल हैं वे भी असंख्यात योजन प्रमाण विस्तारके धारक हैं, इन दोनों प्रकारके बिलोंको

विदिक्चतुष्टये प्रतिदिशं पंक्तिरूपेण यान्यष्टचत्वारिंशद्बिलानि तान्यसंख्यातयोजनविस्ताराणि । तेषामपि श्रेणीवद्धसंज्ञा । दिग्विदिगष्टकान्तरेषु पंक्तिरहितत्वेन पुष्पप्रकरवत्कानिचित्संख्येययोजनविस्ताराणि कानिचिदसंख्येययोजनविस्ताराणि यानि तिष्ठन्ति तेषां प्रकीर्णकसंज्ञा । इतीन्द्रकश्रेणीवद्धप्रकीर्णकरूपेण त्रिधा नरका भवन्ति । इत्यनेन क्रमेण प्रथमपटलव्याख्यानं विज्ञेयम् । तथैव पूर्वोक्तैकोनपञ्चाशत्पटलेष्वयमेव व्याख्यानक्रमः किन्त्वष्टश्रेणिष्वेकैकपटलं प्रत्येकैकं हीयते यावत्सप्तमपृथिव्यां चतुर्दिग्भागेष्वेकैकं बिलं तिष्ठति ॥

रत्नप्रभादिनरकदेहोत्सेधः कथ्यते प्रथमपटले हस्तत्रयम् ततः क्रमवृद्धिवशात्त्रयोदशपटले सप्तचापानि हस्तत्रयमङ्गुलषट्कं चेति । ततो द्वितीयपृथिव्यादिषु चरमेन्द्रकेषु द्विगुणद्विगुणे क्रियमाणे सप्तमपृथिव्यां चापशतपञ्चकं भवति । उपरितने नरके य उत्कृष्टोत्सेधः सोऽधस्तने नरके विशेषाधिको जघन्यो भवति, तथैव पटलेषु च ज्ञातव्यः । आयुःप्रमाणं

---

हों "श्रेणीवद्ध" यह संज्ञा है अर्थात् इन्द्रककी दिशा और विदिशाओंमें जो पंक्तिरूप बिल हैं वे श्रेणीवद्ध कहलाते हैं। चारों दिशा और चारों विदिशा इन आठोंके बीचमें जो पंक्ति (सिलसिले) के बिना होनेसे बिखरे हुए पुष्पोंके समान कितने ही संख्यात योजन विस्तारके धारक और कितने ही असंख्यात योजन विस्तारके धारक बिल हैं, उनका "प्रकीर्णक" यह नाम है। ऐसे इन्द्रक, श्रेणीवद्ध और प्रकीर्णकरूपसे तीन प्रकारके नरक होते हैं। इस पूर्वोक्त क्रमसे प्रथम पटलका व्याख्यान जानना चाहिये । इसी प्रकार पूर्वोक्त जो सातों पृथिवियोंमें उनचास पटल हैं उनमें भी यही व्याख्यानका क्रम है; परंतु विशेष यह है कि, आठों दिशाओंकी जो आठों श्रेणियाँ हैं उनमें प्रत्येक पटलमें एक एक बिल घटता है. सो यहांतक कि, सप्तम पृथिवीमें चारों दिशाओंमें एक एक बिल ही रह जाता है ॥

अब रत्नप्रभादि पृथिवियोंमें जो नारक निवास करते हैं उनके देहकी ऊँचाईका कथन करते हैं-प्रथम पटलमें तीन हाथका उत्सेध है और यहांसे क्रम क्रम बढ़नेके वशसे तेरहवें पटलमें सात धनुष, तीन हाथ और छह अंगुलका उत्सेध है । इसके अनंतर द्वितीय आदि पृथिवियोंके अन्तके इन्द्रक विमानोंमें दूनादूना वृद्धिरूप करनेसे सप्तम पृथिवीमें पाँचसौ धनुषका उत्सेध होता है । ऊपरके नरकमें जो उत्कृष्ट उत्सेध है उससे कुछ अधिक नीचेके नरकमें जघन्य उत्सेध होता है । इसी प्रकार पटलोंमें भी जानना चाहिये । अब नरकोंके आयुका प्रमाण वर्णन करते हैं। प्रथम पृथिवीके प्रथम पटलमें जघन्यतासे दश हजार वर्षका आयु है; उसके पश्चात् आगममें कही हुई क्रमानुसार वृद्धिसे अन्तका जो तेरहवां पटल है उसमें सर्वोत्कृष्टतासे एक सागर प्रमाण आयु है । इसके अनन्तर क्रमसे दूसरी पृथिवीमें तीन सागर, तीसरीमें सात सागर, चौथीमें दश सागर, पाँचवींमें सत्रह सागर, छठीमें बाईस सागर और सातवींमें तेतीस सागर

कथ्यते। प्रथमपृथिव्यां प्रथमे पटले जघन्येन दशवर्षसहस्राणि तत आगमोक्तक्रमवृद्धिवशादन्तपटले सर्वोत्कर्षेणैकसागरोपमम्। ततः परं द्वितीयपृथिव्यादिषु क्रमेण त्रिसप्तदशसप्तदशद्वाविंशतित्रयस्त्रिंशत्सागरोपममुत्कृष्टजीवितम्। यच्च प्रथमपृथिव्यामुत्कृष्टं तद्द्वितीयायां समयाधिकं जघन्यं, तथैव पटलेषु च। एवं सप्तमपृथिवीपर्यन्तं ज्ञातव्यम्। स्वशुद्धात्मसंवित्तिलक्षणनिश्चयरत्नत्रयविलक्षणैस्तीव्रमिथ्यात्वदर्शनज्ञानचारित्रैः परिणतानामसंज्ञिपञ्चेन्द्रियसरठपक्षिसर्पसिंहस्त्रीणां क्रमेण रत्नप्रभादिषु षट्पृथिवीषु गमनशक्तिरस्ति सप्तम्यां तु कर्मभूमिजमनुष्याणां मत्स्यानामेव। किञ्च यदि कोऽपि निरन्तरं नरके गच्छति तदा पृथिवीक्रमेणाष्टसप्तषट्पञ्चचतुस्त्रिद्विसंख्यवारानेव। किन्तु सप्तमनरकादागताः पुनरप्येकवारं तत्रान्यत्र वा नरके गच्छन्तीति नियमः। नरकादागता जीवा बलदेववासुदेवप्रतिवासुदेवचक्रवर्तिसंज्ञाः शलाकापुरुषाः न भवन्ति। चतुर्थपञ्चमषष्ठसप्तमनरकेभ्यः समागताः क्रमेण तीर्थंकरचरमदेहभावसंयतश्रावका न भवन्ति। तर्हि किं भवन्ति? "णिरयादो णिस्सरिदो णरतिरएकम्मसण्णिपज्जत्तो। गब्भभवे उप्पज्जदि सत्तमणिरयादु तिरिएव। १।"॥

---

प्रमाण उत्कृष्ट आयु है। जो प्रथम पृथिवीमें उत्कृष्ट आयु है, वह दूसरीमें कुछ समय अधिक जघन्य आयु है। एवमेव जो प्रथम पटलमें उत्कृष्ट आयु है सो दूसरेमें समयाधिक जघन्य है। ऐसे सप्तम पृथिवीतक जानना चाहिये। निज शुद्ध आत्माके ज्ञानरूप लक्षणका धारक जो निश्चय रत्नत्रय है उसमें विलक्षण जो तीव्र मिथ्यादर्शन, ज्ञान और चारित्र हैं इनसे परिणत असंज्ञी पंचेन्द्रिय, सरठ, पक्षी, सर्प, सिंह और स्त्री पर्यायके धारक जो जीव हैं उनके क्रमसे रत्नप्रभादि षट् पृथिवियोंमें गमन करनेकी शक्ति है अर्थात् असंज्ञी पंचेंद्रिय प्रथम भूमिमें, सरठ दूसरीमें, पक्षी तीसरीमें, सर्प चौथीमें, सिंह पांचवीमें तथा स्त्रीका जीव छट्ठी भूमिमें जाकर नारक हो सकता है और सातवीं पृथिवींमें कर्मभूमिके उत्पन्न हुए मनुष्य और मगरमच्छ ही जासकते हैं। और भी विशेष यह है कि यदि कोई जीव निरन्तर नरकमें जाता है तो प्रथम पृथिवीमें क्रमसे आठ वार, दूसरीमें सात वार, तीसरीमें छह वार, चौथीमें पांच वार, पांचवीमें चार वार, छट्ठीमें तीन वार और सातवींमें दो वार ही जाता है। और सातवें नरकसे आये हुए जीव फिर भी एक वार उसी वा अन्य किसी नरकमें जाते हैं, यह नियम है। नरकसे आये हुए जीव बलदेव, नारायण, प्रतिनारायण और चक्रवर्त्तिसंज्ञक शलाका पुरुष नहीं होते। और चौथे नरकसे आये हुए तीर्थंकर, पांचवेंसे आये हुए चरमशरीरी, छठेसे आये हुए भावलिंगी मुनि और सातवेंसे आये हुए श्रावक नहीं होते हैं। तो क्या होते हैं? सो कहते हैं–"नरकसे आये हुए जीव मनुष्य, तिर्यंच, कर्मभूमिमें संज्ञीपर्याप्त तथा गर्भज होते हैं और सातवें नरकसे आये हुए तिर्यग् गतिमें ही उत्पन्न होते हैं॥

इदानीं नारकदुःखानि कथ्यन्ते । तद्यथा—विशुद्धज्ञानदर्शनस्वभावनिजपरमात्मतत्त्व-सम्यक्श्रद्धानज्ञानानुष्ठानभावनोत्पन्न— निर्विकारपरमानन्दैकलक्षणसुखामृतरसास्वादरहितैः पञ्चेन्द्रियविषयसुखास्वादलम्पटैर्मिथ्यादृष्टिजीवैर्यदुपार्जितं नरकायुर्नरकगत्यादिपापकर्म तदुदयेन नरके समुत्पद्य पृथिवीचतुष्टये तीव्रोष्णदुःखं, पञ्चम्यां पुनरुपरितनत्रिभागे तीव्रोष्णदुःखमधोभागे तीव्रशीतदुःखं, षष्ठीसप्तम्योरतिशीतोत्पन्नदुःखमनुभवन्ति । तथैव छेदनभेदनक्रकचविदारणयन्त्रपीडनशूलारोहणादितीव्रदुःखं सहन्ते । तथा चोक्तं—"अच्छिणिमीलणमित्तं णत्थि सुहं दुःखमेव अणुबद्धं । णिरये णेरयियाणं अहोणिसं पच्चमाणाणं ।१।" प्रथमपृथिवीत्रयपर्यन्तमासुरोदीरितं चेति । एवं ज्ञात्वा नारकदुःखविनाशार्थं भेदाभेदरत्नत्रयभावना कर्त्तव्या । संक्षेपेणाधोलोकव्याख्यानं ज्ञातव्यम् ॥

अतः परं तिर्यग्लोकः कथ्यते—जम्बूद्वीपादिशुभनामानो द्वीपाः, लवणोदादिशुभनामानः समुद्राश्च द्विगुणद्विगुणविस्तारेण पूर्वं पूर्वं परिवेष्ट्य वृत्ताकाराः स्वयम्भूरमणपर्य-

---

अब नारक जीवोंके दुःखोंका कथन करते हैं। वह इस प्रकार है-विशुद्ध ज्ञान तथा दर्शनरूप स्वभावका धारक जो निज शुद्ध परमात्मतत्त्व है उसके सम्यक् श्रद्धान, ज्ञान और आचरणकी भावनासे उत्पन्न जो विकाररहित परम आनंदमय सुखरूपी अमृत उसके आस्वादसे रहित और पांचों इन्द्रियोंके विषयोंके सेवनमें लम्पट ऐसे मिथ्यादृष्टि जीवोंने जो नरक आयु तथा नरक गति आदि रूप पाप कर्म उपार्जन किया उसके उदयसे वे नरकमें उत्पन्न होते हैं। वहांपर पहलेकी जो चार पृथिवियें हैं उनमें तीव्र उष्ण (गर्मी) का दुःख, और पांचवीं पृथिवीमें ऊपरके त्रिभागमें अर्थात् पंचम पृथिवीके पहले तीसरे हिस्सेमें तीव्र उष्णका दुःख और नीचेके जो दो त्रिभाग हैं उनमें तीव्र शीत (ठंड वा जाड़े) का दुःख तथा छट्ठी और सातवीं पृथिवीमें अत्यन्त शीतसे उत्पन्न हुए दुःखका अनुभव करते हैं। और इसी प्रकार छेदने, भेदने, करोतीसे चीरने, घानीमें पेरने और शूलीपर चढ़ाने आदिरूप तीव्र दुःखको सहन करते हैं। सोही कहा है कि "नरकमें रातदिन दुःखरूप अग्निमें पचते हुए नारकोंके नेत्रोंके टिमकार मात्र भी सुख नहीं है, किन्तु सदा दुःख ही लगा रहता है। १।" और पहली तीन पृथिवियोंतक असुरकुमार जातिके देवोंसे प्रकट किये हुए दुःखको भी सहते हैं। ऐसा जानकर, नरकसंबंधी दुःखके नाशके लिये भेद तथा अभेद रूप जो रत्नत्रय है उसकी भावना करनी चाहिये। ऐसे संक्षेप रीतिसे अधोलोकका व्याख्यान समाप्त हुआ ॥

अब इसके अनंतर तिर्यग्लोक अर्थात् मध्यलोकका वर्णन करते हैं। अपने दूने दूने विस्तारसे पूर्वपूर्व द्वीपको समुद्र और समुद्रको द्वीप इस क्रमसे वेढ़ करके,गोल आकारवाले जंबूद्वीप आदि शुभ नामोंके धारक द्वीप और लवणोद आदि शुभ नामोंके धारक समुद्र,

स्वयंभूरमण समुद्रपर्यन्त तिर्यक् विस्तारसे विस्तृत होकर (फैल कर) स्थित हैं, इस कार-

न्तास्तिर्यग्विस्तारेण विस्तीर्णास्तिष्ठन्ति यतस्तेन कारणेन तिर्यग्लोको भण्यते, मध्यलोकश्च । तद्यथा—तेषु सार्द्धतृतीयोद्धारसागरोपमलोमच्छेदप्रमितेष्वसंख्यातद्वीपसमुद्रेषु मध्ये जम्बूद्वीपस्तिष्ठति । स च जम्बूवृक्षोपलक्षितो मध्यभागस्थितमेरुपर्वतसहितो वृत्ताकारलक्षयोजनप्रमाणस्तद्द्विगुणविष्कम्भेण योजनलक्षद्वयप्रमाणेन वृत्ताकारेण बहिर्भागे लवणसमुद्रेण वेष्टितः । सोऽपि लवणसमुद्रस्तद्द्विगुणविस्तारेण योजनलक्षचतुष्टयप्रमाणेन वृत्ताकारेण बहिर्भागे धातकीखण्डद्वीपेन वेष्टितः । सोऽपि धातकीखण्डद्वीपस्तद्द्विगुणविस्तारेण योजनाष्टलक्षप्रमाणेन बहिर्भागे कालोदकसमुद्रेण वेष्टितः । सोऽपि कालोदकसमुद्रस्तद्द्विगुणविस्तारेण षोडशयोजनलक्षप्रमाणेन वृत्ताकारेण बहिर्भागे पुष्करद्वीपेन वेष्टितः । इत्यादिद्विगुणद्विगुणविष्कम्भः स्वयम्भूरमणद्वीपस्वयम्भूरमणसमुद्रपर्यन्तो ज्ञातव्यः । यथा जम्बूद्वीपलवणसमुद्रविष्कम्भद्वयसमुदयाद्योजनलक्षत्रयप्रमितात्सकाशाद्धातकीखण्ड एकलक्षेणाधिकस्तथैवासंख्येयद्वीपसमुद्रविष्कम्भेभ्यः स्वयम्भूरमणसमुद्रविष्कम्भ एकलक्षेणाधिको ज्ञातव्यः । एवमुक्तलक्षणेष्वसंख्येयद्वीपसमुद्रेषु व्यन्तरदेवानां पर्वताद्युपरिगता आवासाः, अधोभूभागगतानि भवनानि, तथैव द्वीपसमुद्रादिगतानि पुराणि च, परमागमोक्तभिन्नलक्षणानि । तथैव खरभागपङ्कभागस्थितप्रतरासंख्येयप्रमा–

---

णसे इसको तिर्यक् लोक कहते हैं और मध्यलोक भी कहते हैं । वह इस प्रकार है-साढे तीन उद्धार सागर समान लोमोंके टुकड़ोंके बराबर जो असंख्यात द्वीप समुद्रके मध्य (बीच)-में जंबूद्वीप स्थित है वह जंबू (जामून) के वृक्षसे चिह्नित तथा मध्य भागमें स्थित जो मेरु है उससे सहित है तथा गोलाकार लाख योजन प्रमाण है । और गोलाकार दो लाख योजन प्रमाण अपनेसे दूने विष्कंभ ( परिधि ) का धारक जो बाह्य भागमें लवण समुद्र है उससे वेष्टित ( वेढ़ा हुआ ) है । वह लवण समुद्र भी अपने विस्तारसे दूने विस्तारवाला जो चार लाख योजन प्रमाण गोलाकार बाह्य भागमें धातकीखंड नामक द्वीप है उससे वेष्टित है । वह धातकी खंड द्वीप भी अपनेसे दूने विस्ताररूप आठ लाख योजन प्रमाण जो बाह्य भागमें कालोदक समुद्र है उससे वेष्टित है । वह कालोदक समुद्र भी अपने दूने विस्ताररूप सोलह लाख योजन प्रमाण गोलाकार बाह्य भागमें जो पुष्कर द्वीप है उससे वेष्टित है । इसको आदि ले, यह दूना दूना विष्कंभ स्वयंभूरमण द्वीप तथा स्वयंभूरमण समुद्रपर्यन्त जानना चाहिये । और, जैसे जंबूद्वीपका विष्कंभ एक लाख योजन, लवण समुद्रका विष्कंभ दो लाख योजन, इन दोनोंके समुदायरूप जो तीन लाख योजन प्रमाण है, उससे धातकी खंड एक लाख योजन अधिक अर्थात् चार लाख योजन है; इसी प्रकार असंख्यात द्वीप समुद्रोंका जो विष्कंभ है उससे एक लाख योजन अधिक स्वयंभूरमण समुद्रका विष्कंभ जानने योग्य है । ऐसे पूर्वोक्त लक्षणके धारक असंख्यात द्वीप समुद्रोंमें व्यन्तर देवोंके पर्वत आदिके ऊपर प्राप्त आवास ( स्थान ), अधोभूभाग ( नीचेकी पृथिवीके भाग ) में प्राप्त भवन और द्वीप तथा समुद्र आदिमें मिले हुए पुर हैं । ये आवास,

णासंख्येयव्यन्तरदेवावासाः, तथैव द्वासप्ततिलक्षाधिककोटिसप्तप्रमितभवनवासिदेवसंबन्धिभवनान्यकृत्रिमजिनचैत्यालयसहितानि भवन्ति । एवमतिसंक्षेपेण तिर्यग्लोको व्याख्यातः ॥

अथ तिर्यग्लोकमध्यस्थितो मनुष्यलोको व्याख्यायते – तन्मध्यस्थितजम्बूद्वीपे सप्तक्षेत्राणि भण्यन्ते। दक्षिणदिग्विभागादारभ्य भरतहैमवतहरिविदेहरम्यकहैरण्यवतैरावतसंज्ञानि सप्तक्षेत्राणि भवन्ति । क्षेत्राणि कोऽर्थः ? वर्षा वंशा जनपदा इत्यर्थः । तेषां क्षेत्राणां विभागकारकाः षट् कुलपर्वताः कथ्यन्ते—दक्षिणदिग्भागमादीकृत्य हिमवन्महाहिमवन्निषधनीलरुक्मिशिखरिसंज्ञा भरतादिसप्तक्षेत्राणामन्तरेषु पूर्वापरायताः षट् कुलपर्वताः भवन्ति । पर्वता इति कोऽर्थः । वर्षधरपर्वताः सीमापर्वता इत्यर्थः । तेषां पर्वतानामुपरि क्रमेण ह्रदा कथ्यन्ते । पद्ममहापद्मतिगिंच्छकेशरिमहापुण्डरीकपुण्डरीकसंज्ञा अकृत्रिमा षट् ह्रदा भवन्ति । ह्रदा इति कोऽर्थः ? सरोवराणीत्यर्थः । तेभ्यः पद्मादिषड्ह्रदेभ्यः सकाशादागमकथितक्रमेण निर्गता याश्चतुर्दश नद्यस्ताः कथ्यन्ते । तथाहि—हिमवत्पर्वतस्थपद्मनाममहाह्रदादर्धकोशावगाहक्रोशार्धाधिकषट्योजनप्रमाणविस्तारपूर्वतोरणद्वारेण निर्गत्य तत्पर्वतस्यैवोपरि पूर्वदिग्विभागेन योजनशतपञ्चकं गच्छति, ततो गङ्गाकूटसमीपे दक्षिणेन व्यावृत्य भूमिस्थकुण्डे पतति तस्माद् दक्षिणद्वारेण निर्गत्य भरतक्षेत्रमध्यमभागस्थितस्य दीर्घत्वेन पूर्वापरसमुद्रस्पर्शिनो विजयार्द्धस्य गुहाद्वारेण निर्गत्य

---

भवन तथा पुर परमागममें कहे हुए जो भिन्न भिन्न लक्षण हैं, उनके धारक हैं। और इसी प्रकार रत्नप्रभा भूमिके खर भाग और पंक भागमें स्थित प्रतरके असंख्यातवें भाग प्रमाण असंख्यात व्यंतर देवोंके आवास हैं और सात करोड़ बहत्तर लाख संख्याके धारक भवनवासी देवों संबंधी भवन हैं, वे सब अकृत्रिम जिन चैत्यालयों सहित हैं। इस प्रकार अत्यन्त संक्षेपसे तिर्यग् लोक ( मध्यलोक ) का व्याख्यान किया गया ॥

अब तिर्यग् लोक ( मध्यलोक ) के मध्यमें स्थित जो मनुष्य लोक ( ढाई द्वीप ) है उसका व्याख्यान करते हैं। उसमें प्रथम ही तिर्यग् लोकके बीचमें स्थित जो जंबूद्वीप है उसमें जो सात क्षेत्र हैं उनका कथन करते हैं। दक्षिण दिशाके भागसे आरंभित होकर भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत इन नामोंके धारक सात क्षेत्र हैं। यहाँ क्षेत्र शब्दसे वर्ष, वंश अथवा जनपद अर्थका ग्रहण है। उन क्षेत्रोंको भिन्न भिन्न करनेवाले जो छः कुलपर्वत ( कुलाचल ) हैं उनके नाम कहते हैं-दक्षिण दिशाके भागको आदि लेकर हिमवत् १, महाहिमवत् २, निषध ३, नील ४, रुक्मी ५ और शिखरी ६, इन नामोंके धारक, पूर्व पश्चिम लंबे कुलपर्वत उन भरत आदि सप्त क्षेत्रोंके बीचमें हैं। पर्वत का अर्थ वर्षधरपर्वत अथवा सीमापर्वत है। उन पर्वतोंके ऊपर क्रमसे जो ह्रद हैं वे कहते हैं। पद्म १, महापद्म २, तिगिंछ ३, केसरी ४, महापुंडरीक ५ और पुंडरीक ६, इन नामोंवाले अकृत्रिम षट् ह्रद हैं। ह्रदका अर्थ सरोवर है। अब उन पद्म आदि ६ ह्रदोंसे

तत आर्यखण्डार्द्धभागे पूर्वेण व्यावृत्य प्रथमावगाहापेक्षया दशगुणेन गव्यूतिपञ्चकावगाहेन तथैव प्रथमविष्कम्भापेक्षया दशगुणेन योजनार्द्धसहितद्विषष्टियोजनप्रमाणविस्तारेण च पूर्वसमुद्रे प्रविष्टा गङ्गा । तथा गङ्गावत्सिन्धुरपि तस्मादेव हिमवत्पर्वतस्थपद्महृदात्पर्वतस्यैवोपरि पश्चिमद्वारेण निर्गत्य पश्चाद्दक्षिणदिग्विभागेनागत्य विजयार्द्धगुहाद्वारेण निर्गत्यार्यखण्डार्द्धभागे पश्चिमेन व्यावृत्य पश्चिमसमुद्रे प्रविष्टेति । एवं दक्षिणदिग्विभागसमागतगङ्गासिन्धुभ्यां पूर्वापरायतेन विजयार्द्धपर्वतेन च षट्खण्डीकृतं भरतक्षेत्रम् ॥

अथ महाहिमवत्पर्वतस्थमहापद्मह्रदाद्दक्षिणदिग्विभागेन हैमवतक्षेत्रमध्ये समागत्य तत्रस्थनाभिगिरिपर्वतं योजनार्धेनास्पृशन्ती तस्यैवार्धे प्रदक्षिणं कृत्वा रोहित्पूर्वसमुद्रं गता । तथैव हिमवत्पर्वतस्थितपद्मह्रदादुत्तरेणागत्य तमेव नाभिगिरिं योजनार्धेनास्पृशन्ती

---

आगममें कहे हुए क्रमके अनुसार जो चौहद नदियां निकली हैं उनका वर्णन करते हैं। वे इस प्रकार हैं-हिमवत् पर्वतपर स्थित जो पद्मनामक महाह्रद है उससे अर्ध कोस प्रमाण गहराई और साढे छः योजन प्रमाण चौड़ाईकी धारक गंगा नामक नदी पूर्वतोरण द्वारसे निकलकर, उसी हिमवत् पर्वतके ऊपर पूर्व दिशामें पांचसौ योजनतक जाती है, फिर वहाँसे गंगाकूटके पास दक्षिण दिशाको मुड़कर, भूमिमें स्थित जो कुंड है उसमें वह गंगा गिरती है। वहांसे दक्षिण द्वार (दरवाजे) से निकलकर, भरत क्षेत्रके मध्यभागमें स्थित जो लंबाईसे पूर्व पश्चिम समुद्रको स्पर्शित करनेवाला विजयार्द्ध पर्वत है उसकी गुहाके द्वारसे निकलकर, वहांसे आर्यखंडके अर्धभागमें पूर्वसे लौटकर, प्रथम अवगाहकी अपेक्षा दशगुणी अर्थात् ५ गव्यूति ( कोस ) की गहराई और इसी प्रकार प्रथमके विष्कंभसे दशगुण जो साढ़े बासठ योजन प्रमाण विस्तार है उस सहित गंगानदी पूर्व समुद्रमें प्रवेश करती है। और इस गंगाकी भांति सिंधुनामक महानदी भी उसी हिमवत्पर्वतपर विद्यमान पद्महृदके पश्चिमद्वारसे निकलकर,पर्वतपर ही गमन करके फिर दक्षिण दिशाको आकर, विजयार्द्धकी गुहाके द्वारसे निकलकर, पश्चिमको मुड़कर, आर्य खंडके अर्धभागमें आकर, पश्चिम समुद्रमें प्रवेश करती है॥ इस प्रकार दक्षिण दिशाको आई हुई जो गंगा और सिंधु नामक दो नदियां हैं, इनसे और पूर्व तथा पश्चिमके समुद्रतक लंबा जो विजयार्द्ध पर्वत है उससे षट खंड ( छः विभागोंमें बटा ) हुआ भरत क्षेत्र है ॥

अब पूर्वकथनके पश्चात् वर्णन करते हैं–महाहिमवत् पर्वतपर स्थित जो महापद्मनामा ह्रद है, वहांसे चलकर, दक्षिणकी दिशाकी ओरसे हैमवत क्षेत्रके मध्यमें आकर, वहांपर स्थित जो नाभिगिरि नामक पर्वत है, उसको आधे योजनतक स्पर्श करती हुई, उसी पर्वतकी आधी प्रदक्षिणा करती हुई रोहित् नामा नदी पूर्वसमुद्रको गई है। और इसी प्रकार रोहितास्या नामा जो नदी है वह हिमवत् पर्वतके पद्महृदसे उत्तरको आकर, उसी नाभिगिरिको अर्ध योजनपर्यन्त स्पर्श करती हुई, उसी पर्वतकी आधी प्रदक्षिणा करके पश्चिम

तस्यैवार्द्धप्रदक्षिणं कृत्वा रोहितास्या पश्चिमसमुद्रं गता। इति रोहिद्रोहितास्यासंज्ञं नदीद्वन्द्वं हैमवतसंज्ञजघन्यभोगभूमिक्षेत्रे ज्ञातव्यम्। अथ निषधपर्वतस्थिततिगिञ्छनामह्रदाद्दक्षिणेनागत्य नाभिगिरिपर्वतं योजनार्धेनास्पृशन्ती तस्यैवार्धप्रदक्षिणं कृत्वा हरित्पूर्वसमुद्रं गता। तथैव महाहिमवत्पर्वतस्थमहापद्मनामह्रदादुत्तरदिग्विभागेनागत्य तमेव नाभिगिरिं योजनार्धेनास्पृशन्तो तस्यैवार्धप्रदक्षिणं कृत्वा हरिकान्ता नाम नदी पश्चिमसमुद्रं गता। इति हरिद्धरिकान्तासंज्ञं नदीद्वयं हरिसंज्ञमध्यमभोगभूमिक्षेत्रे विज्ञेयम्। अथ नीलपर्वतस्थितकेसरिनामह्रदाद्दक्षिणेनागत्योत्तरकुरुसंज्ञोत्कृष्टभूमिक्षेत्रे मध्येन गत्वा मेरुसमीपे गजदन्तपर्वतं भित्त्वा च प्रदक्षिणेन योजनार्धेन मेरुं विहाय पूर्वभद्रशालवनस्य मध्येन पूर्वविदेहस्य च मध्ये शीतानामनदी पूर्वसमुद्रं गता। तथैव निषधपर्वतस्थिततिगिञ्छह्रदादुत्तरदिग्विभागेनागत्य देवकुरुसंज्ञोत्तमभोगभूमिक्षेत्रमध्येन गत्वा मेरुसमीपे गजदन्तपर्वतं भित्वा च प्रदक्षिणेन योजनार्धेन मेरुं विहाय पश्चिमभद्रशालवनस्य मध्येन पश्चिमविदेहस्य च मध्येन शीतोदा पश्चिमसमुद्रं गता। एवं शीताशीतोदासंज्ञं नदीद्वयं विदेहाभिधाने कर्मभूमिक्षेत्रे ज्ञातव्यम्। यत्पूर्वं गङ्गासिन्धुनदीद्वयस्य विस्तारावगाहप्रमाणं भणितं तदेव क्षेत्रे क्षेत्रे नदीयुगलं प्रति विदेहपर्यन्तं द्विगुणं द्विगुणं ज्ञातव्यम्। अथ गङ्गा चतुर्दशसहस्रपरिवारनदीसहिता, सिन्धुरपि तथा, तद्द्विगुणसंख्यानं

---

समुद्रमें गई है। ऐसे रोहित और रोहितास्या नामकी धारक दो नदियें हैमवत नामक जो जघन्य भोगभूमिका क्षेत्र है उसमें जाननी चाहिये। और हरित नामा नदी निषध पर्वतके तिगिंछह्रदसे दक्षिणको आकर, आधे योजनतक नाभिगिरि पर्वतको छूती हुई उसी पर्वतकी आधी प्रदक्षिणा करके पूर्वसमुद्रमें गई है। एवमेव हरिकान्ता नामा नदी महाहिमवत् पर्वतके महापद्म नामक ह्रदसे उत्तर दिशाकी ओर आकर, उसी नाभिगिरिको आधे योजनतक स्पर्शती हुई उसकी अर्ध प्रदक्षिणा देकर, पश्चिम समुद्रमें गई है। ऐसे हरित् और हरिकान्ता नामक दो नदियां हरि नामका धारक जो मध्यम भोगभूमिका क्षेत्र है उसमें जाननी चाहिये। अब शीता नामा नदी नील पर्वतके केसरी नामा ह्रदसे दक्षिणको आकर, उत्तरकुरु नामक उत्कृष्ट भोगभूमिक्षेत्रके बीचमें होकर,मेरुके पास जाकर, गजदंत पर्वतको भेदकर और आधे योजन पर्यन्त प्रदक्षिणासे मेरुको छोड़कर, पूर्व भद्रशालवन और पूर्व विदेहके मध्यमें होकर, पूर्व समुद्रको गई है। इसी प्रकार शीतोदा नामा नदी निषधपर्वत पर विद्यमान जो तिगिंछह्रद है, वहांसे उत्तरको आकर, देवकुरु संज्ञक उत्तम भोगभूमि क्षेत्रके बीचमेंसे जाकर मेरुके पास गजदंत पर्वतको भेदकर और आधे योजन प्रदक्षिणासे मेरुको छोड़कर, पश्चिम भद्रशाल वनके और पश्चिम विदेहके मध्यमें गमन करके, पश्चिम समुद्रको गई है। ऐसे शीता और शीतोदा नामक नदियोंका युगल विदेह नामक कर्मभूमिके क्षेत्रमें जानना चाहिये। जो विस्तार और अवगाहका प्रमाण पहले गंगा और सिंधु नामक दो नदियोंका कहा है, उससे दूना दूना प्रत्येक क्षेत्रमें जो नदियोंका युगल है, उसका विस्तार

रोहिद्रोहितास्याद्वयम्, ततोऽपि द्विगुणसंख्यानं हरिद्धरिकान्ताद्वयमिति । तथा षड्विंशत्यधिकयोजनशतपञ्चकमेकोनविंशतिभागीकृतैकयोजनस्य भागषट्कं च यद्दक्षिणोत्तरेण कर्मभूमिसंज्ञभरतक्षेत्रस्य विष्कम्भप्रमाणं तद्द्विगुणं हिमवत्पर्वते, तस्माद्द्विगुणं हैमवतक्षेत्रे, इत्यादि द्विगुणं द्विगुणं विदेहपर्यन्तं ज्ञातव्यम् । तथा पद्महृदो योजनसहस्रायामस्तदर्द्धविष्कंभो दशयोजनावगाहो योजनैकप्रमाणपद्मविष्कंभस्तस्मान्महापद्मे द्विगुणस्तस्मादपि तिगिञ्छे द्विगुण इति ॥

अथ यथा भरते हिमवत्पर्वतान्निर्गतं गङ्गासिन्धुद्वयं, तथोत्तरे कर्मभूमिसंज्ञैरावतक्षेत्रे शिखरिपर्वतान्निर्गतं रक्तारक्तोदानदीद्वयम् । यथा च हैमवतसंज्ञे जघन्यभोगभूमिक्षेत्रे महाहिमवद्धिमवन्नामपर्वतद्वयात्क्रमेण निर्गतं रोहित्रोहितास्यानदीद्वयं, यथोत्तरे हैरण्यवतसंज्ञजघन्यभोगभूमिक्षेत्रे शिखरिरुक्मिसंज्ञपर्वतद्वयात्क्रमेण निर्गतं सुवर्णकूलारूप्यकूलानदीद्वयम् । तथैव यथा हरिसंज्ञमध्यमभोगभूमिक्षेत्रे निषधमहाहिमवन्नामपर्वतद्वयात्क्रमेण निर्गतं हरिद्धरिकान्तानदीद्वयं, तथोत्तरे रम्यकसंज्ञमध्यमभोगभूमिक्षेत्रे रुक्मिनीलनामपर्वतद्वयात्क्रमेण निर्गतं नारीनरकान्तानदीद्वयमिति विज्ञेयम् । सुषमसुषमादिषट्काल-

---

जानना चाहिये । अब गंगा चौदह हजार परिवारकी नदियोंसहित है । सिंधु भी चौदह हजार परिवार नदियोंकी धारक है। इनसे दूने अर्थात् अट्ठाईस हजार संख्या प्रमाण परिवार की धारक रोहित तथा रोहितास्याको समझना चाहिये । और हरित्,हरिकान्ता ये दो नदियां इनसे भी दूने परिवारकी धारक हैं । और पांचसौ छब्बीस योजन तथा एक योजनके उन्नीस भागोंमेंसे ६ भाग प्रमाण दक्षिण और उत्तरसे कर्मभूमि संज्ञक भरतक्षेत्रके विष्कंभका प्रमाण है । उससे दूना हिमवत्पर्वतमें,हिमवत् पर्वतसे दूना हैमवत क्षेत्रमें ऐसे उत्तरोत्तर दूना दूना विष्कंभ विदेह क्षेत्रपर्यन्त जानना चाहिये । और पद्महृद जो एक हजार योजन लंबा, पांचसौ योजन चौड़ा तथा दश योजन गहरा है और जो उसमें एक योजन प्रमाण विष्कंभका धारक कमल है, उससे दूना महापद्महृदमें और उससे दूना तिगिंछ हृदमें जानना ।

अब जैसे भरतक्षेत्रमें हिमवत् पर्वतसे गंगा तथा सिंधु ये दो नदियां निकली हैं वैसे ही उत्तर दिशामें कर्मभूमि संज्ञक जो ऐरावत क्षेत्र है उसमें शिखरी पर्वतसे निकलीं हुईं रक्ता तथा रक्तोदा नामक दो नदियां हैं। और जैसे हैमवत नामक जघन्य भोगभूमिके क्षेत्रमें महाहिमवत् और हिमवत् नामक दो पर्वतोंसे क्रमानुसार रोहित तथा रोहितास्या ये दो नदियां निकली हैं, इसी प्रकार उत्तरमें हैरण्यवत संज्ञक जो जघन्य भोगभूमि क्षेत्र है उसमें शिखरी और रुक्मी नामक दो पर्वतोंसे क्रमानुसार सुवर्णकूला तथा रूप्यकूला ये दो नदियां निकली हैं। इसी प्रकार हरिसंज्ञक मध्यम भोगभूमि क्षेत्रमें निषध और महाहिमवत् नामक दो पर्वतोंसे जैसे क्रमानुसार हरित तथा हरिकान्ता ये दो नदियां निकली हैं, उसी प्रकार उत्तरमें रम्यक नामा मध्यम भोगभूमिके क्षेत्रमें रुक्मी और नीलसंज्ञक दो पर्वतोंसे नारी तथा नरकान्ता इन दो नदियोंको क्रमानुसार निकली हुई जानना चाहिये । सुषमसुषमा आदि

संबन्धिपरमागमोक्तायुरुत्सेधादिसहिता दशसागरोपमकोटिकोटिप्रमितावसर्पिणी, तथोत्सर्पिणी च यथा भरते वर्त्तते तथैवैरावते च। अयन्तु विशेषः, भरतम्लेच्छखण्डेषु विजयार्धनगेषु च चतुर्थकालसमयाद्यन्ततुल्यकालोऽस्ति नापरः। किं बहुना, यथा खट्वाया एकभागे ज्ञाते द्वितीयभागस्तथैव ज्ञायते तथैव जम्बूद्वीपस्य क्षेत्रपर्वतनदीह्रदादीनां यदेव दक्षिणविभागे व्याख्यानं तदुत्तरेऽपि विज्ञेयम्।

अथ देहममत्वमूलभूतमिथ्यात्वरागादिविभावरहिते केवलज्ञानदर्शनसुखाद्यनन्तगुणसहिते च निजपरमात्मद्रव्ये यया सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रभावनया कृत्वा विगतदेहा देहरहिताः सन्तो मुनयः प्राचुर्येण यत्र मोक्षं गच्छन्ति स विदेहो भण्यते। तस्य जम्बूद्वीपस्य मध्यमवर्त्तिनः किमपि विवरणं क्रियते। तद्यथा—नवनवतिसहस्रयोजनोत्सेध एकसहस्रावगाह आदौ भूमितले दशयोजनसहस्रप्रवृत्तविस्तार उपर्युपरि पुनरेकादशांशहानिक्रमेण हीयमानत्वे सति मस्तके योजनसहस्रविस्तार आगमोक्ताकृत्रिमचैत्यालयदेववनदेवावासाद्यागमकथितानेकाश्चर्यसहितो विदेहक्षेत्रमध्ये महामेरुर्नाम पर्वतोऽस्ति। स च गजो जातस्तस्मान्मेरुगजात्सकाशादुत्तरमुखे दन्तद्वयाकारेण यन्निर्गतं पर्वतद्वयं तस्य

---

छहों कालों संबंधी जो परमागममें कहे हुए आयु तथा उत्सेध आदि हैं उनसहित दशकोटाकोटि सागर प्रमाण अवसर्पिणी तथा उत्सर्पिणी काल जैसे भरत में है वैसे ही ऐरावतमें भी है। और यह विशेष है कि भरतके म्लेच्छखंडोंमें और विजयार्ध पर्वतोंमें चतुर्थकालकी आदि तथा अन्तके समान काल है, इसके सिवाय दूसरा नहीं। विशेष क्या कहैं—जैसे खटवा (खाट) का एक भाग जान लिया जावै तो उसका दूसरा भाग भी उसी प्रकार समझ लिया जाता है, इसी प्रकार जंबू द्वीपके क्षेत्र, नदी, पर्वत और ह्रद आदिका जो दक्षिण दिशा संबंधी व्याख्यान है वही उत्तर दिशामें भी जानना चाहिये॥

अब शरीरमें ममत्वके कारणभूत जो मिथ्यात्व तथा राग आदि विभाव हैं उनसे रहित और केवलज्ञान, केवलदर्शन, अनन्त सुख आदि अनन्त गुणोंसे सहित जो निज परमात्मा द्रव्य है, उसमें जिस सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्ररूप भावना करके मुनिजन विगतदेह अर्थात् देहरहित होकर अधिकतासे मोक्षको गमन करते हैं उसको विदेह कहते हैं। इसलिये जंबूद्वीपके मध्यमें वर्त्तमान जो विदेह क्षेत्र है उसका विस्तारसे वर्णन करते हैं। वह इस प्रकार है—निन्यानवै हजार योजन ऊँचा, एक हजार योजन गहरा और, प्रथम भूमितलमें दशहजार योजन प्रमाण गोल विस्तारका धारक तथा ऊपर ऊपर एकादशांश (ग्यारहवें हिस्से) हानि क्रमसे घटते घटते होनेपर मस्तक (शिखर) पर एक हजार योजन विस्तारका धारक और शास्त्रमें कहेहुए अकृत्रिम चैत्यालय, देव वन तथा देवोंके स्थान आदि नाना प्रकारके आश्चर्योंसहित ऐसा विदेह क्षेत्रमें महामेरु नामक पर्वत है। वही मानों गज (हाथी) होगया। अतः उस मेरुरूप गजसे उत्तर दिशामें दो दन्तोंके आकारसे जो दो पर्वत निकले हुए हैं, उनकी 'दो गजदन्त' यह संज्ञा है। और वे दोनों उत्तर भागमें जो

गजदन्तद्वयसंज्ञेति, तथोत्तरे भागे नीलपर्वते लग्नं तिष्ठति। तयोर्मध्ये यन्त्रिकोणाकारक्षेत्रमुत्तमभोगभूमिरूपं तस्योत्तरकुरुसंज्ञा। तस्य च मध्ये मेरोरीशानदिग्विभागे शीतानीलपर्वतयोर्मध्ये परमागमवर्णितानाद्यकृत्रिमपार्थिवो जम्बूवृक्षस्तिष्ठति। तस्या एव शीताया उभयतटे यमलगिरिसंज्ञं पर्वतद्वयं विज्ञेयम्। तस्मात्पर्वतद्वयाद्दक्षिणभागे कियन्तमध्वानं गत्वा शीतानदीमध्ये अन्तरान्तरेण पद्मादिह्रदपञ्चकमस्ति। तेषां ह्रदानामुभयपार्श्वयोः प्रत्येकं सुवर्णरत्नमयजिनगृहमण्डिता लोकानुयोगव्याख्यानेन दश दश सुवर्णपर्वता भवन्ति। तथैव निश्चयव्यवहाररत्नत्रयाराधकोत्तमपात्रपरमभक्तिदत्ताहारदानफलेनोत्पन्नानां तिर्यग्मनुष्याणां स्वशुद्धात्मभावनोत्पन्ननिर्विकारसदानन्दैकलक्षणसुखामृतरसास्वादविलक्षणस्य चक्रवर्त्तिभोगसुखादप्यधिकस्य विविधपञ्चेन्द्रियभोगसुखस्य प्रदायका ज्योतिर्गृहप्रदीपतूर्यभोजनवस्त्रमाल्यभाजनभूषणरागमदोत्पादकरसाङ्गसंज्ञा दशप्रकारकल्पवृक्षाः भोगभूमिक्षेत्रं व्याप्य तिष्ठन्तीत्यादिपरमागमोक्तप्रकारेणानेकाश्चर्याणि ज्ञातव्यानि। तस्मादेव मेरुगजाद्दक्षिणदिग्विभागेन गजदन्तद्वयमध्ये देवकुरुसंज्ञमुत्तमभोगभूमिक्षेत्रमुत्तरकुरुवद्विज्ञेयम्॥

---

नील पर्वत है उसमें लगे हुए हैं। उन दोनों गजदंतोंके मध्यमें जो त्रिकोण आकारवाला (तिकोना) उत्तम भोगभूमिरूप क्षेत्र है, उसका 'उत्तरकुरु' नाम है। और उसके मध्यमें मेरुकी ईशान दिशामें शीता नदी और नील पर्वतके बीचमें परमागममें कहा हुआ अनादि, अकृत्रिम तथा पृथ्वीका विकाररूप जंबू वृक्ष है। उसी शीता नदीके दोनों किनारोंपर यमलगिरि नामक दो पर्वत जानने चाहिये। उन दोनों यमलगिरि पर्वतोंसे दक्षिण दिशामें कितने ही मार्गके चले जानेपर शीता नदीके बीच बीच में पद्म आदि पांच ह्रद हैं। उन ह्रदोंके दोनों पार्श्वों (पसवाड़ों) में से प्रत्येक पार्श्वमें लोकानुयोगके व्याख्यानके अनुसार सुवर्ण तथा रत्ननिर्मित ऐसे जिनचैत्यालयोंसे भूषित दश दश सुवर्णपर्वत हैं। इसी प्रकार निश्चय तथा व्यवहाररूप रत्नत्रयकी आराधना करनेवाले जो उत्तम पात्र हैं, उनको परम भक्तिसे दिया हुआ जो आहारदान उसके फलसे उत्पन्न ऐसे तिर्यंच और मनुष्योंको निज शुद्ध आत्माकी भावनासे उत्पन्न, निर्विकार एवं सदा आनंदरूप सुखामृत रसके आस्वादसे विलक्षण और चक्रवर्तिके जो भोगसुख हैं उनसे भी अधिक ऐसे नानाप्रकारके पंचेन्द्रियों संबन्धी भोग सुखोंको देनेवाले ज्योतिरङ्ग, गृहाङ्ग, प्रदीपांग, तूर्यांग, भोजनांग, वस्त्रांग, माल्यांग, भाजनांग, भूषणांग तथा राग एवं मदको उत्पन्न करनेवाले रसांग इन उक्त नामोंके धारक दश प्रकारके कल्पवृक्ष हैं। वे भोगभूमि क्षेत्रको व्याप्त करके, स्थित हैं। इत्यादि परमागमकथित प्रकारसे अनेक आश्चर्य समझने चाहिये और उसी मेरु-गजसे निकले हुए दक्षिण दिशामें जो 'दो गजदन्त' हैं उनके मध्यमें उत्तरकुरुके समान देवकुरु नामक उत्तम भोगभूमिका क्षेत्र जानने योग्य है॥

तस्मादेव मेरुपर्वतात्पूर्वस्यां दिशि पूर्वापरेण द्वाविंशतिसहस्रयोजनविष्कम्भं सवेदिकं भद्रशालवनमस्ति । तस्मात्पूर्वदिग्भागे कर्मभूमिसंज्ञः पूर्वविदेहोऽस्ति । तत्र नीलकुलपर्वताद्दक्षिणभागे शीतानद्या उत्तरभागे मेरोः प्रदक्षिणेन यानि क्षेत्राणि तिष्ठन्ति तेषां विभागः कथ्यते । तथाहि—मेरोः पूर्वदिशाभागे या पूर्वभद्रशालवनवेदिका तिष्ठति तस्याः पूर्वदिग्भागे प्रथमं क्षेत्रं भवति, तदनन्तरं दक्षिणोत्तरायतो वक्षारनामा पर्वतो भवति, तदनन्तरं क्षेत्रं तिष्ठति, ततोऽप्यनन्तरं विभङ्गानदी भवति, ततोऽपि क्षेत्रं, तस्मादपि वक्षारपर्वतस्तिष्ठति, ततश्च क्षेत्रं, ततोऽपि विभङ्गानदी, तदनन्तरं क्षेत्रं, ततः परं वक्षारपर्वतोऽस्ति, तदनन्तरं क्षेत्रं, ततो विभङ्गानदी, ततश्च क्षेत्रं, ततो वक्षारपर्वतस्ततः क्षेत्रं, तदनन्तरं पूर्वसमुद्रसमीपे यद्देवारण्यं तस्य वेदिका चेति नवभित्तिभिरष्टक्षेत्राणि ज्ञातव्यानि । तेषां क्रमेण नामानि कथ्यन्ते—कच्छा १, सुकच्छा २, महाकच्छा ३, कच्छावती ४, आवर्त्ता ५, लाङ्गलावर्त्ता ६, पुष्कला ७, पुष्कलावती ८ चेति । इदानीं क्षेत्रमध्यस्थितनगरीणां नामानि कथ्यन्ते । क्षेमा १, क्षेमपुरी २, रिष्टा ३, रिष्टपुरी ४, खड्गा ५, मञ्जूषा ६, औषधी ७, पुण्डरीकिणी ८ चेति ॥

अत ऊर्ध्वं शीताया दक्षिणविभागे निषधपर्वतादुत्तरविभागे यान्यष्टक्षेत्राणि तानि कथ्यन्ते । तद्यथा—पूर्वोक्ता या देवारण्यवेदिका तस्याः पश्चिमभागे क्षेत्रमस्ति, तदनन्तरं

---

उसी मेरुपर्वतसे पूर्व दिशामें पूर्व पश्चिमको बाईस हजार योजन विष्कंभका धारक वेदीसहित भद्रशाल वन है । उससे पूर्व दिशामें कर्मभूमि संज्ञक पूर्व विदेह है । वहां नील नामक कुलाचलसे दक्षिण दिशामें और शीता नदीके उत्तर भागमें मेरुकी प्रदक्षिणा रूप जो क्षेत्र हैं उनके विभागोंका कथन करते हैं । सो इस प्रकार है-मेरुसे पूर्वदिशाके भागमें जो पूर्वभद्रशालवनकी वेदिका स्थित है, उससे पूर्व दिशाके भागमें प्रथम क्षेत्र है, उसके पीछे दक्षिण उत्तर लंबा वक्षार नामक पर्वत है, उसके पीछे क्षेत्र है, उसके भी आगे विभंगा नाम नदी है, उससे भी आगे क्षेत्र है, उस क्षेत्रके अनन्तर भी वक्षार पर्वत है, फिर क्षेत्र है, फिर भी विभंगा नदी है, उसके अनन्तर क्षेत्र है, उसके पश्चात् वक्षार पर्वत है, उसके आगे क्षेत्र है, उससे आगे फिर विभंगा नदी और फिर क्षेत्र है. उससे आगे फिर वक्षार पर्वत है, फिर क्षेत्र है, उसके अनन्तर पूर्व समुद्रके पास जो देवारण्य नाम वन है, उसकी वेदिका है । ऐसे नौ भित्तियों ( दीवारों ) से आठ क्षेत्र जानने चाहिये । उनके क्रमसे नाम कहते हैं—कच्छा १, सुकच्छा २, महाकच्छा ३, कच्छावती ४, आवर्त्ता ५, लाङ्गलावर्त्ता ६, पुष्कला ७ और पुष्कलावती ८, ऐसे यह क्रमानुसार आठों क्षेत्रोंके नाम हैं । अब क्षेत्रोंके मध्यमें स्थित जो नगरियां हैं, उनके नाम कहते हैं । वे क्रमसे ये हैं-क्षेमा १, क्षेमपुरी २, रिष्टा ३, रिष्टपुरी, ४, खड्गा ५, मंझूषा ६, औषधी ७ और पुंडरीकिणी ८ ॥

इसके आगे शीता नदीसे दक्षिण भागमें निषध पर्वतसे उत्तर भागमें जो आठ क्षेत्र हैं उनको कहते हैं । वे इस प्रकार हैं-पहले कही हुई जो देवारण्यकी वेदी है उसके पश्चिम

वक्षारपर्वतस्ततः परं क्षेत्रं, ततो विभङ्गा नदी, ततश्च क्षेत्रं, तस्माद्वक्षारपर्वतस्ततश्च क्षेत्रं, ततो विभंङ्गा नदी, ततः क्षेत्रं, ततो वक्षारपर्वतः, ततः क्षेत्रं, ततो विभङ्गा नदी, तदनन्तरं क्षेत्रं, ततो वक्षारपर्वतस्ततः क्षेत्रं, ततो मेरुदिग्भागे पूर्वभद्रशालवनवेदिका भवतीति नवभित्तिमध्येऽष्टौ क्षेत्राणि ज्ञातव्यानि। इदानीं तेषां क्रमेण नामानि कथ्यन्ते—वच्छा १, सुवच्छा २, महावच्छा ३, वच्छावती ४, रम्या ५, रम्यका ६, रमणीया ७, मङ्गलावती ८ चेति। इदानीं तन्मध्यस्थितनगरीणां नामानि कथ्यन्ते—सुसीमा १, कुण्डला २, अपराजिता ३, प्रभाकरी ४, अङ्का ५, पद्मा ६, शुभा ७, रत्नसंचया ८ चेति। इति पूर्वविदेहक्षेत्रविभागव्याख्यानं समाप्तम् ॥

अथ मेरोः पश्चिमदिग्भागे पूर्वापरद्वाविंशतिसहस्रयोजनविष्कम्भो पश्चिमभद्रशालवनानन्तरं पश्चिमविदेहस्तिष्ठति। तत्र निषधपर्वतादुत्तरविभागे शीतोदानद्या दक्षिणभागे यानि क्षेत्राणि तेषां विभाग उच्यते। तथाहि—मेरुदिग्भागे या पश्चिमभद्रशालवनवेदिका तिष्ठति तस्याः पश्चिमभागे क्षेत्रं भवति, ततो दक्षिणोत्तरायतो वक्षारपर्वतस्तिष्ठति, तदनन्तरं क्षेत्रं, ततो विभंगा नदी, ततश्च क्षेत्रं, ततो वक्षारपर्वतस्ततः परं क्षेत्रं, ततो विभंगा नदी, ततः क्षेत्रं, ततो वक्षारपर्वतस्ततः क्षेत्रं, तदनन्तरं पश्चिमसमुद्रसमीपे यद्भूतारण्यवनं तिष्ठति तस्य वेदिका चेति नवभित्तिषु मध्येऽष्टौ क्षेत्राणि भवन्ति। तेषां नामानि कथ्यन्ते। पद्मा १, सुपद्मा २, महापद्मा ३, पद्मकावती ४, शंखा ५, नलिना

---

भागमें क्षेत्र है, तदनन्तर वक्षार पर्वत है, उसके आगे क्षेत्र है, फिर विभंगा नदी है, उसके पश्चात् क्षेत्र है, फिर वक्षार पर्वत है और फिर क्षेत्र है, तत्पश्चात् विभंगा नदी है, फिर क्षेत्र है, पुनः वक्षार पर्वत है, फिर क्षेत्र है, फिर विभंगा नदी है, उसके अनन्तर क्षेत्र है, फिर वक्षार पर्वत है, फिर क्षेत्र है, उससे आगे मेरुकी ( उत्तर ) दिशाके भागमें पूर्वभद्रशाल वनकी वेदी है। ऐसे नौ भित्तियोंके मध्यमें आठ क्षेत्र जानने योग्य हैं। उन क्षेत्रोंके क्रमसे नाम कहते हैं-वच्छा १, सुवच्छा २, महावच्छा ३, वच्छावती ४, रम्या ५, रम्यका ६, रमणीया ७ और मंगलावती ८। अब उन क्षेत्रोंमें स्थित जो नगरियां हैं उनके नाम कहते हैं—सुसीमा १, कुण्डला २, अपराजिता ३, प्रभाकरी ४, अंका ५, पद्मा ६, शुभा ७ और रत्नसंचया ८। इस प्रकार पूर्वविदेहक्षेत्रके विभागोंका व्याख्यान समाप्त हुआ ॥

अब मेरुसे पश्चिम दिशाके भागमें पूर्व पश्चिममें बाईस हजार योजन विष्कंभका धारक पश्चिम भद्रशालवनके पश्चात् पश्चिम विदेह है। वहां निषध पर्वतसे उत्तरके विभागमें और शीतोदा नदीके दक्षिण विभागमें जो क्षेत्र हैं, उनका विभाग कहा जाता है। सोही दिखाते हैं-मेरु दिशाके ( उत्तरके ) भागमें जो पश्चिम भद्रशालवनकी वेदिका है, उसके पश्चिम भागमें क्षेत्र है, उससे आगे दक्षिण उत्तर लंबा वक्षार पर्वत है, उसके अनन्तर क्षेत्र है, फिर विभंगा नदी है, और फिर क्षेत्र है, उसके आगे वक्षार पर्वत है, उसके पश्चात् क्षेत्र है, फिर विभंगा नदी है, उसके अनन्तर क्षेत्र है, उस क्षेत्रके पश्चात् वक्षार पर्वत है,

६, कुमुदा ७, सलिला ८ चेति । तन्मध्यस्थितनगरीणां नामानि कथयन्ति—अश्वपुरी १, सिंहपुरी २, महापुरी ३, विजयापुरी ४, अरजापुरी ५, विरजापुरी, ६ अशोकापुरी ७, विशोकापुरी ८ चेति ॥

अत ऊर्ध्वं शीतोदाया उत्तरभागे नीलकुलपर्वताद्दक्षिणे भागे यानि क्षेत्राणि तिष्ठन्ति तेषां विभागभेदं कथयति । पूर्वभणिता या भूतारण्यवनवेदिका तस्याः पूर्वभागे क्षेत्रं भवति । तदनन्तरं वक्षारपर्वतस्तदनन्तरं क्षेत्रं, ततो विभङ्गा नदी, ततः क्षेत्रं, ततो वक्षारपर्वतः, ततश्च क्षेत्रं, ततश्च विभङ्गा नदी, ततोऽपि क्षेत्रं, ततो वक्षारपर्वतस्ततः क्षेत्रं, ततो विभङ्गा नदी, ततः क्षेत्रं, ततश्च वक्षारपर्वतस्ततः क्षेत्रं, ततो मेरुदिशाभागे पश्चिमभद्रशालवनवेदिका चेति नवभित्तिषु मध्येऽष्टौ क्षेत्राणि भवन्ति । तेषां क्रमेण नामानि कथ्यन्ते-वप्रा १, सुवप्रा २, महावप्रा, ३, वप्रकावती, ४, गन्धा ५, सुगन्धा ६, गन्धिला ७, गन्धमालिनी ८ चेति । तन्मध्यस्थितनगरीणां नामानि कथ्यन्ते । विजया १, वैजयन्ती २, जयन्ती ३, अपराजिता ४, चक्रपुरी ५, खड्गपुरी ६, अयोध्या ७, अवध्या ८ चेति ॥

---

पश्चात् क्षेत्र है, उसके अनंतर पश्चिम समुद्रके समीपमें जो भूतारण्य नामक वन है उसकी वेदिका है। ऐसे नौ भित्तियोंके मध्यमें आठ क्षेत्र होते हैं। उनके नाम कहते हैं,—पद्मा १, सुपद्मा २, महापद्मा ३, पद्मकावती ४, शंखा ५, नलिना ६, कुमुदा ७, और सलिला ८. उन क्षेत्रोंके मध्यमें स्थित नगरियोंके नाम कहते हैं । अश्वपुरी १, सिंहपुरी २, महापुरी ३, विजयापुरी ४, अरजापुरी ५, विरजापुरी ६, अशोकापुरी ७ और विशोकापुरी ८ ॥

अब इसके अनन्तर शीतोदाके उत्तरभागमें और नील कुलाचलसे दक्षिणभागमें जो क्षेत्र हैं उनके विभाग—भेदका वर्णन करते हैं। पहले कही हुई जो भूतारण्यवनकी वेदिका है उसके पूर्वभागमें क्षेत्र है १, और उसके पश्चात् वक्षार नामा पर्वत है, उसके अनंतर पुनः क्षेत्र है २, उसके पश्चात् विभंगा नदी है, उसके पश्चात् पुनः क्षेत्र है ३, उसके पश्चात् पुनः वक्षार पर्वत है, उसके अनंतर पुनः क्षेत्र है ४, उसके पश्चात् पुनः विभंगा नदी है, उसके अनन्तर पुनः क्षेत्र है ५, उसके पश्चात् पुनः वक्षारपर्वत है, उसके पश्चात् पुनः क्षेत्र है ६, उसके पश्चात् पुनः विभंगा नदी है, उसके अनन्तर क्षेत्र है ७, उसके पश्चात् वक्षारपर्वत है, उसके अनन्तर पुनः क्षेत्र है ८, उसके अनंतर मेरुकी दिशाके भागमें पश्चिम भद्रशालवनकी वेदिका है। इस रीतिसे नौ भित्तियोंके मध्यमें आठ क्षेत्र हैं। अब क्रमसे उनके नाम कहते हैं-वप्रा १, सुवप्रा २, महावप्रा ३, वप्रकावती ४, गंधा ५, सुगंधा ६, गंधिला ७ और गंधमालिनी ८, ये अष्ट क्षेत्र हैं। अब क्षेत्रोंके मध्यमें वर्त्तमान नगरियोंके नाम कहते हैं । विजया १, वैजयन्ती २, जयन्ती ३, अपराजिता ४, चक्रपुरी ५, खड्गपुरी ६, अयोध्या ७ और अवध्या ८, ये क्रमसे हैं ॥

अथ भरतक्षेत्रे यथा गङ्गासिन्धुनदीद्वयेन विजयार्धपर्वतेन च म्लेच्छखण्डपञ्चकमार्यखण्डं चेति षट् खण्डानि जातानि। तथैव तेषु द्वात्रिंशत्क्षेत्रेषु गङ्गासिन्धुसमाननदीद्वयेन विजयार्धपर्वतेन च प्रत्येकं षट् खण्डानि ज्ञातव्यानि अयं तु विशेषः। एतेषु सर्वदैव चतुर्थकालादिसमानकालः, उत्कर्षेण पूर्वकोटिजीवितं, पञ्चशतचापोत्सेधश्चेति विज्ञेयम्। पूर्वप्रमाणं कथ्यते। "पुव्वस्स दु परिमाणं सदरिं खलु सदसहस्सकोडीओ। छप्पण्णं च सहस्सा बोधव्वा वासगणनाओ। १।" इति संक्षेपेण जम्बूद्वीपव्याख्यानं समाप्तम्॥

तदनन्तरं यथा सर्वद्वीपेषु सर्वसमुद्रेषु च द्वीपसमुद्रमर्यादाकारिका योजनाष्टकोत्सेधा वज्रवेदिकास्ति तथा जम्बूद्वीपेऽप्यस्तीति विज्ञेयम्। तद्बहिर्भागे योजनलक्षद्वयवलयविष्कंम्भ आगमकथितषोडशसहस्रयोजनजलोत्सेधाद्यनेकाश्चर्यसहितो लवणसमुद्रोऽस्ति। तस्मादपि बहिर्भागे योजनलक्षचतुष्टयवलयविष्कंभो धातकीखण्डद्वीपोऽस्ति। तत्र च दक्षिणभागे लवणोदधिकालोदधिसमुद्रद्वयवेदिकास्पर्शी दक्षिणोत्तरायामः सहस्रयोजनविष्कंभः शतचतुष्टयोत्सेध इक्ष्वाकारनामपर्वतोऽस्ति। तथोत्तरविभागेऽपि। तेन पर्वतद्वयेन खण्डीकृतं पूर्वापरधातकीखण्डद्वयं ज्ञातव्यम्। तत्र पूर्वधातकीखण्डद्वीपमध्ये चतुर-

---

अब भरतक्षेत्रमें जैसे गंगा और सिंधु इन दोनों नदियोंसे तथा विजयार्ध पर्वतसे पांच म्लेच्छ खंड और एक आर्य खंड ऐसे छः खंड हुए हैं, उसी प्रकार पूर्वोक्त जो बत्तीस विदेह क्षेत्र हैं उनमें गंगा सिंधुके समान दो नदियों और विजयार्ध पर्वतसे प्रत्येक क्षेत्रके छः खंड जानने चाहिये और यह विशेष (अधिकता) है कि इन सब क्षेत्रोंमें सदा ही चौथे कालकी आदिमें जैसा काल रहता है वैसा ही है। उत्कर्ष (उत्कृष्टता) से कोटि पूर्व प्रमाण तो आयु है, और पाँचसै धनुष प्रमाण शरीरका उत्सेध है, यह जानना चाहिये। पूर्वका प्रमाण कहते हैं-"सत्तर लाख कोडि छप्पन हजार" ये वरसगणनासे पूर्वका प्रमाण जानना चाहिये। ऐसे संक्षेपसे जंबूद्वीपका व्याख्यान समाप्त हुआ।

उस जंबूद्वीपके पश्चात् जैसे सब द्वीप और समुद्रोंमें द्वीप और समुद्रकी मर्यादा (सीमा हद) करनेवाली आठ योजन ऊँची वज्रकी वेदिका (दीवार) है, उसी प्रकारसे जंबूद्वीपमें भी है, यह जानना चाहिये। उस वेदिकाके बाह्य भागमें दो लाख योजन प्रमाण गोलाकार विष्कंभका धारक, शास्त्रमें उक्त सोलह हजार योजन जलकी ऊँचाई आदि अनेक आश्चर्यों सहित लवणसमुद्र है। उस लवणसमुद्रके बाह्य भागमें चार लाख योजन गोल विष्कम्भका धारक धातकीखंड द्वीप है। और वहांपर दक्षिण भागमें लवणोदधि और कालोदधि इन दोनों समुद्रोंकी वेदिकाको स्पर्श करनेवाला, दक्षिणसे उत्तरको ओर लंबा, एक हजार विष्कम्भका धारक तथा चारसौ योजन ऊंचा इक्ष्वाकारनामा पर्वत है। और इसी प्रकार उत्तर भागमें भी एक इक्ष्वाकार पर्वत है। इन दोनों पर्वतोंसे खंडरूप हुए ऐसे,

शीतिसहस्रयोजनोत्सेधः सहस्रयोजनावगाहः क्षुल्लकमेरुरस्ति । तथा पश्चिमधातकीखण्डेऽपि । यथा जम्बूद्वीपमहामेरौ भरतादिक्षेत्रहिमवदादिपर्वतगङ्गादिनदीपद्मादिहृदानां दक्षिणोत्तरेण व्याख्यानं कृतं तथात्र पूर्वधातकीखण्डमेरौ पश्चिमधातकीखण्डमेरौ च ज्ञातव्यम् । अत एव जम्बूद्वीपापेक्षया संख्यां प्रति द्विगुणानि भवन्ति भरतक्षेत्राणि, न च विस्तारायामापेक्षया । कुलपर्वताः पुनर्विस्तारापेक्षयैव द्विगुणा नत्वायामं प्रति । तत्र धातकीखण्डद्वीपे यथा चक्रस्यारास्तथाकाराः कुलपर्वता भवन्ति । यथा चाराणां विवराणि छिद्राणि मध्यान्यभ्यन्तरे सङ्कीर्णानि बहिर्भागे विस्तीर्णानि तथा क्षेत्राणि ज्ञातव्यानि ॥

इत्थंभूतं धातकीखण्डद्वीपमष्टलक्षयोजनवलयविष्कम्भः कालोदकसमुद्रः परिवेष्ट्य तिष्ठति । तस्माद्बहिर्भागे योजनलक्षाष्टकं गत्वा पुष्करद्वीपस्य वलयाकारेण चतुर्दिशाभागे मानुषोत्तरनाम पर्वतस्तिष्ठति । तत्र पुष्करार्धेऽपि धातकीखण्डद्वीपवद्दक्षिणोत्तरेणेक्ष्वाकारनामपर्वतद्वयं पूर्वापरेण क्षुल्लकमेरुद्वयं च । तथैव भरतादिक्षेत्रविभागश्च बोद्धव्यः । परं किन्तु जम्बूद्वीपभरतादिसंख्यापेक्षया भरतक्षेत्रादिद्विगुणत्वं न च धातकीखण्डापे-

---

पूर्वधातकीखंड तथा पश्चिमधातकीखण्ड ऐसे दो खण्ड जानने चाहिये । उनमें जो पूर्वधातकीखण्ड नामा द्वीप है उसके मध्यमें चौरासी हजार योजन ऊंचा और एक हजार योजन गहरा छोटा मेरु है । और उसी प्रकार पश्चिमधातकीखण्डमें भी एक छोटा मेरु है । और जैसे जंबूद्वीपके महामेरुमें भरत आदि क्षेत्र, हिमवत् आदि पर्वत, गंगा आदि नदी और पद्म आदि ह्रदोंका दक्षिण उत्तर रूपसे व्याख्यान किया है, वैसे ही इस पूर्वधातकीखंडके मेरु और पश्चिमधातकीखण्डके मेरुमें जानना चाहिये । और इसी कारण धातकीखंडमें जम्बूद्वीपकी अपेक्षा गिनतीमें ही भरत आदि दूने होते हैं; परन्तु विस्तार तथा आयामकी अपेक्षासे नहीं । और जो कुलपर्वत हैं वे तो विस्तारकी अपेक्षा ही द्विगुण हैं, न कि आयाम ( लंबाई ) की अपेक्षासे । उस धातकीखंडद्वीपमें जैसे चक्रके आरा होते हैं वैसे आकारके धारक कुलाचल हैं । और जिस प्रकार चक्रके आरोंके छिद्र भीतरसे तो संकीर्ण ( सकड़े ) होते हैं और बाह्य देशमें विस्तीर्ण ( बड़े ) होते हैं, इसी प्रकार क्षेत्रोंको समझना चाहिये ॥

इस प्रकार जो धातकीखंड द्वीप है उसको आठ लाख योजनप्रमाण विष्कंभका धारक कालोदक समुद्र वेढ़े हुए स्थित है । उस कालोदक समुद्रके बाह्य भागमें आठ लाख योजन चलकर पुष्करवर द्वीपके अर्ध भागमें गोलाकार रूपसे चारों दिशाओंमें मानुषोत्तर नामा पर्वत विद्यमान है । उस पुष्करार्ध द्वीपमें भी धातकीखंडनामक द्वीपके समान दक्षिण तथा उत्तर दिशा में इक्ष्वाकार नामके धारक दो पर्वत, पूर्वपश्चिममें दो छोटे मेरु, और इसी प्रकार भरत आदि क्षेत्रोंका विभाग जानना चाहिये । परन्तु विशेष यह है कि जंबूद्वीप के भरत आदिकी अपेक्षासे यहां द्विगुण द्विगुण (दूने दूने) भरत आदि क्षेत्र हैं और

न्तिकस्वाभाविकाचिन्त्याद्भुतानुपमसकलविमलकेवलज्ञानाद्यनन्तगुणास्पदमवस्थान्तरं मोक्षो भण्यते तथापि विशेषेण भावद्रव्यरूपेण द्विधा भवतीति वार्त्तिकम् । तद्यथा—"णेयो स भावमुक्खो" णेयो ज्ञातव्यः स भावमोक्षः । स कः "अप्पणो हु परिणामो" निश्चयरत्नत्रयात्मककारणसमयसाररूपो "हु" स्फुटमात्मनः परिणामः । कथंभूतः "सव्वस्स कम्मणो जो खयहेदू" सर्वस्य द्रव्यभावरूपमोहनीयादिघातिचतुष्टयकर्मणो यः क्षयहेतुरिति । द्रव्यमोक्षं कथयति । "दव्वविमुक्खो" अयोगिचरमसमये द्रव्यविमोक्षो भवति, कोऽसौ "कम्मपुहभावो" टङ्कोत्कीर्णशुद्धबुद्धैकस्वभावपरमात्मन आयुरादिशेषाघातिकर्मणामपि य आत्यन्तिकपृथग्भावो विश्लेषो विघटनमिति ॥

तस्य मुक्तात्मनः सुखं कथ्यते । "आत्मोपादानसिद्धं स्वयमतिशयवद्वीतबाधं विशालं, वृद्धिह्रासव्यपेतं विषयविरहितं निष्प्रतिद्वन्द्वभावम् । अन्यद्रव्यानपेक्षं निरुपममभितं शाश्वतं सर्वकालमुत्कृष्टानन्तसारं परमसुखमतस्तस्य सिद्धस्य जातम् । १ ।" कश्चिदाह—इन्द्रियसुखमेव सुखं मुक्तात्मनामिन्द्रियशरीराभावे पूर्वोक्तमतीन्द्रियसुखं कथं घटत इति । तत्रोत्तरं दीयते—सांसारिकसुखं तावत् स्त्रीसेवादिपञ्चेन्द्रियविषयप्रभवमेव, यत्पुनः पञ्चे-

---

शरीररहित आत्मा है उसके आत्यंतिक, स्वाभाविक, अचिन्त्य, अद्भुत तथा अनुपम ऐसे जो सकल विमल केवलज्ञान आदि गुण हैं उन सबका स्थानभूत जो अवस्थान्तर है वही मोक्ष कहा जाता है, तथापि विशेषतासे भाव और द्रव्यरूपसे वह मोक्ष दो प्रकारका होता है" यह वार्त्तिक पाठ है । सो इस प्रकार है—"णेयो स भावमुक्खो" उसको भावमोक्ष जानना चाहिये। उसको किसको ? "अप्पणो हु परिणामो" निश्चयसे निश्चयरत्नत्रय लक्षण जो कारणसमयसार है उसरूप आत्माके परिणामको । कैसे आत्माके परिणाम को ? "सव्वस्स कम्मणो जो खयहेदू" जो कि सब अर्थात् द्रव्य तथा भावरूप मोहनीय आदि चार घातिया कर्म हैं उनके नाशका कारण है उसको । अब द्रव्यमोक्षके स्वरूपको कहते हैं—"दव्वविमुक्खो" अयोगी गुणस्थानवर्त्ती जीवके अन्त्य समयमें द्रव्यमोक्ष होता है । वह द्रव्यमोक्ष कैसा है ? "कम्मपुहभावो" टंकोत्कीर्ण शुद्ध बुद्ध स्वरूप एक स्वभावका धारक जो परमात्मा है उसके आयुः आदि जो शेष ( बचे हुए ) चार अघातिया कर्म हैं उनका भी जो अतिशय करके भिन्न होना तथा नाश होना है उस स्वरूप है ॥

अब उस मुक्तात्माके सुखका वर्णन करते हैं । "निज आत्मारूप उपादान कारणसे सिद्ध, स्वयं अतिशययुक्त, बाधासे शून्य, विशाल, वृद्धि तथा ह्रास ( न्यूनता )से रहित, विषयोंसे शून्य, प्रतिद्वन्द्व अर्थात् प्रतिपक्षतासे वर्जित, अन्य द्रव्योंकी अपेक्षासे मुक्त, उपमारहित, अप्रमाण ( अपार ), नित्य और सर्व कालमें उत्तम तथा अनन्तसारतायुक्त ऐसा जो परम सुख है वह इस मोक्षसे उन सिद्धोंके हुआ है । १ ।" यहांपर कोई शंका करता है कि इन्द्रियोंसे उत्पन्न हुआ जो सुख है वही सुख है; और सिद्ध जीवोंके इन्द्रियों तथा शरीरका अभाव है इसलिये पूर्वोक्त जो अतीन्द्रिय सुख है वह सिद्धोंके कैसे

न्द्रियविषयव्यापाररहितानां निर्व्याकुलचित्तानां पुरुषाणां सुखं तदतीन्द्रियसुखमत्रैव दृश्यते । पञ्चेन्द्रियमनोजनितविकल्पजालरहितानां निर्विकल्पसमाधिस्थानां परमयोगिनां रागादिरहितत्वेन स्वसंवेद्यमात्मसुखं तद्विशेषेणातीन्द्रियम् । यच्च भावकर्मद्रव्यकर्मरहितानां सर्वप्रदेशाह्लादैकपारमार्थिकपरमानन्दपरिणतानां मुक्तात्मनामतीन्द्रियसुखं तदत्यन्तविशेषेण ज्ञातव्यम् । अत्राह शिष्यः—संसारिणां निरन्तरं कर्मबन्धोऽस्ति, तथैवोदयोऽप्यस्ति, शुद्धात्मभावनाप्रस्तावो नास्ति, कथं मोक्षो भवतीति ? तत्र प्रत्युत्तरं । यथा शत्रोः क्षीणावस्थां दृष्ट्वा कोऽपि धीमान् पर्यालोचयत्ययं मम हनने प्रस्तावस्ततः पौरुषं कृत्वा शत्रुं हन्ति तथा कर्मणामप्येकरूपावस्था नास्ति हीयमानस्थित्यनुभागत्वेन कृत्वा यदा लघुत्वं क्षीणत्वं भवति तदा धीमान् भव्य आगमभाषया "खयउवसमिय विसोही देसणपाउग्गकरणलद्धी य । चत्तारिवि सामण्णा करणं सम्मत्तचारित्ते । १ ।" इति गाथाकथितलब्धिपञ्चकसंज्ञेनाध्यात्मभाषया । निजशुद्धात्माभिमुखपरिणामसंज्ञेन च निर्मलभावनाविशेषखड्गेन पौरुषं कृत्वा कर्मशत्रुं हन्तीति । यत्पुनरन्तःकोटाकोटीप्रमितकर्मस्थितिरूपेण तथैव लतादारुस्थानीयानुभागरूपेण च कर्मलघुत्वे जातेऽपि सत्ययं जीव आगमभाषया अधःप्रवृत्तिकरणापूर्वकरणानिवृत्तिकरणसंज्ञामध्यात्मभाषया स्वशुद्धात्माभिमुखपरिणतिरूपां कर्महननबुद्धिं कापि काले न करिष्यतीति तदभव्यत्वगुणस्यैव लक्षणं

---

हो सकता है ? इसपर उत्तर देते हैं कि सांसारिक जो सुख है वह तो स्त्रीसेवन आदि रूप जो पांचों इन्द्रियोंके विषय हैं उन्हींसे उत्पन्न होता है और जो पांचों इन्द्रियोंके विषयोंके व्यापारसे रहित तथा व्याकुलताशून्य चित्तवाले पुरुष हैं उनका जो सुख है वह अतीन्द्रिय सुख है । और इस लोक में ही देखा भी जाता है । और पांचों इन्द्रियों तथा मनसे उत्पन्न जो विकल्पोंके समूह हैं उनसे रहित और निर्विकल्प ध्यानमें स्थित ऐसे परम योगियोंके राग आदिको शून्यतापूर्वक जो स्वसंवेद्य ( निजके अनुभवसे जानने योग्य ) आत्माका सुख है वह विशेष करके अतीन्द्रिय है । और भावकर्म तथा द्रव्यकर्मोंसे रहित, तथा संपूर्ण आत्माके प्रदेशोंमें आह्लादका जनक ऐसा जो पारमार्थिक परम सुख है उसमें परिणत ऐसे मुक्त जीवोंके जो अतीन्द्रिय सुख है वह अत्यन्त विशेषतासे अतीन्द्रिय जानना चाहिये । अब यहांपर शिष्य कहता है कि हे गुरो ! संसारी जीवोंके निरन्तर कर्मोंका बंध होता है और इसी प्रकार कर्मोंका उदय भी सदा होता रहता है इस कारण शुद्ध आत्माके ध्यानका प्रस्ताव ( प्रसंग )ही नहीं है फिर उनका मोक्ष कैसे होता है ? अब इस शिष्यके प्रश्नका उत्तर देते हैं कि जैसे कोई बुद्धिमान् अपने शत्रुकी क्षीण अवस्थाको देखकर, अपने मनमें विचार करता है कि यह मेरे मारनेका प्रस्ताव है अर्थात् शत्रु दुर्बल है इसलिये यह अवसर शत्रुको मारनेका है; और इस विचारके पश्चात् उद्यम करके, वह बुद्धिमान् अपने शत्रुको मारता है, इसी प्रकार कर्मोंकी भी सदा एकरूप अवस्था नहीं रहती, इस कारण स्थितिबंध और अनुभागबंधकी न्यूनता होनेसे जब कर्म लघु अर्थात्

ज्ञातव्यमिति। अन्यदपि दृष्टान्तनवकं मोक्षविषये ज्ञातव्यम्—"रयणदीवदिणयरदहिउ, दुद्धउ धाउपहाणुं। सुण्णुरुप्पफलिहउ अगणि, णव दिट्ठंता जाणि। १।" नन्वनादिकाले मोक्षं गच्छतां जीवानां जगच्छून्यं भविष्यतीति ? तत्र परिहारः। यथा—भाविकालसमयानां क्रमेण गच्छतां यद्यपि भाविकालसमयराशेः स्तोकत्वं भवति तथाप्यवसानं नास्ति। तथा मुक्तिं गच्छतां जीवानां यद्यपि जीवराशेः स्तोकत्वं भवति तथाप्यवसानं नास्ति, इति चेत्तर्हि पूर्वकाले बहवोऽपि जीवा मोक्षं गता, इदानीं जगतः शून्यत्वं किं न दृश्यते ? किञ्चाभव्यानामभव्यसमानभव्यानां च मोक्षो नास्ति, कथं शून्यत्वं भविष्यतीति ॥ ३७ ॥

एवं संक्षेपेण मोक्षतत्त्वव्याख्यानेनैकसूत्रेण पञ्चमं स्थलं गतम्।

---

क्षीण होते हैं तब बुद्धिमान् भव्य जीव आगम भाषासे "क्षयोपशम लब्धि, विशुद्धिलब्धि, देशनालब्धि, प्रायोग्यलब्धि और करणलब्धि ये पांच लब्धियां हैं। इनमें चार तो सामान्य हैं और पांचवीं सम्यक्त्वचारित्रमें होती है' इस गाथासे कही हुई पाँच लब्धियां नामक तथा अध्यात्म भाषासे निज शुद्ध आत्माके सन्मुख परिणाम नामक जो निर्मल भावनाविशेषरूप खड्ग है उससे पौरुष करके कर्मशत्रुको नष्ट करता है। और जो अन्तः कोटाकोटि प्रमाण कर्मस्थितिरूप तथा इसी प्रकार लताकाष्ठके स्थानापन्न अनुभाग रूपसे कर्मोंका लघुत्व (क्षीणत्व) होनेपर भी यह जीव आगमभाषासे अधःप्रवृत्तिकरण, अपूर्वकरण और अनिवृत्तिकरण नामक तथा अध्यात्मभाषासे निज शुद्ध आत्माके सन्मुख परिणामरूप जो कर्मोंको नष्ट करनेकी बुद्धि है उसको किसी समयमें नहीं करेगा, यह जो कथन है सो अभव्यत्व गुणका ही लक्षण जानना चाहिये। और अन्य भी नौ दृष्टान्त मोक्षके विषयमें जानने योग्य हैं। रत्नदीपक इत्यादि।

अब यहां कोई शंका करता है कि अनादि कालसे मोक्षको जाते हुए जीवोंसे जगत्की शून्यता हो जायगी अर्थात् अनादिकालसे जो मोक्षको जीव जा रहे हैं तो न्यून होते होते कभी न कभी जगत्में जीव सर्वथा न रहेंगे। इस शंकाका परिहार करते हैं कि जैसे क्रमसे जाते हुये जो भविष्यत् कालके समय हैं उनसे यद्यपि भविष्यत्कालके समयोंकी राशिमें न्यूनता होती है तथापि उस समयराशिका अन्त कदापि नहीं; इसी प्रकार मुक्तिमें जाते हुए जीवोंसे यद्यपि जगत्में जीवराशिकी न्यूनता होती है तथापि उस जीवराशिका अंत नहीं है। यदि ऐसा कहो तो यह शंका भी होती है कि पूर्व कालमें बहुत जीव मोक्षको गये हैं तब इस समय जगत्की शून्यता क्यों नहीं देख पड़ती ? तो इसपर यह भी उत्तर है कि अभव्य जीव तथा अभव्यके समान भव्य जीवोंका मोक्ष नहीं है। फिर जगत्की शून्यता कैसे होगी ॥ ३७ ॥

इस प्रकार संक्षेपसे मोक्षतत्त्वके व्याख्यानरूप एक सूत्रसे पञ्चम स्थल समाप्त हुआ।

अत ऊर्ध्वं षष्ठस्थले गाथापूर्वार्धेन पुण्यपापपदार्थद्वयस्वरूपमुत्तरार्धेन च पुण्यपापप्रकृतिसंख्यां कथयामीत्यभिप्रायं मनसि धृत्वा भगवान् सूत्रमिदं प्रतिपादयति;—

सुहअसुहभावजुत्ता पुण्णं पावं हवंति खलु जीवा ।
सादं सुहाउ णामं गोदं पुण्णं पराणि पावं च ॥ ३८ ॥

व्याख्या। "पुण्णं पावं हवंति खलु जीवा" चिदानन्दैकसहजशुद्धस्वभावत्वेन पुण्यपापबन्धमोक्षादिपर्यायरूपविकल्परहिता अपि सन्तानागतानादिकर्मबन्धपर्यायेण पुण्यं पापं च भवन्ति खलु स्फुटं जीवाः। कथंभूताः सन्तः "सुहअसुहभावजुत्ता" "उद्वम मिथ्यात्वविषं भावय दृष्टिं च कुरु परां भक्तिम्। भावनमस्काररतो ज्ञाने युक्तो भव सदापि।१। पञ्चमहाव्रतरक्षां कोपचतुष्कस्य निग्रहं परमम्। दुर्दान्तेन्द्रियविजयं तपःसिद्धिविधौ कुरूद्योगम्।२।" इत्यार्याद्वयकथितलक्षणेन शुभोपयोगभावेन परिणामेन तद्विलक्षणेनाशुभोपयोगपरिणामेन च युक्ताः परिणताः। इदानीं पुण्यपापभेदान् कथयति "सादं सुहाउ णामं गोदं पुण्णं" सद्वेद्यशुभायुर्नामगोत्राणि पुण्यं भवति "पराणि

---

अब इसके आगे षष्ठ (छट्ठे) स्थलमें गाथाके पूर्वार्धसे पुण्य तथा पापरूप जो दो पदार्थ हैं उनके स्वरूपको और उत्तरार्धसे पुण्य प्रकृति तथा पाप प्रकृतियोंकी संख्याको कहता हूं, इस अभिप्रायको मनमें धारण कर, भगवान् इस सूत्रका प्रतिपादन करते हैं;—

गाथाभावार्थः—शुभ तथा अशुभ परिणामोंसे युक्त जीव पुण्य और पापरूप होते हैं। सातावेदनी, शुभ आयु, शुभ नाम तथा उच्च गोत्र नामक कर्मोंकी जो प्रकृतियें हैं वे तो पुण्य प्रकृतियें हैं और सब पापप्रकृतियें हैं॥ ३८॥

व्याख्यार्थः—"पुण्णं पावं हवंति खलु जीवा" चिदानन्दरूप सहज शुद्ध भावसे पुण्य पाप बन्ध तथा मोक्ष आदि पर्याय स्वरूप विकल्पोंसे रहित भी जीव हैं तथापि संतान (प्रवाह)से प्राप्त जो अनादि कर्मबन्ध पर्याय है उससे पुण्य तथा पाप भी होते हैं अर्थात् पुण्य पापको प्राप्त होते हैं। कैसे होते हुए जीव पुण्य पापको धारण करते हैं? इसलिये यह विशेषण कहते हैं। सुहअसुहभावजुत्ता"।"मिथ्यात्वरूपी विषका वमन करदो, सम्यग्दर्शनकी भावना करो, उत्कृष्ट भक्तिको करो, और भाव नमस्कारमें तत्पर होकर सदा ज्ञानमें लगे रहो।१। पांच महाव्रतोंकी रक्षा करो, क्रोध आदि चार कषायोंका पूर्ण रूपसे निग्रह करो, दुर्दान्त (प्रवल) इन्द्रियरूप शत्रुओंका विजय करो तथा बाह्य और अभ्यन्तर भेदसे दो प्रकारका जो तप है उसको सिद्ध करनेमें उद्योग करो।" इस प्रकार दोनों आर्याछन्दोंसे कहे हुए लक्षणसहित शुभ उपयोगरूप भाव परिणामसे तथा उसके विपरीत अशुभ उपयोग रूप परिणामसे युक्त (परिणत) जो जीव हैं वे पुण्य पापको धारण करते हैं अथवा स्वयं पुण्य पापरूप हो जाते हैं। अब पुण्य तथा पापके भेदोंको कहते हैं। "सादं सुहाउ णाम गोदं पुण्णं" साता वेदनी, शुभ आयु, शुभ नाम और उच्च गोत्र

पावं च" तम्मादपराणि कर्माणि पापं चेति । तद्यथा—सद्वेद्यमेकं, तिर्यग्मनुष्यदेवायुस्त्रयं, सुभगयशःकीर्त्तितीर्थकरत्वादिनामप्रकृतीनां सप्तत्रिंशत्, तथोच्चैर्गोत्रमिति समुदायेन द्विचत्वारिंशत्संख्याः पुण्यप्रकृतयो विज्ञेयाः शेषा द्व्यशीतिपापमिति । तत्र "दर्शनविशुद्धिर्विनयसंपन्नता शीलव्रतेष्वनतिचारोऽभीक्ष्णज्ञानोपयोगसंवेगौ शक्तितस्त्यागतपसी साधुसमाधिर्वैयावृत्त्यकरणमर्हदाचार्यबहुश्रुतप्रवचनभक्तिरावश्यकापरिहाणिर्मार्गप्रभावना प्रवचनवत्सलत्वमिति तीर्थकरत्वस्य" इत्युक्तलक्षणषोडशभावनोत्पन्नतीर्थंकरनामकर्मैव विशिष्टं पुण्यम् । षोडशभावनासु मध्ये परमागमभाषया 'मूढत्रयं मदाश्चाष्टौ तथानायतनानि षट् । अष्टौ शङ्कादयश्चेति दृग्दोषाः पञ्चविंशतिः । १ ।" इति श्लोककथितपञ्चविंशतिमलरहिता तथाध्यात्मभाषया निजशुद्धात्मोपादेयरुचिरूपा सम्यक्त्वभावनैव मुख्येति विज्ञेयम् । सम्यग्दृष्टेर्जीवस्य पुण्यपापद्वयमपि हेयम् । कथं पुण्यं करोतीति ? तत्र युक्तिमाह । यथा कोऽपि देशान्तरस्थमनोहरस्त्रीसमीपादागतपुरुषाणां तदर्थे दानसन्मा-

---

ये कर्म तो पुण्यरूप हैं और इनसे भिन्न जो शेष कर्म हैं वे पापकर्म हैं । सो इस प्रकार है—साता वेदनी एक प्रकृति; तिर्यंच, मनुष्य और देव इन भेदोंसे शुभ आयुकी प्रकृतियें तीन ३, शुभग, यशःकीर्ति तथा तीर्थंकरपना आदि रूप नामकर्मकी प्रकृतियें सैंतीस ३७ और उच्च गोत्र एक १, ऐसे सब मिलके समुदायसे बयालीस ४२ संख्याकी धारक पुण्य प्रकृतियें जाननी चाहिये । बाकीकी जो बयासी प्रकृतियां आठों कर्मोंकी हैं वे सब पापप्रकृतियां हैं ॥

उनमें "दर्शनविशुद्धि १ विनयसंपन्नता २ शील तथा व्रतोंमें अतिचाररहितता ३ निरन्तर ज्ञानमें उपयोग ४ संवेग ५ शक्तिपूर्वक त्याग ६ शक्तिपूर्वक तप ७ साधुसमाधि ८ वैयावृत्त्यका करना ९ अर्हन्तमें भक्ति १० आचार्यभक्ति ११ बहुश्रुतभक्ति १२ प्रवचनभक्ति १३ आवश्यकोंमें हानि न करना अर्थात् षट् आवश्यकोंको निरन्तर धारण करना १४ मार्गप्रभावना १५ और प्रवचनवात्सल्य १६ ये तीर्थङ्कर प्रकृतिके बंधके कारण हैं ।" इस कहे हुए लक्षणकी धारक जो सोलह भावना हैं उनसे उत्पन्न जो तीर्थंकर नामकर्म है सो विशिष्ट पुण्य है । उक्त सोलह भावनाओंमें परमागम भाषासे "तीन मूढता, आठ मद, छः ( ६ ) अनायतन और आठ शंका आदि दोष ऐसे पचीस २५ सम्यग्दर्शनके दोष हैं । १ ।" इस प्रकार श्लोकमें कहे हुए पचीस सम्यग्दर्शनके मल ( दोष तथा अतिचारों )से रहित ऐसी तथा अध्यात्मभाषासे निज शुद्ध आत्मा ही उपादेय ( ग्रहण करने योग्य ) है, इस प्रकारकी जो रुचि ( प्रीति ) है उसरूप जो सम्यक्त्वकी भावना है सोही मुख्य है यह जानना चाहिये । शंका—सम्यग्दृष्टी जीवके तो पुण्य तथा पाप ये दोनों ही हेय (त्याज्य) हैं फिर वह पुण्य कैसे करता है ? इस शंकाके समाधानमें युक्तिका कथन करते हैं । जैसे कोई मनुष्य अन्य देशमें विद्यमान ऐसी मनोहर ( रूप लावण्या-

नादिकं करोति तथा सम्यग्दृष्टिरप्युपादेयरूपेण स्वशुद्धात्मानमेव भावयति चारित्रमोहोदयात्तत्रासमर्थः सन् निर्दोषपरमात्मस्वरूपाणामर्हत्सिद्धानां तदाराधकाचार्योपाध्यायसाधूनां च परमात्मपदप्राप्त्यर्थं विषयकषायवञ्चनार्थं च दानपूजादिना गुणस्तवनादिना वा परमभक्तिं करोति तेन भोगाकाङ्क्षादिनिदानरहितपरिणामेन कुटुम्बिनां पलालमिव अनीहितवृत्त्या विशिष्टपुण्यमास्रवति तेन च स्वर्गे देवेन्द्रलौकान्तिकादिविभूतिं प्राप्य विमानपरीवारादिसंपदं जीर्णतृणमिव गणयन् पञ्चमहाविदेहेषु गत्वा पश्यति । किं पश्यतीति चेत्—तदिदं समवसरणं, त एते वीतरागसर्वज्ञाः त एते भेदाभेदरत्नत्रयाराधका गणधरदेवादयो ये पूर्वं श्रूयन्ते त इदानीं प्रत्यक्षेण दृष्टा इति मत्वा विशेषेण दृढधर्ममतिर्भूत्वा चतुर्थगुणस्थानयोग्यामात्मनोऽविरतावस्थामपरित्यजन् भोगानुभवेऽपि सति धर्मध्यानेन कालं नीत्वा स्वर्गादागत्य तीर्थंकरादिपदे प्राप्तेऽपि पूर्वभवभावितविशिष्टभेदज्ञानवासनाबलेन मोहं न करोति ततो जिनदीक्षां गृहीत्वा पुण्यपापरहितनिजपरमात्मध्यानेन

---

दिकी धारक) स्त्रीके पाससे आये हुए मनुष्योंका उस स्त्रीकी प्राप्तिके अर्थ दान, सम्मान आदि करता है, ऐसे ही सम्यग्दृष्टी जीव भी निज शुद्ध आत्माको ही भावता है। परन्तु जब चारित्रमोहके उदयसे उस निज शुद्ध आत्माकी भावनामें असमर्थ होता है, तब दोषरहित परमात्मा स्वरूप जो अर्हत् सिद्ध हैं तथा उनके आराधक जो आचार्य, उपाध्याय और साधु हैं उनकी परमात्मारूपपदकी प्राप्तिके निमित्त और विषय तथा कषायोंको दूर करनेके लिये दान पूजा आदिसे अथवा गुणोंकी स्तुति आदिसे परम भक्तिको करता है। और भोगोंकी वांछा आदि निदानोंसे रहित जो परिणाम है उससे कुटुम्बियोंके पलालके समान निरिच्छकपनेसे विशिष्ट पुण्यका आस्रव करता है। अर्थात् जैसे किसान जब चावलोंकी खेती करता है, तब उसका मुख्य उद्देश्य चावल उत्पन्न करनेका रहता है और चावलोंका जो पलाल (घास) है उसमें उसकी वांछा नहीं रहती है, तथापि उसको बहुतसा पलाल मिल ही जाता है। इसी प्रकार मोक्षको चाहनेवाले जीवोंके वांछा विना भी भक्ति करनेसे पुण्यका आस्रव होता है। और उस पुण्यसे स्वर्गमें इन्द्र, लौकान्तिक देव आदिकी विभूतिको प्राप्त होकर स्वर्गसंबंधी जो विमान तथा देव देवियोंका परिवार है उसको जीर्ण तृणके समान गिनता हुआ पञ्च महाविदेहोंमें जाकर देखता है। क्या देखता है? ऐसा प्रश्न करो तो उत्तर यह है कि, वह यह समवसरण है, वे ये श्रीवीतराग सर्वज्ञ भगवान् हैं, वे ये भेद तथा अभेदरूप रत्नत्रयकी आराधना करनेवाले गणधर देव आदि हैं, जो कि पहले सुने जाते थे, वे आज प्रत्यक्षमें देखे, ऐसा मानकर अधिकतासे धर्ममें दृढ बुद्धिको करके चतुर्थ गुणस्थानके योग्य जो अपनी अविरत अवस्था है उसको नहीं छोड़ता हुआ भोगोंका सेवन होनेपर भी धर्मध्यानसे देव आयुके कालको पूर्ण कर स्वर्गसे आकर तीर्थंकर आदि पदको प्राप्त होता है और तीर्थंकर आदि पदको प्राप्त होनेपर भी पूर्वजन्ममें भावित की हुई जो विशिष्ट-भेदज्ञानकी वासना है उसके बलसे मोहको नहीं करता है और मोह-

मोक्षं गच्छतीति। मिथ्यादृष्टिस्तु तीव्रनिदानबन्धपुण्येन भोगं प्राप्य पश्चादर्द्धचक्रवर्त्ति-रावणादिवन्नरकं गच्छतीति। एवमुक्तलक्षणपुण्यपापपदार्थद्वयेन सह पूर्वोक्तानि सप्ततत्त्वान्येव नव पदार्था भवन्तीति ज्ञातव्यम्।

इति श्रीनेमिचन्द्रसैद्धान्तिकदेवविरचिते द्रव्यसंग्रहग्रन्थे "आसवबंधण" इत्याद्येका सूत्रगाथा तदनन्तरं गाथादशकेन स्थलषट्कं चेति समुदायेनैकादशसूत्रैः सप्ततत्त्वनवपदार्थप्रतिपादकनामा द्वितीयोऽन्तराधिकारः समाप्तः ॥ २ ॥



# तृतीयोऽधिकारः ॥ ३ ॥

अत ऊर्ध्वं विंशतिगाथापर्यन्तं मोक्षमार्गं कथयति। तत्रादौ "सम्मद्दंसण" इत्याद्यष्टगाथाभिर्निश्चयमोक्षमार्गव्यवहारमोक्षमार्गप्रतिपादकमुख्यत्वेन प्रथमोऽन्तराधिकारस्ततः परम् "दुविहं पि मुक्खहेउं" इति प्रभृतिद्वादशसूत्रैर्ध्यानध्यातृध्येयध्यानफलकथनमुख्यत्वेन द्वितीयोऽन्तराधिकारः। इति तृतीयाधिकारे समुदायेन पातनिका।

---

रहित होनेसे श्रीजिनेन्द्रकी दीक्षाको धारण कर पुण्य तथा पापसे रहित जो निजपरमात्माका ध्यान है उसके द्वारा मोक्षको जाता है। और जो मिथ्यादृष्टी है वह तो तीव्र निदानबंधके पुण्यसे चक्रवर्त्ती, नारायण तथा रावण आदि प्रतिनारायणोंके समान भोगोंको प्राप्त होकर नरकको जाता है। इस प्रकार पूर्वोक्तलक्षणके धारक जो पुण्य और पापरूप दो पदार्थ हैं उन सहित पूर्वोक्त जो सात तत्त्व हैं वेही नव ९ पदार्थ होजाते हैं। अर्थात् जीव, अजीवादि सात तत्त्वों में पुण्य और पापके मिलनेसे नौ पदार्थ होजाते हैं। ऐसा समझना चाहिये ॥ ३८ ॥

इति श्रीनेमिचन्द्रसैद्धान्तदेवविरचितद्रव्यसंग्रहस्य श्रीब्रह्मदेवनिर्मितसंस्कृतटीकायाः शास्त्रीत्युपाधिधारक-श्रीजवाहरलालदि० जैनप्रणीतभाषानुवादे "आसवबंधण" इत्याद्येकादशसूत्रैः सप्ततत्त्वनवपदार्थप्रतिपादकनामा द्वितीयोऽन्तराधिकारः समाप्तः ॥ २ ॥



अब इसके पश्चात् बीस २० गाथा पर्यन्त मोक्षमार्गका कथन करते हैं। उसकी आदिमें "सम्मद्दंसणणाणं" इत्यादि आठ गाथाओंके द्वारा प्रधानतासे निश्चय मोक्षमार्ग और व्यवहार मोक्षमार्गका प्रतिपादक प्रथम अन्तराधिकार है। उसके अनंतर "दुविहं पि मुक्खहेउं" इत्यादि बारह गाथाओंसे ध्यान, ध्याता, ध्येय तथा ध्यानके फलको कहना है मुख्य प्रयोजन जिसका ऐसा द्वितीय अन्तराधिकार है। इस प्रकार तृतीय अधिकारमें समुदायसे पातनिका है।

अथ प्रथमतः सूत्रपूर्वार्धेन व्यवहारमोक्षमार्गमुत्तरार्धेन च निश्चयमोक्षमार्गं निरूपयति,--

सम्मद्दंसणणाणं चरणं मुक्खस्स कारणं जाणे ।
ववहारा णिच्छयदो तत्तियमइओ णिओ अप्पा ॥ ३९ ॥

व्याख्या । "सम्मद्दंसणणाणं चरणं मुक्खस्स कारणं जाणे ववहारा" सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्रत्रयं मोक्षस्य कारणं हे शिष्य जानीहि व्यवहारनयात् । "णिच्छयदो तत्तियमइओ णिओ अप्पा" निश्चयतस्तत्त्रितयमयो निजात्मेति । तथाहि- वीतरागसर्वज्ञप्रणीतषड्द्रव्यपञ्चास्तिकायसप्ततत्त्वनवपदार्थसम्यक्श्रद्धानज्ञानव्रताद्यनुष्ठानविकल्परूपो व्यवहारमोक्षमार्गः । निजनिरञ्जनशुद्धात्मतत्त्वसम्यक्श्रद्धानज्ञानानुचरणैकाग्र्यपरिणतिरूपो निश्चयमोक्षमार्गः । अथवा धातुपाषाणेऽग्निवत्साधको व्यवहारमोक्षमार्गः, सुवर्णस्थानीयनिर्विकारस्वोपलब्धिसाध्यरूपो निश्चयमोक्षमार्गः । एवं संक्षेपेण व्यवहारनिश्चयमोक्षमार्गलक्षणं ज्ञातव्यमिति ॥ ३९ ॥

अथाभेदेन सम्यग्दर्शनज्ञानचारित्राणि स्वशुद्धात्मैव तेन कारणेन निश्चयेनात्मैव निश्चयमोक्षमार्ग इत्याख्याति । अथवा पूर्वोक्तमेव निश्चयमोक्षमार्गं प्रकारान्तरेण दृढयति;—

---

अब प्रथमही सूत्रके पूर्वार्धसे व्यवहार मोक्षमार्गको और उत्तरार्धसे निश्चय मोक्षमार्गको कहते हैं;—

**गाथाभावार्थः**—सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्र इन तीनोंके समुदायको व्यवहारसे मोक्षका कारण जानो । तथा निश्चयसे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और चारित्र स्वरूप जो निज आत्मा है उसको मोक्षका कारण जानो ॥ ३९ ॥

**व्याख्यार्थः**—"सम्मद्दंसणणाणं चरणं मुक्खस्स कारणं जाणे ववहारा" हे शिष्य ! व्यवहारनयसे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, और सम्यक्चारित्र इन तीनोंके समुदायको मोक्षका कारण जानो । "णिच्छयदो तत्तियमइओ णिओ अप्पा" और निश्चयसे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान तथा चारित्र इन तीनों स्वरूप जो निज आत्मा है वही मोक्षका कारण है । भावार्थ—श्रीवीतराग सर्वज्ञसे कहे हुए जो छः द्रव्य, पांच अस्तिकाय, सात तत्त्व और नव पदार्थ हैं इनका भले प्रकार श्रद्धान करना, जानना, और व्रत आदिका आचरण करना इत्यादि विकल्परूप जो है सो तो व्यवहार मोक्षमार्ग है । और जो अपने निरंजन शुद्ध आत्मतत्त्वका सम्यक् श्रद्धान, ज्ञान तथा आचरणमें एकाग्रपरिणति रूप है वह निश्चय मोक्षमार्ग है । अथवा धातु पाषाणके विषयमें अग्निके सदृश जो साधक है वह तो व्यवहार मोक्षमार्ग है तथा सुवर्णके स्थानापन्न निर्विकार जो निजआत्मा है उसके स्वरूपकी प्राप्तिरूप जो साध्य है उस स्वरूप निश्चय मोक्षमार्ग है । इस प्रकार संक्षेपसे व्यवहार तथा निश्चय मोक्षमार्गके लक्षणको जानना चाहिये ॥ ३९ ॥



अब अभेदसे सम्यग्दर्शन, ज्ञान, चारित्र निजशुद्ध आत्मा ही है इस कारण निश्चयनयसे

रयणत्तयं ण वट्टइ अप्पाण मुइत्तु अण्णदवियह्मि ।
तह्मा, तत्तियमइउ होदि हु मुक्खस्स कारणं आदा ॥ ४० ॥

व्याख्या । "रयणत्तयं ण वट्टइ अप्पाण मुइत्तु अण्णदवियह्मि' रत्नत्रयं न वर्त्तते स्वकीयशुद्धात्मानं मुक्त्वा अन्याचेतने द्रव्ये । "तह्मा तत्तियमइउ होदि हु मुक्खस्स कारणं आदा" तस्मात्तत्त्रितयमय आत्मैव निश्चयेन मोक्षस्य कारणं भवतीति जानीहि । अथ विस्तारः—-रागादिविकल्पोपाधिरहितचिच्चमत्कारभावनोत्पन्नमधुररसास्वादसुखोऽहमिति निश्चयरूपं सम्यग्दर्शनं, तस्यैव सुखस्य समस्तविभावेभ्यः स्वसंवेदनज्ञानेन पृथक् परिच्छेदनं सम्यग्ज्ञानं, तथैव दृष्टश्रुतानुभूतभोगाकाङ्क्षप्रभृतिसमस्तापध्यानरूपमनोरथजनितसंकल्पविकल्पजालत्यागेन तत्रैव सुखे रतस्य सन्तुष्टस्य तृप्तस्यैकाकारपरमसमरसीभावेन द्रवीभूतचित्तस्य पुनः पुनः स्थिरीकरणं सम्यक्चारित्रम् । इत्युक्तलक्षणं निश्चयरत्नत्रयं शुद्धात्मानं विहायान्यत्र घटपटादिबहिर्द्रव्ये न वर्त्तते यतस्ततः कारणादभेदनयेनानेकद्रव्यात्मकैकप्रपानकवत्तदेव सम्यग्दर्शनं, तदेव सम्यग्ज्ञानं, तदेव चारित्रं, तदेव स्वात्मतत्त्वमित्युक्तलक्षणं निजशुद्धात्मानमेव मुक्तिकारणं जानीहि ॥ ४० ॥

---

आत्मा ही निश्चय मोक्षमार्ग है, इस प्रकार कथन करते हैं। अथवा पहले कहे हुए निश्चय मोक्षमार्ग को ही अन्य प्रकारसे दृढ़ करते हैं ।

गाथाभावार्थः—आत्माको छोड़कर अन्य द्रव्यमें रत्नत्रय नहीं रहता, इस कारण उस रत्नत्रयमयी जो आत्मा है वही निश्चयसे मोक्षका कारण है ॥ ४० ॥

व्याख्यार्थः—"रयणत्तयं ण वट्टइ अप्पाण मुइत्तु अण्णदवियह्मि" निज शुद्ध आत्माको छोड़कर अन्य अचेतन द्रव्यमें रत्नत्रय नहीं रहता है। "तह्मा तत्तियमइउ होदि हु मुक्खस्स कारणं आदा" इस कारण रत्नत्रयमय आत्माको ही निश्चयसे मोक्षका कारण जानो। अब विस्तारसे वर्णन करते हैं-राग आदि विकल्पोंकी उपाधिसे रहित जो चित् चमत्कारकी भावनासे उत्पन्न मधुर रस (अमृत) है उसके आस्वाद रूप सुखका धारक मैं हूं, इस प्रकार निश्चयरूप सम्यग्दर्शन है। और इस पूर्वोक्त सुखके जो राग आदि समस्त विभाव हैं उनसे स्वसंवेदन ज्ञानद्वारा भिन्न करना अथवा जानना है सो सम्यग्ज्ञान है। और इसी प्रकार देखे, सुने तथा अनुभव किये हुए जो भोग उनमें वांछा करना आदि जो समस्त दुर्ध्यानरूप मनोरथ हैं उनसे उत्पन्न हुए संकल्प विकल्पोंके त्यागसे उसी सुखमें संतुष्ट तथा एक आकारका धारक जो परम समता भाव उससे चलायमान चित्तका बारंबार स्थिर करना सम्यक् चारित्र है। इस प्रकार कहे हुए लक्षणका धारक जो रत्नत्रय है वह शुद्ध आत्माको छोड़कर अन्य जो घट, पट आदि बाह्य द्रव्य हैं उनमें नहीं रहता है, इस कारण अभेदसे अनेक द्रव्योंमय एक प्रपानक अर्थात् बदाम, सौंफ, मिश्री, मिरच आदि द्रव्योंरूप ठंढाईके समान वह आत्मा ही सम्यग्दर्शन है, वह

एवं प्रथमस्थले सूत्रद्वयेन निश्चयव्यवहारमोक्षमार्गस्वरूपं संक्षेपेण व्याख्याय तदनन्तरं द्वितीयस्थले गाथाषट्कपर्यन्तं सम्यक्त्वादित्रयं क्रमेण विवृणोति । तत्रादौ सम्यक्त्वमाह—

जीवादीसद्दहणं सम्मत्तं रूवमप्पणो तं तु ।
दुरभिणिवेशविमुक्कं णाणं सम्मं खु होदि सदि जह्मि ॥ ४१ ॥

व्याख्या । "जीवादीसद्दहणं सम्मत्तं" वीतरागसर्वज्ञप्रणीतशुद्धजीवादितत्त्वविषये चलमलिनावगाढरहितत्वेन श्रद्धानं रुचिर्निश्चय इदमेवेत्थमेवेति निश्चयबुद्धिः सम्यग्दर्शनम् । "रूवमप्पणो तं तु" तच्चाभेदनयेन रूपं स्वरूपं तु पुनः, कस्यात्मन आत्मपरिणाम इत्यर्थः । तस्य सामर्थ्यमाहात्म्यं दर्शयति । "दुरभिणिवेसविमुक्कं णाणं सम्मं खु होदि सदि जह्मि" यस्मिन् सम्यक्त्वे सति ज्ञानं सम्यग् भवति स्फुटं । कथम्भूतं सम्यग्भवति "दुरभिणिवेसविमुक्कं" चलितप्रतिपत्तिगच्छत्तृणस्पर्शशुक्तिकाशकलरजतविज्ञानसदृशैः संशयविभ्रमविमोहैर्मुक्तं रहितमित्यर्थः ।

---

आत्मा ही सम्यग्ज्ञान है, वह आत्मा ही चारित्र है तथा वही निज आत्मतत्त्व है । इस प्रकार कहे हुए लक्षणवाले निज शुद्ध आत्माको ही मुक्तिका कारण जानो ॥ ४० ॥

इस प्रकार प्रथम स्थलमें दो सूत्रोंद्वारा संक्षेपसे निश्चय मोक्षमार्ग और व्यवहार मोक्षमार्गके स्वरूपका व्याख्यान करके अब आचार्य छः गाथाओंतक क्रमसे सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान तथा सम्यक्चारित्र इन तीनोंका विस्तारसे वर्णन करते हैं। उनमें प्रथम ही सम्यक्त्व (सम्यग्दर्शन)को कहते हैं—

गाथाभावार्थः—जीव आदि पदार्थोंका जो श्रद्धान करना है वह सम्यक्त्व है और वह सम्यक्त्व आत्माका स्वरूप है। और इस सम्यक्त्वके होनेपर संशय, विपर्यय तथा अनध्यवसाय इन तीनों दुरभिनिवेशोंसे रहित होकर सम्यग्ज्ञान कहलाता है ॥ ४१ ॥

व्याख्यार्थः—"जीवादीसद्दहणं सम्मत्तं" वीतराग सर्वज्ञ श्रीजिनेन्द्रसे कहे हुए जो शुद्ध जीव आदि तत्त्व हैं उनके विषें चल मलिन तथा अवगाढकी रहितता पूर्वक जो श्रद्धान अर्थात् रुचि अथवा "जो जिनेन्द्रने कहा वही यह है, जिस प्रकारसे जिनेन्द्रने कहा है उस प्रकारसे यह है" इस प्रकार जो निश्चयरूप बुद्धि है वह सम्यग्दर्शन है। "रूवमप्पणो तं तु" और वह सम्यग्दर्शन अभेद नयसे आत्माका स्वरूप है अर्थात् आत्माका परिणाम है । अब सम्यग्दर्शनके सामर्थ्य अथवा माहात्म्यको दिखाते हैं। "दुरभिणिवेसविमुक्कं णाणं सम्मं खु होदि सदि जह्मि" जिस सम्यक्त्वके होनेपर चलायमान ज्ञान अर्थात् यह पुरुष है अथवा स्थाणु (काष्ठका ठूंठ) है इस रूप संशय, गमन करते हुए जैसा तृणके स्पर्श आदिका ज्ञान होता है उस ज्ञानके समान विमोह अथवा अनध्यवसाय तथा सीपके टुकड़ेमें चांदीके विज्ञानके समान जो विभ्रम अर्थात्

इतो विस्तरः—सम्यक्त्वे सति ज्ञानं सम्यग्भवतीति यदुक्तं तस्य विवरणं क्रियते तथाहि—गौतमाग्निभूतिवायुभूतिनामानो विप्राः पञ्चपञ्चशतब्राह्मणोपाध्याया वेदचतुष्टयं, ज्योतिष्कव्याकरणादिषडङ्गानि, मनुस्मृत्याद्यष्टादशस्मृतिशास्त्राणि तथा भारताद्यष्टादशपुराणानि मीमांसान्यायविस्तर इत्यादिलौकिकसर्वशास्त्राणि यद्यपि जानन्ति तथापि तेषां हि ज्ञानं सम्यक्त्वं विना मिथ्याज्ञानमेव। यदा पुनः प्रसिद्धकथान्यायेन श्रीवीरवर्द्धमानस्वामितीर्थंकरपरमदेवसमवसरणे मानस्तम्भावलोकनमात्रादेवागमभाषया दर्शनचारित्रमोहनीयोपशमक्षयसंज्ञेनाध्यात्मभाषया स्वशुद्धात्माभिमुखपरिणामसंज्ञेन च कालादिलब्धिविशेषेण मिथ्यात्वं विलयं गतं तदा तदैव मिथ्याज्ञानं सम्यग्ज्ञानं जातम्। ततश्च "जयति भगवान् हेमांभोजप्रचारविजृंभितावमरमुकुटीच्छायोद्गीर्णप्रभापरिचुम्बितौ। कलुषहृदया मानोद्भ्रांताः परस्परवैरिणो विगतकलुषाः पादौ यस्य प्रपद्य विशिश्वसुः।" इति नमस्कारं कृत्वा जिनदीक्षां गृहीत्वा कचलोचानन्तरमेव चतुर्ज्ञानसप्तर्द्धिसम्पन्नास्त्रयोऽपि गणधरदेवाः संजाताः। गौतमस्वामी भव्योपकारार्थं द्वादशाङ्गश्रुतरचनां कृतवान्। पश्चान्निश्चयरत्नत्रयभावनाबलेन त्रयोऽपि मोक्षं गताः। शेषाः पञ्चदशशतप्रमितब्राह्मणा जिनदीक्षां गृहीत्वा यथासम्भवं स्वर्गं मोक्षं च गताः। अभव्यसेनः

---

विपर्यय है तीनोंसे रहित हुआ जो ज्ञान है वह सम्यग् (समीचीन) ज्ञान होता है। भावार्थ—सम्यक्त्वके पहले संशय, विपर्यय और अनध्यवसायरूप दोषोंसे दूषित होनेके कारण ज्ञान सम्यग्ज्ञान नहीं कहलाता है और सम्यक्त्वके होते ही उक्त दोष ज्ञानमेंसे चले जाते हैं इस कारण वह सम्यग्ज्ञान कहलाता है। सो यह सम्यक्त्व (सम्यग्दर्शन) का ही माहात्म्य है।

अब विस्तारसे वर्णन करते हैं। उसमें प्रथम ही सम्यग्दर्शन होनेपर ज्ञान सम्यग्ज्ञान होता है यह जो कहा गया है उसका विवरण करते हैं। तथाहि—पांच पांचसौ ब्राह्मणोंके अध्यापक (पढ़ानेवाले) गौतम, अग्निभूति और वायुभूति नामक तीन ब्राह्मण चारों वेद, ज्योतिष्क, व्याकरण आदि छहों अङ्ग, मनुस्मृति आदि अठारह स्मृतिशास्त्र, महाभारत आदि अठारह पुराण, तथा मीमांसा, न्यायविस्तर इत्यादि समस्त लौकिक शास्त्रोंको जानते थे तो भी उनका ज्ञान, सम्यग्दर्शनके विना मिथ्याज्ञान ही था। परन्तु जब वे प्रसिद्ध कथाके अनुसार श्रीवीर वर्धमान (महावीर) स्वामी तीर्थङ्कर परम देवके समवसरणमें गये तब मानस्तंभके देखनेमात्रसे ही आगम भाषासे दर्शन मोहनीय और चारित्र मोहनीयके क्षयोपशमसे और अध्यात्म भाषासे निज शुद्ध आत्माके सन्मुख परिणाम तथा काल आदि लब्धियोंके विशेषसे उनका मिथ्यात्व नाशको प्राप्त होगया और उसी समय उनका जो मिथ्याज्ञान था वही सम्यग्ज्ञान होगया। और सम्यग्ज्ञान होते ही "जयति भगवान्" इत्यादि रूप जो प्रसिद्ध श्लोक है उससे भगवान्को नमस्कार करके श्रीजिनेन्द्रकी दीक्षाको धारण कर केशोंका जो लोच किया, उसके पीछे ही मति, श्रुत, अवधि और मनःपर्यय नामक चार ज्ञान

पुनरेकादशाङ्गधारकोऽपि सम्यक्त्वं विना मिथ्याज्ञानी सञ्जात इति। एवं सम्यक्त्व-माहात्म्येन ज्ञानतपश्चरणव्रतोपशमध्यानादिकं मिथ्यारूपमपि सम्यग्भवति। तदभावे विषयुक्तदुग्धमिव सर्वं वृथेति ज्ञातव्यम्।

तच्च सम्यक्त्वं पञ्चविंशतिमलरहितं भवति। तद्यथा—देवतामूढलोकमूढसमयमूढ-भेदेन मूढत्रयं भवति। तत्र क्षुधाद्यष्टादशदोषरहितमनन्तज्ञानाद्यनन्तगुणसहितं वीत-रागसर्वज्ञदेवतास्वरूपमजानन् ख्यातिपूजालाभरूपलावण्यसौभाग्यपुत्रकलत्रराज्यादिविभू-तिनिमित्तं रागद्वेषोपहतार्त्तरौद्रपरिणतक्षेत्रपालचण्डिकादिमिथ्यादेवानां यदाराधनं करोति जीवस्तद्देवतामूढत्वं भण्यते। न च ते देवाः किमपि फलं प्रयच्छन्ति। कथमिति चेत्? रावणेन रामस्वामिलक्ष्मीधरविनाशार्थं बहुरूपिणी विद्या साधिता, कौरवैस्तु पाण्डवनि-र्मूलनार्थं कात्यायनी विद्या साधिता, कंसेन च नारायणविनाशार्थं बह्वयोऽपि विद्याः समाराधितास्ताभिः कृतं न किमपि रामस्वामिपाण्डवनारायणानाम्। तैस्तु यद्यपि मिथ्यादेवता नानुकूलितास्तथापि निर्मलसम्यक्त्वोपार्जितेन पूर्वकृतपुण्येन सर्वं निर्विघ्नं

---

तथा सात ऋद्धियोंके धारक होकर तीनों ही श्रीमहावीर स्वमीके समवशरणमें गणधर देव होगये। उनमेंसे गौतमस्वामीने भव्यजीवोंके उपकारके अर्थ द्वादशाङ्गरूप श्रुतकी रचना की। फिर वे तीनों ही निश्चयरत्नत्रयकी भावनाके बलसे मोक्षको प्राप्त हुए। और एकादश (ग्यारह) अंगोंका पाठी भी जो एक अभव्यसेन नामक मुनि था वह सम्यक्त्वके विना मिथ्याज्ञानी ही रहा। इन उक्त दोनों कथाओंसे निश्चित हुआ कि सम्यक्त्वके माहात्म्यसे मिथ्यारूप भी जो ज्ञान, तपश्चरण, व्रत, उपशम तथा ध्यान आदि हैं वे सम्यग् हो जाते हैं। और सम्यक्त्वके विना विष (जहर) से मिले दुग्धके समान ज्ञान-तपश्चरणादि सब वृथा हैं, यह जानना चाहिये।

और वह सम्यक्त्व पच्चीस २५ मलोंसे अर्थात् दोषोंसे रहित होता है। वह इस प्रकार है—उन पच्चीस दोषोंमें देवतामूढ, लोकमूढ तथा समयमूढके भेदोंसे तीन मूढता हैं। उनमें क्षुधा, तृषा आदि अठारह दोषोंसे रहित, अनन्त ज्ञान आदि अनंत गुणोंसहित जो श्रीवीतराग सर्वज्ञ देव हैं उनके स्वरूपको नहीं जानता हुआ जीव ख्याति (लोकमें प्रसिद्धता), पूजा, लाभ, रूप, लावण्य, सौभाग्य, पुत्र, स्त्री और राज्य आदिकी संपदाको प्राप्त होनेके लिये जो राग तथा द्वेषसे युक्त और आर्त्त तथा रौद्र ध्यानरूप परिणामोंके धारक क्षेत्रपाल चंडिका आदि मिथ्यादृष्टी देवोंका आराधन करता है उसको देवतामूढ कहते हैं। और ये क्षेत्रपाल, चंडिका आदि देव कुछ भी फल नहीं देते हैं। फल कैसे नहीं देते हैं? यदि ऐसा पूछो तो उत्तर यह है कि—रावणने श्रीरामचन्द्रजी और लक्ष्मणजीके विनाशके लिये बहुरूपिणी विद्या सिद्ध की, और कौरवोंने पांडवोंका मूलसे नाश करनेके अर्थ कात्यायनी विद्या सिद्ध

जातमिति। अथ लोकमूढत्वं कथयति। गङ्गादिनदीतीर्थस्नानसमुद्रस्नानप्रातःस्नानजलप्रवेशमरणाग्निप्रवेशमरणगोग्रहणादिमरणभूम्यग्निवटवृक्षपूजादीनि पुण्यकारणानि भवन्तीति यद्वदन्ति तल्लोकमूढत्वं विज्ञेयम्। अथ समयमूढत्वमाह। अज्ञानिजनचित्तचमत्कारोत्पादकं ज्योतिष्कमन्त्रवादादिकं दृष्ट्वा वीतरागसर्वज्ञप्रणीतसमयं विहाय कुदेवागमलिङ्गिनां भयाशास्नेहलोभैर्धर्मार्थं प्रणामविनयपूजापुरस्कारादिकरणं समयमूढत्वमिति। एवमुक्तलक्षणं मूढत्रयं सरागसम्यग्दृष्ट्यवस्थायां परिहरणीयमिति। त्रिगुप्तावस्थालक्षणवीतरागसम्यक्त्वप्रस्तावे पुनर्निजनिरञ्जननिर्दोषपरमात्मैव देव इति निश्चयबुद्धिर्देवतामूढरहितत्वं विज्ञेयम्। तथैव मिथ्यात्वरागादिरूपमूढभावत्यागेन स्वशुद्धात्मन्येवावस्थानं लोकमूढरहितत्वं विज्ञेयम्। तथैव च समस्तशुभाशुभसङ्कल्पविकल्परूपपरभावत्यागेन निर्विकारतात्त्विकपरमानन्दैकलक्षणपरमसमरसीभावेन तस्मिन्नेव सम्यग्रूपेणायनं गमनं परिणमनं समयमूढरहितत्वं बोद्धव्यम्। इति मूढत्रयं व्याख्यातम्।

---

की थी, तथा कंसने श्रीकृष्ण नारायणके नाशके लिये बहुतसी विद्याओंकी आराधना की थी। परन्तु उन विद्याओंने श्रीरामचन्द्रजी, पांडव और श्रीकृष्णनारायणका कुछ भी अनिष्ट नहीं किया। और श्रीरामचन्द्रजी आदिने इन मिथ्यादृष्टी देवोंको अनुकूल नहीं किया अर्थात् नहीं आराधे तो भी निर्मलसम्यग्दर्शनसे उपार्जित जो पूर्वभवका पुण्य है उससे उनके सब विघ्न दूर होगये। अब लोकमूढताका कथन करते हैं। "गंगा आदि जो नदीरूप तीर्थ हैं उनमें स्नान करना, समुद्रमें स्नान करना, प्रातः (प्रभात) कालमें स्नान करना, जलमें प्रवेश करके मर जाना, मृतक (मुर्दे) की अग्नि (चिता) में प्रवेश करके मरना, गो (गाय) के पुच्छ आदिको ग्रहण करके मरण करना, पृथिवी-अग्नि और वट (बड़) वृक्ष आदिकी पूजा करना" ये सब पुण्यके कारण हैं इस प्रकार जो लोग कहते हैं उसको लोकमूढता जानना चाहिये। अब समयमूढ अर्थात् शास्त्र अथवा धर्म-मूढताको कहते हैं। अज्ञानी लोगोंके चित्तमें चमत्कार (आश्चर्य) उत्पन्न करनेवाले ज्योतिष्क अथवा मन्त्रवाद आदिको देखकर, श्रीवीतराग सर्वज्ञद्वारा कहा हुआ जो समय (धर्म) है उसको छोड़कर मिथ्यादृष्टी देव, मिथ्या आगम और खोटा तप करनेवाले कुलिङ्गी, इन सबका भयसे, वांछासे, स्नेहसे और लोभवश जो धर्मके लिये प्रणाम, विनय, पूजा, सत्कार आदिका करना है उस सबको समयमूढता जानना चाहिये। इस प्रकार पूर्वोक्त लक्षणकी धारक जो तीन मूढता हैं इनको सरागसम्यग्दृष्टीकी अवस्था (दशा) में त्यागना चाहिये। और मन, वचन तथा कायकी गुप्तिरूप अवस्था है लक्षण जिसका ऐसा जो वीतरागसम्यक्त्व है उसके प्रस्ताव (निरूपण) में अपना निरंजन तथा निर्दोष जो परमात्मा है वही देव है ऐसी जो निश्चय बुद्धि है वही देवमूढतासे रहितता जाननी चाहिये।

अथ मदाष्टस्वरूपं कथ्यते । विज्ञानैश्वर्यज्ञानतपःकुलजातिरूपसंज्ञं मदाष्टकं सरागसम्यग्दृष्टिभिस्त्याज्यमिति । वीतरागसम्यग्दृष्टीनां पुनर्मानकषायादुत्पन्नमदमात्सर्यादिसमस्तविकल्पजालपरिहारेण ममकाराहङ्काररहिते शुद्धात्मनि भावनैव मदाष्टकत्याग इति । ममकाराहङ्कारलक्षणं कथयति । कर्मजनितदेहपुत्रकलत्रादौ ममेदमिति ममकारस्तत्रैवाभेदेन गौरस्थूलादिदेहोऽहं, राजाहमित्यहङ्कारलक्षणमिति ।

अथानायतनषट्कं कथयति । मिथ्यादेवो,मिथ्यादेवाराधका, मिथ्यातपो, मिथ्यातपस्वी, मिथ्यागमो, मिथ्यागमधरा पुरुषाश्चेत्युक्तलक्षणमनायतनषट्कं सरागसम्यग्दृष्टीनां त्याज्यं भवतीति । वीतरागसम्यग्दृष्टीनां पुनः समस्तदोषायतनभूतानां मिथ्यात्वविषयकषायरूपायतनानां परिहारेण केवलज्ञानाद्यनन्तगुणायतनभूते स्वशुद्धात्मनि निवास एवा-

---

तथा मिथ्यात्व-राग आदिरूप जो मूढभाव हैं इनका त्याग करनेसे जो निज शुद्ध आत्मामें स्थितिका करना है वही लोकमूढतासे रहितता है, यह जानने योग्य है । इसी प्रकार संपूर्ण शुभ तथा अशुभरूप जो संकल्पस्वरूप परभाव हैं उनके त्यागरूप जो विकाररहित-वास्तविक-परमानंदमय लक्षणका धारक परम समताभाव है उससे उस निज शुद्ध आत्मामें ही जो सम्यक्प्रकारसे अयन अर्थात् गमन अथवा परिणमन करना है उसको समयमूढतासे रहितता समझना चाहिये । इस प्रकार तीन मूढताका व्याख्यान किया ।

अब आठ मदोंके स्वरूपको कहते हैं । विज्ञान ( कला अथवा हुनर ) का मद १, ऐश्वर्य ( हुकूमत ) का मद २, ज्ञानका मद ३, तपका मद ४, कुलका मद ५, बलका मद ६, जातिका मद ७ और रूपका मद ८, इस प्रकार नामोंके धारक जो आठ मद हैं इनका सरागसम्यग्दृष्टियोंको त्याग करना चाहिये । और मान कषायसे उत्पन्न जो मद मात्सर्य ( ईर्षा ) आदि समस्त विकल्पोंका समूह है उसके त्यागपूर्वक जो ममकार और अहंकारसे रहित शुद्ध आत्मामें भावना है वही वीतरागसम्यग्दृष्टियोंके आठ मदोंका त्याग है । ममकार तथा अहंकारके लक्षणको कहते हैं । कर्मोंसे उत्पन्न जो देह, पुत्र, स्त्री आदि हैं इनमें यह मेरा शरीर है, यह मेरा पुत्र है, इस प्रकारकी जो बुद्धि है वह ममकार है, और उन शरीर आदिमें अपनी आत्मासे भेद न मानकर जो मैं गोरे वर्णका हूं, मोटे शरीरका धारक हूं, राजा हूं, इस प्रकार मानना सो अहंकारका लक्षण है ।

अब छः अनायतनोंका कथन करते हैं । मिथ्यादेव १, मिथ्यादेवोंके सेवक २, मिथ्यातप ३, मिथ्यातपस्वी ४, मिथ्याशास्त्र ५ और मिथ्याशास्त्रोंके धारक पुरुष ६, इस प्रकार पूर्वोक्त लक्षणके धारक जो छः अनायतन हैं ये सरागसम्यग्दृष्टियोंको त्याग करने योग्य होते हैं । और जो वीतरागसम्यग्दृष्टी जीव हैं उनके संपूर्ण दोषोंके स्थानभूत मिथ्यात्व,

नायतनसेवापरिहार इति । अनायतनशब्दस्यार्थः कथ्यते । सम्यक्त्वादिगुणानामायतनं गृहमावास आश्रय आधारकरणं निमित्तमायतनं भण्यते तद्विपक्षभूतमनायतनमिति ।

अतः परं शङ्काद्यष्टमलत्यागं कथयति । निःशङ्काद्यष्टगुणप्रतिपालनमेव शङ्काद्यष्टमलत्यागो भण्यते । तद्यथा—रागादिदोषा अज्ञानं वाऽसत्यवचनकारणं तदुभयमपि वीतरागसर्वज्ञानां नास्ति ततः कारणात्तत्प्रणीते हेयोपादेयतत्त्वे मोक्षे मोक्षमार्गे च भव्यैः संशयः सन्देहो न कर्त्तव्यः । तत्र शङ्कादिदोषपरिहारविषये पुनरञ्जनचौरकथा प्रसिद्धा । तत्रैव विभीषणकथा । तथाहि—सीताहरणप्रघट्टके रावणस्य रामलक्ष्मणाभ्यां सह संग्रामप्रस्तावे विभीषणेन विचारितं रामस्तावदष्टमबलदेवो लक्ष्मणश्चाष्टमो वासुदेवो रावणश्चाष्टमः प्रतिवासुदेव इति । तस्य च प्रतिवासुदेवस्य वासुदेवहस्तेन मरणमिति जैनागमे पठितमास्ते तन्मिथ्या न भवतीति निःशङ्को भूत्वा त्रैलोक्यकण्टकं रावणं स्वकीयज्येष्ठभ्रातरं त्यक्त्वा त्रिंशदक्षौहिणीप्रमितचतुरङ्गबलेन सह स रामस्वामिपार्श्वे गत इति । तथैव देवकीवसुदेवद्वयं निःशङ्कं ज्ञातव्यम् । तथाहि—यदा देवकीबालकस्य मारणनिमित्तं

---

विषय तथा कषायरूप आयतनोंके त्यागपूर्वक केवलज्ञान आदि अनन्तगुणोंके स्थानभूत निज शुद्ध आत्मामें जो निवासका करना है वही अनायतनोंकी सेवाका त्याग है । अनायतन शब्दके अर्थको कहते हैं । सम्यक्त्व आदि गुणोंका आयतन अर्थात् घर, आवास, आश्रय अथवा आधार करनेका जो निमित्त है उसको आयतन कहते हैं और जो सम्यक्त्व आदि गुणोंसे विपरीत मिथ्यात्व आदि दोषोंके धारण करनेका निमित्त है वह अनायतन है ।

अब इसके अनंतर शङ्का आदि आठ दोषोंके त्यागका कथन करते हैं । निःशंक आदि आठ गुणोंका जो पालन करना है वही शंकादि आठ मलों ( दोषों ) का त्याग कहलाता है । वह इस प्रकार , है-राग आदि दोष तथा अज्ञान ये दोनों असत्य ( झूठ ) वचन बोलनेमें कारण हैं और रागादि दोष तथा अज्ञान ये दोनों ही वीतराग सर्वज्ञ श्रीजिनेन्द्र देवोंके नहीं हैं, इस कारण श्रीजिनेन्द्रदेवोंसे निरूपित किये हुए हेयोपादेयतत्त्वमें अर्थात् यह त्याज्य है, यह ग्राह्य है, इस प्रकारके तत्त्वमें, मोक्षमें और मोक्षमार्गमें भव्यजीवोंको सन्देह नहीं करना चाहिये । इस स्थलमें प्रथम जो शंका-दोष है इसके त्यागके विषयमें अञ्जन चोरकी कथा शास्त्रोंमें प्रसिद्ध ही है और विभीषणकी भी कथा इस प्रकरणमें जाननी चाहिये । उसीका कथन करते हैं कि, सीताजीके हरणके प्रसंगमें जब रावणका श्रीरामलक्ष्मणके साथ युद्ध करनेका अवसर आया तब विभीषणने विचार किया कि श्रीरामचन्द्रजी तो अष्टम ( ८ वें ) बलदेव हैं और लक्ष्मणजी अष्टम नारायण हैं तथा रावण अष्टम प्रतिनारायण है । और जो प्रतिनारायण होता है उसका नारायणके हाथसे मरण होता है, ऐसा जैनशास्त्रोंमें

कंसेन प्रार्थना कृता तदा ताभ्यां पार्यालोचित्तं मदीयः पुत्रो नवमो वासुदेवो भविष्यति तस्य हस्तेन जरासिन्धुनाम्नो नवमप्रतिवासुदेवस्य कंसस्यापि मरणं भविष्यतीति जैनागमे भणितं तिष्ठतीति, तथैवातिमुक्तभट्टारकैरपि कथितमिति निश्चित्य कंसाय स्वकीयं बालकं दत्तम् । तथा शेषभव्यैरपि जिनागमे शङ्का न कर्त्तव्येति । इदं व्यवहारेण सम्यक्त्वस्य व्याख्यानम् । निश्चयेन पुनस्तस्यैव व्यवहारनिःशङ्कागुणस्य सहकारित्वेनेहलोकात्राणागुप्तिमरणव्याधिवेदनाकस्मिकाभिधानभयसप्तकं मुक्त्वा घोरोपसर्गपरीषहप्रस्तावेऽपि शुद्धोपयोगलक्षणनिश्चयरत्नत्रयभावेनैव निःशङ्कगुणो ज्ञातव्य इति ।

अथ निष्काङ्क्षितागुणं कथयति । इहलोकपरलोकाशारूपभोगाकांक्षानिदानत्यागेन केवलज्ञानाद्यनन्तगुणव्यक्तिरूपमोक्षार्थं ज्ञानपूजातपश्चरणाद्यनुष्ठानकरणं निष्कांक्षागुणो भण्यते । तथानन्तमतीकन्याकथा प्रसिद्धा । द्वितीया च सीतामहादेवीकथा । सा कथ्यते । सीता यदा लोकापवादपरिहारार्थं दिव्ये शुद्धा जाता तदा रामस्वामिना दत्तं

---

पढ़ा गया है, वह मिथ्या नहीं हो सकता, इस प्रकार शंकारहित होकर अपना बड़ा भाई जो तीन लोकका कंटक रावण था उसको छोड़कर तीस अक्षौहिणी सेना प्रमाण जो अपना चतुरंग ( हाथी, घोड़ा, रथ, पयादेरूप ) बल था उस सहित श्रीरामचन्द्रजीके समीप चला गया । इसी प्रकार देवको तथा वसुदेवको भी शंकारहित जानना चाहिये । सोही दिखाते हैं कि, जैसे जब कंसने देवकीके बालकको मारनेके लिये प्रार्थना की तब देवकी और वसुदेवने विचार किया कि मेरा पुत्र नवम (९ वां) नारायण होगा और उसके हाथसे जरासिंधुनामक नवम प्रतिनारायणका और कंसका मरण होगा यह जैनागममें कहा हुआ है, और श्री भट्टारक अतिमुक्त स्वामीने भी ऐसा ही कहा है, इस प्रकार निश्चय करके कंसको अपना बालक देना स्वीकार किया । जैसे इन उक्त पुरुषों ने अपनी शंकारहित प्रवृत्ति की, इसी प्रकार अन्य भव्यजीवोंको भी जैनशास्त्रोंमें शंका नहीं करनी चाहिये । यह व्यवहारनयसे सम्यक्त्वका व्याख्यान किया । और निश्चयसे उस व्यवहार निःशंकागुणकी सहायतासे इस लोकका भय १, परलोकका भय २, रक्षाके स्थानके अभावसे उत्पन्न भय ३, मरणभय ४, व्याधिभय ५, वेदनाभय ६ और आकस्मिक भय ७, इन नामोंके धारक जो सात भय हैं उनको छोड़कर घोर उपसर्ग तथा परीषहोंके आनेपर भी शुद्ध उपयोगरूप जो निश्चय रत्नत्रय है उसकी भावनाको ही निःशंका गुण जानना चाहिये ।

अब निष्कांक्षित गुणको कहते हैं । इस लोक तथा परलोकसंबंधी आशारूप जो भोगाकांक्षानिदान है इसका त्याग करके जो केवल ज्ञान आदि अनन्त गुणोंकी प्रकटतारूप मोक्ष है उसके अर्थ ज्ञान, पूजा, तपश्चरण आदि अनुष्ठानोंका जो करना है वही निष्कांक्षिता गुण कहलाता है । इस गुणमें अनंतमतीकी कथा प्रसिद्ध है । दूसरी सीता महारानीकी कथा है, उसको कहते हैं । जब लोकके अपवाद ( निंदा )को दूर

पट्टमहादेवीविभूतिपदं त्यक्त्वा सकलभूषणानगारकेवलिपादमूले कृतान्तवक्रादिराजभिस्तथा बहुराज्ञीभिश्च सह जिनदीक्षां गृहीत्वा शशिप्रभाधार्मिकासमुदायेन सह ग्रामपुरखेटकादिविहारेण भेदाभेदरत्नत्रयभावनया द्विषष्टिवर्षाणि जिनसमयप्रभावनां कृत्वा पश्चादवसाने त्रयस्त्रिंशद्दिवसपर्यंन्तं निर्विकारपरमात्मभावनासहितं संन्यासं कृत्वाऽच्युताभिधानषोडशस्वर्गे प्रतीन्द्रतां याता। ततश्च निर्मलसम्यक्त्वफलं दृष्ट्वा धर्मानुरागेण नरके रावणलक्ष्मणयोः संबोधनं कृत्वेदानीं स्वर्गे तिष्ठति। अग्रे स्वर्गादागत्य सकलचक्रवर्त्ती भविष्यति। तौ च रावणलक्ष्मीधरौ तस्य पुत्रौ भविष्यतः। ततश्च तीर्थंङ्करपादमूले पूर्वभवान्तरं दृष्ट्वा पुत्रद्वयेन सह परिवारेण च सह जिनदीक्षां गृहीत्वा भेदाभेदरत्नत्रयभावनया पश्चानुत्तरविमाने त्रयोऽप्यहमिन्द्रा भविष्यन्ति। तस्मादागत्य रावणस्तीर्थंकरो भविष्यति, सीता च गणधर इति, लक्ष्मीधरो धातकीखण्डद्वीपे तीर्थंकरो भविष्यति। इति व्यवहारनिष्कांक्षितागुणो विज्ञातव्यः। निश्चयेन पुनस्तस्यैव व्यवहारनिष्कांक्षागुणस्य सहकारित्वेन दृष्टश्रुतानुभूतपञ्चेन्द्रियभोगत्यागेन निश्चयरत्नत्रयभावनोत्पन्नपारमार्थिकस्वात्मोत्थसुखामृतरसे चित्तसन्तोषः स एव निष्कांक्षा गुण इति।

---

करनेके लिये सीताजी अग्निकुण्डमें दिव्य ( धीज ) लेकर निर्दोष सिद्ध हुई तब श्रीरामचंद्रजीने उनको पट्टमहारानीका पद दिया; परन्तु सीताजीने पट्टमहादेवीकी सम्पदाको छोड़कर केवलज्ञानी श्रीसकलभूषण मुनिके चरणमूलमें कृतान्तवक्र आदि राजा तथा बहुतसी रानियोंसहित श्रीजिनदीक्षाको ग्रहण करके शशिप्रभा आदि आर्यिकाओंके समूह सहित ग्राम, पुर, खेटक आदिमें विहारद्वारा भेदाभेदरूप रत्नत्रयकी भावनासे बासठवर्ष पर्यन्त जिनमतकी प्रभावना की। फिर अन्त्य समयमें तेंतीस दिन पर्यन्त निर्विकार परमात्माके ध्यानपूर्वक संन्यास ( समाधि मरण ) करके अच्युत नामक सोलहवें स्वर्गमें प्रतीन्द्र हुई। और वहांपर उन्होंने ( सीताजीके जीव प्रतीन्द्रने ) अवधिज्ञानसे निर्मल सम्यग्दर्शनके फलको देखकर धर्मके अनुरागसे नरकमें जाकर रावण और लक्ष्मणके जीवोंको संबोधा और वे ( प्रतीन्द्र ) अब स्वर्गमें विराज रहे हैं। आगे सीताजीका जीव स्वर्गसे आकर सकल चक्रवर्त्ती होगा और वे दोनों रावण तथा लक्ष्मणके जीव इस चक्रवर्त्तीके पुत्र होंगे। पश्चात् श्रीतीर्थङ्करके चरणमूलमें अपने पूर्वभवोंको देखकर दोनों पुत्र तथा परिवारसहित सीताजीका जीव सकल चक्रवर्त्ती दीक्षाको ग्रहण कर भेदाभेदरत्नत्रयकी भावनासे, सीता, रावण तथा लक्ष्मण ये तीनों ही पाँच अनुत्तर विमानोंमें अहमिन्द्र होंगे। वहांसे आकर रावण तो तीर्थङ्कर होगा और सीताजीका जीव गणधर होगा। तथा लक्ष्मणजी धातकीखंड द्वीपमें तीर्थङ्कर होंगे। इस प्रकार व्यवहार निष्कांक्षितागुणका स्वरूप जानना चाहिये। और निश्चयसे उसी व्यवहार निष्कांक्षागुणकी सहायतासे देखे, सुने तथा अनुभव किये हुए जो पाँचों इन्द्रियसंबन्धी भोग हैं इनके त्यागसे निश्चय-

अथ निर्विचिकित्सागुणं कथयति । भेदाभेदरत्नत्रयाराधकभव्यजीवानां दुर्गन्धबीभत्सादिकं दृष्ट्वा धर्मबुद्ध्या कारुण्यभावेन वा यथायोग्यं विचिकित्सापरिहरणं द्रव्यनिर्विचिकित्सागुणो भण्यते । यत्पुनर्जैनसमये सर्वं समीचीनं परं किन्तु वस्त्रप्रावरणं जलस्नानादिकं च न कुर्वन्ति तदेव दूषणमित्यादिकुत्सितभावस्य विशिष्टविवेकबलेन परिहरणं सा निर्विचिकित्सा भण्यते । अस्य व्यवहारनिर्विचिकित्सागुणस्य विषय उद्दायनमहाराजकथा रुक्मिणीमहादेवीकथा चागमप्रसिद्धा ज्ञातव्येति । निश्चयेन पुनस्तस्यैव व्यवहारनिर्विचिकित्सागुणस्य बलेन समस्तद्वेषादिविकल्परूपकल्लोलमालात्यागेन निर्मलात्मानुभूतिलक्षणे निजशुद्धात्मनि व्यवस्थानं निर्विचिकित्सागुण इति ।

इतः परममूढदृष्टिगुणकथां कथयति । वीतरागसर्वज्ञप्रणीतागमार्थाद्बहिर्भूतैः कुदृष्टिभिर्यत्प्रणीतं धातुवादखन्यवादहरमेखलक्षुद्रविद्याव्यन्तरविकुर्वणादिकमज्ञानिजनचित्तचमत्कारोत्पादकं दृष्ट्वा श्रुत्वा च योऽसौ मूढभावेन धर्मबुद्ध्या तत्र रुचिं भक्तिं न कुरुते स एव व्यवहारोऽमूढदृष्टिरुच्यते । तत्र चोत्तरमथुरायां उद्रुरुलिभट्टारकरेवतीश्राविकाचन्द्र-

---

रत्नत्रयकी भावनासे उत्पन्न जो पारमार्थिक निज आत्मासे उत्पन्न सुखरूपी अमृत रस है उसमें जो चित्तका संतोष होना है वही निष्कांक्षागुण है ।

अब निर्विचिकित्सा नामक गुणको कहते हैं । भेद-अभेदरूप रत्नत्रयको आराधने वाले जो भव्यजीव हैं उनकी दुर्गन्धि तथा भयंकर आकृति आदिको देखकर धर्मबुद्धिसे अथवा करुणाभावसे यथायोग्य विचिकित्सा ( ग्लानि ) को जो दूर करना है उसको द्रव्यनिर्विचिकित्सा गुण कहते हैं । और "जैनमतमें सब अच्छी अच्छी बातें हैं परन्तु वस्त्रके आवरणसे रहितता अर्थात् नग्नपना और जलस्नान आदिका न करना यही दूषण है" इसको आदि ले जो कुत्सित ( बुरे ) भाव हैं इनको विशेषज्ञानके बलसे जो दूर करना सो निर्विचिकित्सा कहलाती है । यह जो व्यवहार निर्विचिकित्सागुण है इसके पालनेके विषमें उद्दायन नामक महाराजा तथा रुक्मिणी नामक श्रीकृष्णकी पट्टरानीकी कथा शास्त्रमें प्रसिद्ध जाननी चाहिये । और निश्चयसे तो इसी व्यवहारनिर्विचिकित्सा गुणके बलसे जो समस्त रागद्वेष आदि विकल्परूप तरंगोंके समूहका त्याग करके निर्मल आत्मानुभव लक्षण निज शुद्ध आत्मामें स्थिति करना है सो वही निर्विचिकित्सा गुण है ॥ ३ ॥

अब इसके आगे अमूढदृष्टि गुणका कथन करते हैं । श्रीवीतराग सर्वज्ञ देव कथित जो शास्त्रका आशय है उससे बहिर्भूत जो कुदृष्टियोंके बनाये हुए अज्ञानी जनोंके चित्तमें विस्मय उत्पन्न करनेवाले धातुवाद ( रसायनशास्त्र ), खन्यवाद, हरमेखल, क्षुद्रविद्या, व्यन्तर विकुर्वणादिक शास्त्र हैं उनको देखकर तथा सुनकर जो कोई मूढभावसे धर्मकी बुद्धि करके उनमें प्रीति तथा भक्ति नहीं करता है उसीको व्यव-

प्रभनामविद्याधरब्रह्मचारिसम्बन्धिनी कथा प्रसिद्धेति। निश्चयेन पुनस्तस्यैव व्यवहारमूढदृष्टिगुणस्य प्रसादेनान्तस्तत्त्वबहिस्तत्त्वनिश्चये जये जाते सति समस्तमिथ्यात्वरागादिशुभाशुभसङ्कल्पविकल्पेष्टात्मबुद्धिमुपादेयबुद्धिं हितबुद्धिं ममत्वभावं त्यक्त्वा त्रिगुप्तिरूपेण विशुद्धज्ञानदर्शनस्वभावे निजात्मनि यन्निश्चलावस्थानं तदेवामूढदृष्टित्वमिति। सङ्कल्पविकल्पलक्षणं कथ्यते। पुत्रकलत्रादौ बहिर्द्रव्ये ममेदमिति कल्पना सङ्कल्पः, अभ्यन्तरे सुख्यहं दुःख्यहमिति हर्षविषादकारणं विकल्प इति। अथवा वस्तुवृत्त्या सङ्कल्प इति कोऽर्थो विकल्प इति तस्यैव पर्यायः॥ ४॥

अथोपगूहनगुणं कथयति। भेदाभेदरत्नत्रयभावनारूपो मोक्षमार्गः स्वभावेन शुद्ध एव तावत्, तत्राज्ञानिजननिमित्तेन तथैवाशक्तजननिमित्तेन च धर्मस्य पैशून्यं दूषणमपवादो दुष्प्रभावना यदा भवति तदागमाविरोधेन यथाशक्त्यार्थेन धर्मोपदेशेन वा यद्धर्मार्थं दोषस्य झम्पनं निवारणं क्रियते तद्व्यवहारनयेनोपगूहनं भण्यते। तत्र मायाब्रह्मचारिणा पार्श्वभट्टारकप्रतिमालग्नरत्नहरणे कृते सत्युपगूहनविषये जिनदत्तश्रेष्ठिकथा प्रसिद्धेति। अथवा रुद्रजनन्या ज्येष्ठासंज्ञाया लोकापवादे जाते सति यद्दोषझम्पनं कृतं तत्र चेलि-

---

हारसे अमूढदृष्टि गुण कहते हैं। और इस गुणके पालनके विषयमें उत्तर मथुरामें चदुरुलि भट्टारक, रेवती श्राविका और चंद्रप्रभनामक विद्याधर ब्रह्मचारीसंबंधी कथा शास्त्रोंमें प्रसिद्ध है। और निश्चयमें इसी व्यवहार अमूढदृष्टि गुणके प्रसादसे जब अन्तरंगके तत्त्व (आत्मा) और बाह्य तत्त्व (शरीरादि) का निश्चय हो जाता है तब संपूर्ण मिथ्यात्व, राग आदि तथा शुभ-अशुभ-संकल्पविकल्पोंके इष्ट जो इनमें आत्मबुद्धि, उपादेय (ग्राह्य) बुद्धि, हितबुद्धि और ममत्वभाव हैं उनको छोड़कर मन, वचन, काय इन तीनोंकी गुप्तिरूपसे विशुद्ध ज्ञान तथा दर्शन स्वभावका धारक निज आत्मा है उसमें जो निवास करना (ठहरना) है वही अमूढदृष्टि नामा गुण है। संकल्प और विकल्पके लक्षणको कहते हैं। पुत्र तथा स्त्री आदि जो बाह्य पदार्थ हैं, उनमें ये मेरे हैं ऐसी जो कल्पना है वह तो संकल्प है, और अन्तरंगमें मैं सुखी हूं, मैं दुःखी हूं, इस प्रकार जो हर्ष तथा खेदका करना है सो विकल्प है। अथवा यथार्थरूपसे जो संकल्प है वही विकल्प है अर्थात् संकल्पके विवरणरूपसे विकल्प संकल्पका पर्याय ही है।

अब उपगूहन गुणका कथन करते हैं। यद्यपि भेद अभेद रत्नत्रय की भावनारूप जो मोक्षमार्ग है वह स्वभावसे ही शुद्ध है तथापि उसमें जब कभी अज्ञानी मनुष्यके निमित्तसे अथवा धर्मपालनमें असमर्थ जो पुरुष हैं उनके निमित्तसे जो धर्मकी चुगली, निन्दा, दूषण तथा अप्रभावना हो तब शास्त्रके अनुकूल शक्तिके अनुसार धनसे अथवा धर्मके उपदेशसे जो धर्मके लिये उसके दोषोंका ढकना है तथा दूर करना है उसको व्यवहार उपगूहन गुण कहते हैं। इस व्यवहार उपगूहन गुणके पालनके विषयमें जब एक कपटी ब्रह्म-

नीमहादेवीकथेति । तथैव निश्चयेन पुनस्तस्यैव व्यवहारोपगूहनगुणस्य सहकारित्वेन निजनिरञ्जननिर्दोषपरमात्मनः प्रच्छादका ये मिथ्यात्वरागादिदोषास्तेषां तस्मिन्नेव परमात्मनि सम्यक्श्रद्धानज्ञानानुष्ठानरूपं यद्ध्यानं तेन प्रच्छादनं विनाशनं गोपनं झम्पनं तदेवोपगूहनमिति ॥

अथ स्थितीकरणं कथयति । भेदाभेदरत्नत्रयधारकस्य चातुर्वर्णसङ्घस्य मध्ये यदा कोऽपि दर्शनचारित्रमोहोदयेन दर्शनं ज्ञानं चारित्रं वा परित्यक्तुं वाञ्छति तदागमाविरोधेन यथाशक्त्या धर्मश्रवणेन वा अर्थेन वा सामर्थ्येन वा केनाप्युपायेन यद्धर्मे स्थिरत्वं क्रियते तद्व्यवहारेण स्थितीकरणमिति । तत्र च पुष्पडालतपोधनस्य स्थिरीकरणप्रस्तावे वारिषेणकुमारकथागमप्रसिद्धेति । निश्चयेन पुनस्तेनैव व्यवहारेण स्थितीकरणगुणेन धर्मदृढत्वे जाते सति दर्शनचारित्रमोहोदयजनितसमस्तमिथ्यात्वरागादिविकल्पजालत्यागेन निजपरमात्मस्वभावभावनोत्पन्नपरमानन्दैकलक्षणसुखामृतरसास्वादेन तल्लयतन्मयपरमसमरसीभावेन चित्तस्थितीकरणमेव स्थितीकरणमिति ।

अथ वात्सल्याभिधानं सप्तमाङ्गं प्रतिपादयति । बाह्याभ्यन्तररत्नत्रयाधारे चतुर्विध-

---

चारीने श्रीपार्श्वनाथस्वामी की प्रतिमामें लगे हुए रत्नको चुराया उस समय जिनदत्त सेठने जो उपगूहन किया था वह कथा शास्त्रोंमें प्रसिद्ध है। अथवा रुद्र ( महादेव ) की जो ज्येष्ठा नामक माता थी उसका जब लोकापवाद ( लोकनिन्दा ) हुआ तब उसके दोषके ढकनेमें चेलिनी महाराणी की कथा शास्त्रप्रसिद्ध है। इसी प्रकार निश्चयसे व्यवहार उपगूहन गुणकी सहायतासे अपने निरञ्जन निर्दोष परमात्माको ढकनेवाले जो राग आदि दोष हैं उन दोषोंका उसी परमात्मामें सम्यक् श्रद्धान, ज्ञान तथा आचरणरूप जो ध्यान है उसके द्वारा जो ढकना, नाश करना, छिपाना तथा झंपन है वही उपगूहन है।

अब स्थितीकरणगुणका कथन करते हैं। भेद तथा अभेद रूप रत्नत्रयको धारण करनेवाला जो मुनि, आर्यिका, श्रावक तथा श्राविका रूप चार प्रकारका संघ है उसमेंसे जो कोई दर्शनमोहनीके उदयसे दर्शनको अथवा चारित्रमोहनीके उदयसे चारित्रको छोड़नेकी इच्छा करै उसको शास्त्रकी आज्ञानुसार यथाशक्ति धर्मोपदेश श्रवण करानेसे, धनसे वा सामर्थ्यसे अथवा किसी उपायसे जो धर्ममें स्थिर करदेना है वह व्यवहारसे स्थितीकरण गुण है। और इस गुणमें पुष्पडालमुनिको धर्ममें स्थिर करनेके प्रसंगमें वारिषेण कुमारकी कथा शास्त्रप्रसिद्ध है। और निश्चयसे उसी व्यवहारस्थितीकरणगुणसे जब धर्ममें दृढता होजावे तब दर्शनमोहनी तथा चारित्रमोहनीके उदयसे उत्पन्न जो समस्त मिथ्यात्व राग आदि विकल्पोंका समूह है उसके त्यागद्वारा निज परमात्माकी भावनासे उत्पन्न परम आनंदरूप सुखामृत रसके आस्वादरूप जो परमात्मामें लीन अथवा परमात्मस्वरूप समरसी ( समता ) भाव है उससे जो चित्तका स्थिर करना है वही स्थितीकरण है।

अब वात्सल्य नामक सप्तम अंगका निरूपण करते हैं। बाह्य और अभ्यंतर इन दोनों

सङ्घे वत्से धेनुवत्पञ्चेन्द्रियविषयनिमित्तं पुत्रकलत्रसुवर्णादिस्नेहवद्वा यदकृत्रिमस्नेहकरणं तद्व्यवहारेण वात्सल्यं भण्यते। तत्र च हस्तिनागपुराधिपतिपद्मराजसंबन्धिना बलिनामदुष्टमन्त्रिणा निश्चयव्यवहाररत्नत्रयाराधकाकम्पनाचार्यप्रभृतिसप्तशतयतीनामुपसर्गे क्रियमाणे सति विष्णुकुमारनाम्ना निश्चयव्यवहारमोक्षमार्गाराधकपरमयतिना विकुर्वणर्द्धिप्रभावेण वामनरूपं कृत्वा बलिमन्त्रिपार्श्वे पादत्रयप्रमाणभूमिप्रार्थनं कृत्वा पश्चादेकः पादो मेरुमस्तके दत्तो द्वितीयो मानुषोत्तरपर्वते तृतीयपादस्यावकाशो नास्तीति वचनच्छलेन मुनिवात्सल्यनिमित्तं बलिमन्त्रीबद्ध इत्येका तावदागमप्रसिद्धा कथा। द्वितीया च दशपुरनगराधिपतेर्वज्रकर्णनाम्नः। उज्जयिनीनगराधिपतिना सिंहोदरमहाराजेन जैनोऽयं मम नमस्कारं न करोतीति मत्वा दशपुरनगरं परिवेष्ट्य घोरोपसर्गे क्रियमाणे भेदाभेदरत्नत्रयभावनाप्रियेण रामस्वामिना वज्रकर्णवात्सल्यनिमित्तं सिंहोदरो बद्ध इति रामायणमध्ये प्रसिद्धेयं वात्सल्यकथेति। निश्चयवात्सल्यं पुनस्तस्यैव व्यवहारवात्सल्यगुणस्य सहकारित्वेन धर्मे दृढत्वे जाते सति मिथ्यात्वरागादिसमस्तशुभाशुभबहिर्भावेषु प्रीतिं त्यक्त्वा

---

प्रकारके रत्नत्रयको धारण करनेवाले मुनि, आर्यिका, श्रावक तथा श्राविका रूप चारों प्रकारके संघमें जैसे गो (गाय) की वत्समें प्रीति रहती है उसके समान, अथवा पांचों इंद्रियोंके विषयोंके निमित्त पुत्र, स्त्री, सुवर्ण आदिमें जो स्नेह रहता है उसके समान, अतुल्य स्नेह (प्रीति) का जो करना है वह व्यवहारनयकी अपेक्षा से वात्सल्य कहा जाता है। और इस विषयमें हस्तिनागपुर (हथनापुर) के राजा पद्मराजके बलिनामक दुष्ट मन्त्रीने जब निश्चय और व्यवहार रत्नत्रयके आराधक अकंपनाचार्य आदि सातसौ मुनियोंको उपसर्ग किया तब निश्चय तथा व्यवहार मोक्षमार्ग (रत्नत्रय) के आराधनेवाले विष्णुकुमार नामक महामुनीश्वरने विक्रियाऋद्धिके प्रभावसे वामन रूपको धारण करके बलिनामक दुष्ट मन्त्रीके पाससे तीन पग प्रमाण पृथ्वीकी याचना की और जब बलिने देना स्वीकार किया तब एक पग तो मेरुके शिखरपर दिया, दूसरा मानुषोत्तर पर्वतपर दिया और तीसरे पादको रखनेके लिये अवकाश (स्थान) नहीं रहा तब वचनछलसे प्रतिज्ञाभंगका दोष लगाकर मुनियोंके वात्सल्य निमित्त बलिमन्त्रीको बांध लिया। यह तो आगमप्रसिद्ध कथा है ही और दूसरी 'वज्रकर्ण नामक दशपुर नगरके राजाकी प्रसिद्ध कथा है। वह यह है कि उज्जयिनीके राजा सिंहोदरने वज्रकर्ण जैनी है और मुझको नमस्कार नहीं करता है' ऐसा विचार करके जब वज्रकर्णसे नमस्कार करानेके लिये दशपुर नगरको घेर कर घोर उपसर्ग किया तब भेदाभेद रत्नत्रयकी भावना है प्यारी जिनको ऐसे श्रीरामचन्द्रजीने वज्रकर्णके वात्सल्यके अर्थ सिंहोदरको बांध लिया। इस प्रकार यह कथा रामायण (पद्मपुराण) में प्रसिद्ध है। और इसी व्यवहारवात्सल्यगुणके सहकारीपनेसे जब धर्ममें दृढता हो जाती है तब मिथ्यात्व, राग आदि संपूर्ण बाह्य पदार्थोंमें

अथ ध्यातृपुरुषलक्षणं कथयति;—

मा मुज्झह मा रज्जह मा दूसह इट्ठणिट्ठअट्ठेसु ।
थिरमिच्छहि जइ चित्तं विचित्तझाणप्पसिद्धीए ॥ ४८ ॥

व्याख्या। "मा मुज्झह मा रज्जह मा दूसह" समस्तमोहरागद्वेषजनितविकल्पजालरहितनिजपरमात्मतत्त्वभावनासमुत्पन्नपरमानन्दैकलक्षणसुखामृतरसात्सकाशादुद्गता संजाता तत्रैव परमात्मसुखास्वादे लीना तन्मया या तु परमकला परमसंवित्तिस्तत्र स्थित्वा हे भव्या मोहरागद्वेषान्मा कुरुत। केषु विषयेषु? "इट्ठणिट्ठअट्ठेसु" स्रग्वनिताचन्दनताम्बूलादय इष्टेन्द्रियार्थाः, अहिविषकण्टकशत्रुव्याधिप्रभृतयः पुनरनिष्टेन्द्रियार्थास्तेषु। यदि किं "थिरमिच्छहि जइ चित्तं" तत्रैव परमात्मानुभवे स्थिरं निश्चलं चित्तं यदीच्छत यूयं। किमर्थं "विचित्तझाणप्पसिद्धीए" विचित्रं नानाप्रकारं यद्ध्यानं तत्प्रसिद्ध्यै निमित्तं, अथवा विगतं चित्तं चित्तोद्भवशुभाशुभविकल्पजालं यत्र तद्विचित्रं ध्यानं तदर्थमिति ॥

---

विकल्पोंका समूह है उसका त्याग करके और परम निज स्वरूपमें स्थित होनेसे उत्पन्न हुआ जो सहज आनन्दरूप एक लक्षणका धारक सुखरूपी अमृतरसके आस्वादका अनुभव है उसमें स्थित होकर ध्यानका अभ्यास करो ॥ ४७ ॥

अब ध्यान करनेवाले पुरुषका लक्षण कहते हैं;—

गाथाभावार्थः—हे भव्यजनो! यदि तुम नाना प्रकारके ध्यान अथवा विकल्प रहित ध्यानकी सिद्धिके लिये चित्तको स्थिर करना चाहते हो तो इष्ट तथा अनिष्टरूप जो इन्द्रियोंके विषय हैं उनमें राग, द्वेष और मोह मत करो ॥ ४८ ॥

व्याख्यार्थः—"मा मुज्झह मा रज्जह मा दूसह" समस्त-मोह, राग और द्वेषोंसे उत्पन्न हुए विकल्पोंके समूहोंसे रहित जो निज परमात्माके स्वरूपकी भावनासे उत्पन्न हुआ परमानन्दरूप एक लक्षणका धारक सुखामृतरस, उससे उत्पन्न हुई और उसी परमात्माके सुखके आस्वादमें तत्पर अर्थात् मग्न हुई जो परम कला अर्थात् परमसंवित्ति (आत्माके स्वरूपका साक्षात्काररूप अनुभव) है, उसमें स्थित होकर हे भव्य जीवो! मोह, राग और द्वेष मत करो। किनमें मोह राग द्वेष मत करो? "इट्ठणिट्ठअट्ठेसु" माला, स्त्री, चन्दन और ताम्बूल आदिरूप इष्ट इन्द्रियोंके विषयोंमें और सर्प, जहर, कांटा, शत्रु और रोग आदि अनिष्ट इन्द्रियोंके विषयोंमें, जो क्या? "थिरमिच्छहि जइ चित्तं" यदि उसी परमात्माके अनुभवमें निश्चल चित्तको चाहते हो तो। किसलिये स्थिर चित्तको चाहते हो? "विचित्तझाणप्पसिद्धीए" विचित्र अर्थात् नानाप्रकारका जो ध्यान है उसकी सिद्धिके लिये, अथवा दूर होगया है चित्त अर्थात् चित्तसे उत्पन्न होनेवाला शुभ और अशुभ विकल्पोंका समूह जिसमें वह विचित्र ध्यान है, उस विचित्र ध्यान अर्थात् निर्विकल्पक ध्यानके लिये ॥

इदानीं तस्यैव ध्यानस्य तावदागमभाषया विचित्रभेदाः कथ्यन्ते। तथाहि—इष्टवियोगानिष्टसंयोगव्याधिप्रतीकारभोगनिदानेषु वाञ्छारूपं चतुर्विधमार्त्तध्यानम्। तच्च तारतम्येन मिथ्यादृष्ट्यादिषट्गुणस्थानवर्तिजीवसम्भवम्। यद्यपि मिथ्यादृष्टीनां तिर्यग्गतिकारणं भवति तथापि बद्धायुष्कं विहाय सम्यग्दृष्टीनां न भवति। कस्मादिति चेत्—स्वशुद्धात्मैवोपादेय इति विशिष्टभावनाबलेन तत्कारणभूतसंक्लेशाभावादिति।

अथ रौद्रध्यानं कथ्यते—हिंसानन्दमृषानन्दस्तेयानन्दविषयसंरक्षणानन्दप्रभवं रौद्रं चतुर्विधम्। तारतम्येन मिथ्यादृष्ट्यादिपञ्चमगुणस्थानवर्त्तिजीवसम्भवम्। तच्च मिथ्यादृष्टीनां नरकगतिकारणमपि बद्धायुष्कं विहाय सम्यग्दृष्टीनां तत्कारणं न भवति। तदपि कस्मादिति चेत्-निज शुद्धात्मतत्त्वमेवोपादेयं विशिष्टभेदज्ञानबलेन तत्कारणभूततीव्रसंक्लेशाभावादिति॥

---

अब प्रथमही आगमभाषाके अनुसार उसी ध्यानके नानाप्रकारके भेदोंका कथन करते हैं। सोही दिखाते हैं—इष्टका वियोग, अनिष्टका संयोग और रोगको दूर करने तथा भोगों और भोगोंके कारणोंमें इच्छा रखनेरूप भेदोंसे चार प्रकारका आर्त्तध्यान है अर्थात् इष्टका वियोग चाहना १, अनिष्टका संयोग न चाहना २, रोग न चाहना ३ और भोगनिदानोंकी वांछा करना ४, इन ४ प्रकारोंका धारक आर्त्तध्यान है। और वह आर्त्तध्यान न्यूनाधिकभावसे मिथ्यादृष्टिगुणस्थानको आदि ले प्रमत्तगुणस्थानपर्यन्त जो ६ गुणस्थान हैं उनमें रहनेवाले जीवोंके होता है। और वह आर्त्तध्यान यद्यपि मिथ्यादृष्टी जीवोंके तिर्यंच गतिके बंधका कारण होता है तथापि जिस सम्यग्दृष्टीने पहले तिर्यंचगतिके आयुको बांध लिया है उस सम्यग्दृष्टी जीवको छोड़कर अन्य जो सम्यग्दृष्टी जीव हैं उनके तिर्यंचगतिके बंधका कारण नहीं है। क्यों नहीं है? ऐसा पूछो तो उत्तर यह है कि सम्यग्दृष्टी जीवोंके "निज शुद्ध आत्माही ग्रहण करने योग्य है" ऐसी जो भावना रहती है उसके बलसे तिर्यंचगतिका कारणरूप जो संक्लेश है उसका अभाव है।

अब रौद्रध्यानका कथन करते हैं। हिंसानन्द (हिंसामें आनंद मानना) १, मृषानंद (झूठमें आनन्द मानना) २, स्तेयानन्द (चोरी करने करानेमें खुश होना) ३ और विषयसंरक्षणानन्द (विषयोंकी रक्षामें आनंद मानना) ४; इन चारोंसे उत्पन्न हुआ रौद्रध्यान ४ प्रकारका है। यह न्यूनाधिकरूपसे मिथ्यादृष्टी गुणस्थानको आदि ले पंचम गुणस्थानपर्यन्त रहनेवाले जीवोंके उत्पन्न होता है। और यह रौद्रध्यान मिथ्यादृष्टि जीवोंके नरकगतिका कारण है तो भी जिस सम्यग्दृष्टीने नरकायु बांधली है उसको छोड़कर अन्य सम्यग्दृष्टियोंके नरकगतिका कारण नहीं होता है। ऐसा क्यों है? इसका उत्तर यह है कि सम्यग्दृष्टियोंके जो "निज शुद्ध आत्माका स्वरूप है वही उपादेय है" इस प्रकारका विशिष्ट भेदज्ञानका बल है, उससे नरकगतिका कारणभूत जो तीव्र संक्लेश है वह नहीं होता।

अतः परमार्त्तरौद्रपरित्यागलक्षणमाज्ञापायविपाकसंस्थानविचयसंज्ञचतुर्भेदभिन्नं, तारतम्यवृद्धिक्रमेणासंयतसम्यग्दृष्टिदेशविरतप्रमत्तसंयताप्रमत्ताभिधानचतुर्गुणस्थानवर्त्तिजीवसम्भवं, मुख्यवृत्त्या पुण्यबन्धकारणमपि परम्परया मुक्तिकारणं चेति धर्मध्यानं कथ्यते । तथाहि-स्वयं मन्दबुद्धित्वेऽपि विशिष्टोपाध्यायाभावेऽपि शुद्धजीवादिपदार्थानां सूक्ष्मत्वेऽपि सति "सूक्ष्मं जिनोदितं वाक्यं हेतुभिर्यन्न हन्यते । आज्ञासिद्धं तु तद्ग्राह्यं नान्यथावादिनो जिनाः ॥ १ ॥" इति श्लोककथितक्रमेण पदार्थनिश्चयकरणमाज्ञाविचयध्यानं भण्यते । तथैव भेदाभेदरत्नत्रयभावनाबलेनास्माकं परेषां वा कदा कर्मणामपायो विनाशो भविष्यतीति चिन्तनमपायविचयं ज्ञातव्यम् । शुद्धनिश्चयेन शुभाशुभकर्मविपाकरहितोऽप्ययं जीवः पश्चादनादिकर्मबन्धवशेन पापस्योदयेन नारकादिदुःखविपाकफलमनुभवति, पुण्योदयेन देवादिसुखविपाकमनुभवतीति विचारणं विपाकविचयं विज्ञेयम् । पूर्वोक्तलोकानुप्रेक्षाचिन्तनं संस्थानविचयम् । इति चतुर्विधं धर्मध्यानं भवति ॥

---

अब इसके आगे आर्त्तध्यान तथा रौद्रध्यानके त्यागरूप लक्षणका धारक, आज्ञाविचय अपायविचय, विपाकविचय और संस्थानविचय नामक चार भेदोंसे भेदको प्राप्त हुआ, न्यूनाधिकवृद्धिके क्रमसे असंयतसम्यग्दृष्टी, देशविरत, प्रमत्तसंयत और अप्रमत्त इन नामोंके धारक जो चार गुणस्थान हैं इनमें रहनेवाले जीवोंके उत्पन्न होनेवाला और प्रधानतासे पुण्यबंधका कारण है तो भी परंपरासे मोक्षका कारणभूत ऐसा जो धर्मध्यान है उसका कथन करते हैं । सोही कहते हैं-आप अल्पबुद्धिका धारक हो तो भी, विशेष ज्ञानके धारक गुरुकी प्राप्ति न हो तो भी, शुद्ध जीव आदि पदार्थोंकी सूक्ष्मता होने पर भी "श्री जिनेन्द्रका कहा हुआ जो सूक्ष्म तत्त्व है वह हेतुओंसे खंडित नहीं हो सकता है इसलिये जो सूक्ष्मतत्त्व है उसको आज्ञाके अनुसार ग्रहण करना चाहिये क्योंकि श्रीजिनेन्द्र अन्यथावादी अर्थात् झूठा उपदेश देनेवाले नहीं हैं ॥ १ ॥" इस श्लोकमें कहे हुए क्रमके अनुसार जो पदार्थका निश्चय करना है वह आज्ञाविचय नामक प्रथम धर्मध्यान कहलाता है । और इसीप्रकार भेद तथा अभेदरूप रत्नत्रयकी भावनाके बलसे हमारे अथवा अन्यजीवोंके कर्मोंका नाश कब होगा इस प्रकार जो विचारना है उसको अपायविचय नामक दूसरा धर्मध्यान जानना चाहिये । शुद्ध निश्चयनयसे यह जीव शुभ अशुभ कर्मोंके उदयसे रहित है तो भी अनादिकर्मोंके बंधके वशसे पापके उदयसे नारक आदि दुःखोंरूप विपाकरूप फलका अनुभवन करता है । और पुण्यके उदयसे देव आदिके सुखरूप विपाकको भोगता है । इस प्रकार विचार करना है उसको विपाकविचय नामक तीसरा धर्मध्यान जानना चाहिये । और पहले कही हुई जो लोकानुप्रेक्षाका चिंतवन करना है वह संस्थानविचय नामक चौथा धर्मध्यान है । इस प्रकार चार प्रकारका धर्मध्यान होता है ॥

अथ पृथक्त्ववितर्कवीचारं एकत्ववितर्कवीचारं सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिसंज्ञं व्युपरतक्रियानिवृत्तिसंज्ञं चेति भेदेन चतुर्विधं शुक्लध्यानं कथयति। तद्यथा-पृथक्त्ववितर्कवीचारं तावत्कथ्यते। द्रव्यगुणपर्यायाणां भिन्नत्वं पृथक्त्वं भण्यते, स्वशुद्धात्मानुभूतिलक्षणं भावश्रुतं तद्वाचकमन्तर्जल्पवचनं वा वितर्को भण्यते, अनीहितवृत्त्यार्थान्तरपरिणमनं वचनाद्वचनान्तरपरिणमनं मनोवचनकाययोगेषु योगाद्योगान्तरपरिणमनं वीचारो भण्यते। अयमत्रार्थः—यद्यपि ध्याता पुरुषः स्वशुद्धात्मसंवेदनं विहाय बहिश्चिन्तां न करोति तथापि यावतांशेन स्वरूपे स्थिरत्वं नास्ति तावतांशेनानीहितवृत्त्या विकल्पाः स्फुरन्ति, तेन कारणेन पृथक्त्ववितर्कवीचारं ध्यानं भण्यते। तच्चोपशमश्रेणिविवक्षायामपूर्वोपशमकानिवृत्त्युपशमकसूक्ष्मसाम्परायकोपशमकोपशान्तकषायपर्यन्तगुणस्थानचतुष्टये भवति। क्षपकश्रेण्यां पुनरपूर्वकरणक्षपकानिवृत्तिकरणक्षपकसूक्ष्मसाम्परायक्षपकाभिधानगुणस्थानत्रये चेति प्रथमं शुक्लध्यानं व्याख्यातम्।

निजशुद्धात्मद्रव्ये वा निर्विकारात्मसुखसंवित्तिपर्याये वा निरुपाधिस्वसंवेदनगुणे वा

---

अब पृथक्त्ववितर्कवीचार १, एकत्ववितर्कवीचार २, सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति इस नामका धारक ३, और व्युपरतक्रियानिवृत्ति इस नामका धारक ४ ऐसे इन भेदोंसे चार प्रकारका जो शुक्लध्यान है उसको कहते हैं। वह इस प्रकार है-प्रथम ही पृथक्त्ववितर्कवीचार नामक जो प्रथम शुक्लध्यान है उसका कथन करते हैं। द्रव्य, गुण और पर्याय इनका जो जुदापना है उसको पृथक्त्व कहते हैं। निज शुद्ध आत्माका अनुभवनरूप भावश्रुत, अथवा निज शुद्ध आत्माको कहनेवाला जो अन्तरंग वचन (सूक्ष्मशब्दकल्पन) है वह वितर्क कहलाता। अनीहितवृत्तिसे अर्थात् विना इच्छा किये अपने आप ही जो एक अर्थसे दूसरे अर्थमें, एक वचनसे दूसरे वचनमें और मन वचन काय इन तीनों योगोंमेंसे एक योगसे दूसरे योगमें जो परिणमन (लगाना) है उसको वीचार कहते हैं। भावार्थ यहांपर यह है कि, यद्यपि ध्यान करनेवाला पुरुष निज शुद्ध आत्माके ज्ञानको छोड़कर बाह्यपदार्थोंकी चिन्ता नहीं करता अर्थात् निज आत्माका ही ध्यान करता है। तथापि जितने अंशोंसे उस पुरुषके अपने आत्मामें स्थिरता नहीं है उतने अंशोंसे अनीहितवृत्तिसे विकल्प उत्पन्न होते हैं इस कारणसे इस ध्यानको 'पृथक्त्ववितर्कवीचार' ध्यान कहते हैं। यह प्रथम शुक्लध्यान उपशमश्रेणीकी विवक्षामें तो अपूर्वकरण उपशमक, अनिवृत्तिकरण उपशमक, सूक्ष्मसांपराय उपशमक और उपशान्तकषाय, इन ८ वें ९ वें १० वें और ११ वें गुणस्थानपर्यन्त जो चार गुणस्थान हैं उनमें होता है। और क्षपकश्रेणीकी विवक्षामें अपूर्वकरणक्षपक, अनिवृत्तिकरणक्षपक और सूक्ष्मसांपरायक्षपक नामके धारक जो ८ से १० तक तीन गुणस्थान हैं उनमें होता है। इस प्रकार प्रथम शुक्लध्यानका व्याख्यान किया गया।

निज शुद्ध-आत्मद्रव्यमें अथवा विकाररहित जो आत्माका सुख है उससे अनुभवरूप

यत्रैकस्मिन् प्रवृत्तं तत्रैव वितर्कसंज्ञेन स्वसंवित्तिलक्षणभावश्रुतबलेन स्थिरीभूय वीचारं गुणद्रव्यपर्यायपरावर्त्तनं करोति यत्तदेकत्ववितर्कवीचारसंज्ञं क्षीणकषायगुणस्थानसम्भवं द्वितीयं शुक्लध्यानं भण्यते। तेनैव केवलज्ञानोत्पत्तिरिति। अथ सूक्ष्मकायक्रियाव्यापाररूपं च तदप्रतिपाति च सूक्ष्मक्रियाप्रतिपातिसंज्ञं तृतीयं शुक्लध्यानम्। तच्चोपचारेण सयोगिकेवलिजिने भवतीति। विशेषेणोपरता निवृत्ता क्रिया यत्र तद्व्युपरतक्रियं च तदनिवृत्ति चानिवर्त्तकं च तद्व्युपरतक्रियानिवृत्तिसंज्ञं चतुर्थं शुक्लध्यानं व्याख्यातम्। अध्यात्मभाषया पुनः सहजशुद्धपरमचैतन्यशालिनि निर्भरानन्दमालिनि भगवति निजात्मन्युपादेयबुद्धिं कृत्वा पश्चादनन्तज्ञानोऽहमनन्तसुखोऽहमित्यादिभावनारूपमभ्यन्तरधर्मध्यानमुच्यते। पञ्चपरमेष्ठिभक्त्यादितदनुकूलशुभानुष्ठानं पुनर्बहिरङ्गधर्मध्यानं भवति। तथैव स्वशुद्धात्मनि निर्विकल्पसमाधिलक्षणं शुक्लध्यानमिति। अथवा "पदस्थं मन्त्रवाक्यस्थं पिण्डस्थं स्वात्मचिन्तनम्। रूपस्थं सर्वचिद्रूपं रूपातीतं निरञ्जनम्॥ १॥" इति श्लोककथितक्रमेण विचित्रध्यानं ज्ञातव्यमिति॥

---

पर्यायमें अथवा उपाधिरहित निज आत्माका जो ज्ञानरूप गुण है उसमें इन तीनोंमेंसे जिस एक द्रव्य, गुण वा पर्यायमें ध्यानी प्रवृत्त होगया उसीमें वितर्क नामक जो निजात्मानुभवरूप भावश्रुतका बल है उससे स्थिर होकर जो वीचार अर्थात् द्रव्य, गुण तथा पर्यायमें परावर्त्तन करता है वह एकत्ववितर्कवीचार नामा क्षीणकषाय नामक १२ वें गुणस्थानमें होनेवाला दूसरा शुक्लध्यान कहलाता है। और इस दूसरे शुक्लध्यानसे ही केवलज्ञान उत्पन्न होता है। अब सूक्ष्म जो कायकी क्रिया है उसका व्यापाररूप और अप्रतिपाति (जिसका कभी पतन न हो) ऐसा सूक्ष्मक्रियाप्रतिपाति नामक तीसरा शुक्लध्यान है। वह उपचारसे सयोगिकेवलिजिन नामक १३ वें गुणस्थानमें होता है। विशेषता करके उपरत अर्थात् दूर हुई हैं क्रिया जिसमें वह व्युपरतक्रिय है। व्युपरतक्रिय हो और अनिवृत्ति अर्थात् निर्वर्त्तक न हो वह व्युपरतक्रियानिवृत्ति नामा चतुर्थ शुक्लध्यान कहा गया है। और अध्यात्मभाषासे सहज-शुद्ध-परम-चैतन्यसे शोभायमान तथा निर्भर (परिपूर्ण) आनंदके समूहको धारण करनेवाला जो भगवान् निज आत्मा है उसमें उपादेयबुद्धि करके अर्थात् निज शुद्ध आत्मा ही ग्रहण करने योग्य है ऐसी बुद्धि करके फिर जो "मैं अनन्त ज्ञानका धारक हूं, मैं अनन्त सुखका धारक हूँ" इत्यादि भावनाका करना है उस रूप अंतरंग धर्मध्यान कहा जाता है। और पंचपरमेष्ठियोंकी भक्तिको आदि ले उसके अनुकूल जो शुभ अनुष्ठानका करना है वह बहिरंग धर्मध्यान है। उसी प्रकार निज शुद्ध आत्मामें विकल्परहित ध्यानरूप लक्षणका धारक शुक्लध्यान है। अथवा "मन्त्रवाक्योंमें जो स्थित है वह पदस्थध्यान है। निज आत्माका जो चिन्तवन है वह पिंडस्थध्यान है। सर्वचिद्रूपका चिन्तवन जिसमें है वह रूपस्थध्यान है और निरंजनका जो ध्यान है वह रूपातीत ध्यान है॥ १॥" इस श्लोकमें कहे हुए क्रमके अनुसार विचित्र अर्थात् नाना प्रकारका ध्यान जानना चाहिये॥

अथ ध्यानप्रतिबन्धकानां मोहरागद्वेषाणां स्वरूपं कथ्यते। शुद्धात्मादितत्त्वेषु विपरीताभिनिवेशजनको मोहो दर्शनमोहो मिथ्यात्वमिति यावत्। निर्विकारस्वसंवित्तिलक्षण-वीतरागचारित्रप्रच्छादकचारित्रमोहो रागद्वेषौ भण्येते। चारित्रमोहो रागद्वेषौ कथं भण्येते ? इति चेत्-कषायमध्ये क्रोधमानद्वयं द्वेषाङ्गं, मायालोभद्वयं रागाङ्गं, नोकषाय-मध्ये तु स्त्रीपुंनपुंसकवेदत्रयं हास्यरतिद्वयं च रागाङ्गं, अरतिशोकद्वयं भयजुगुप्साद्वयं च द्वेषाङ्गमिति ज्ञातव्यम्। अत्राह शिष्यः—रागद्वेषादयः किं कर्मजनिताः किं जीवजनिता इति ।।त्रोत्तरं-स्त्रीपुरुषसंयोगोत्पन्नपुत्र इव, सुधाहरिद्रासंयोगोत्पन्नवर्णविशेष इवोभयसं-योगजनिता इति। पश्चान्नयविवक्षावशेन विवक्षितैकदेशशुद्धनिश्चयेन कर्मजनिता भण्यन्ते। तथैवाशुद्धनिश्चयेन जीवजनिता इति। स चाशुद्धनिश्चयः शुद्धनिश्चयापेक्षया व्यवहार एव। अथ मतं-साक्षाच्छुद्धनिश्चयनयेन कस्यैत इति पृच्छामो वयम्। तत्रोत्तरं-साक्षा-च्छुद्धनिश्चयेन स्त्रीपुरुषसंयोगरहितपुत्रस्येव, सुधाहरिद्रासंयोगरहितरङ्गविशेषस्येव तेषामु-

---

जब ध्यानके प्रतिबंधक अर्थात् रोकनेवाले जो मोह, राग तथा द्वेष हैं उनके स्वरूपका वर्णन करते हैं। शुद्ध आत्मा आदि तत्वोंमें विपरीत आग्रहको उत्पन्न करनेवाला जो मोह है वह दर्शनमोह अर्थात् मिथ्यात्व है। विकाररहित-निज आत्माके अनुभवरूप जो वीतराग चारित्र है उसको ढकनेवाला जो चारित्रमोह है वह राग और द्वेष कहलाता है। चारित्रमोह-राग द्वेषरूप कैसे कहलाता है ? ऐसा प्रश्न करो तो उत्तर यह है कि कषायोंके बीचमें क्रोध और मान ये जो दो कषाय हैं सो तो द्वेषके अंग हैं और माया तथा लोभ ये दोनों कषाय रागके अंग हैं। और नोकषायोंमें स्त्रीवेद, पुंवेद और नपुंसकवेद ऐसे तीनों वेद तथा हास्य और रति ये दोनों, ऐसे पांच नोकषाय तो रागके अंग हैं; और अरति तथा शोक ये दोनों और भय तथा जुगुप्सा ( ग्लानि ) ये दोनों, ऐसे चार नोकषाय द्वेषके अंग जानने योग्य हैं। यहां पर शिष्य प्रश्न करता है कि-राग, द्वेष आदि क्या कर्मोंसे उत्पन्न हुये हैं अथवा क्या जीवसे उत्पन्न हुए हैं ? इसका उत्तर यह है कि, स्त्री और पुरुष इन दोनोंके संयोगसे उत्पन्न हुये पुत्रके समान और कलई तथा हल्दी इन दोनोंके मेलसे उत्पन्न हुए एक प्रकारके रंगकी तरह ये राग-द्वेष आदि कषाय जीव और कर्म इन दोनोंके संयोगसे उत्पन्न हुए हैं। और जब नयकी विवक्षाके वश इनका कथन किया जाता है तब विवक्षित एकदेश शुद्धनिश्चयनयसे तो ये कषाय कर्मसे उत्पन्न हुये कहलाते हैं। और इसी प्रकार अशुद्धनिश्चयनयसे जीवजनित कहलाते हैं। और यह अशुद्धनिश्चयनय, शुद्धनिश्चयनयकी अपेक्षासे व्यवहारनय ही है। शंका—साक्षात् शुद्ध निश्चयनयसे ये राग द्वेष किसके हैं ? यह हम पूछते हैं। समाधान—तुम्हारे प्रश्नका उत्तर यह है कि साक्षात् शुद्धनिश्चयनयकी अपेक्षासे जैसे, स्त्री और पुरुषके संयोग विना पुत्रकी उत्पत्ति नहीं होती और चूना व हल्दीके संयोग विना एक प्रकारका रंग उत्पन्न नहीं होता इसी प्रकार जीव तथा कर्म इन दोनोंके संयोगके विना इन राग द्वेषादिकी उत्पत्ति ही नहीं

त्पत्तिरेव नास्ति कथमुत्तरं प्रयच्छाम इति ॥ ४८ ॥ एवं ध्यातृव्याख्यानमुख्यत्वेन तद्व्याख्यानेन विचित्रध्यानकथनेन च सूत्रं गतम् ॥

अत ऊर्ध्वं पदस्थं ध्यानं मन्त्रवाक्यस्थं यदुक्तं तस्य विवरणं कथयति:—

पणतीससोलछप्पण चउदुगमेगं च जवह ज्झाएह ।
परमेट्ठिवाचयाणं अण्णं च गुरूवएसेण ॥ ४९ ॥

व्याख्या—"पणतीस"–'णमो अरिहंताणं, णमो सिद्धाणं, णमो आयरियाणं, णमो उवज्झायाणं, णमो लोए सव्वसाहूणं' एतानि पञ्चत्रिंशदक्षराणि सर्वपदानि भण्यते। "सोल"–'अरिहंत सिद्ध आचार्य उवज्झाय साहू' एतानि षोडशाक्षराणि नामपदानि भण्यन्ते। "छ"–'अरिहन्तसिद्ध' एतानि षडक्षराणि अर्हत्सिद्धयोर्नामपदे द्वे भण्येते। "पण"–'अ सि आ उ सा' एतानि पञ्चाक्षराणि आदिपदानि भण्यन्ते। "चदु",–'अरिहंत' इदमक्षरचतुष्टयमर्हतो नामपदम्। "दुग"–'सिद्ध' इत्यक्षरद्वयं सिद्धस्य नामपदम्। "एगं च"-'अ' इत्येकाक्षरमर्हत आदिपदम्। अथवा 'ओं' एकाक्षरं पञ्चपरमेष्ठिनामा-

---

होती है। इसलिये हम तुम्हारे प्रश्नका उत्तर ही कैसे देवें? अर्थात् जैसे पुत्र न स्त्रीसे ही होता है और न पुरुषसे ही होता है किंतु स्त्री तथा पुरुष इन दोनोंके संयोगसे उत्पन्न होता है; इसी प्रकार राग द्वेष आदि न कर्मजनित ही हैं और न जीवजनित ही हैं किन्तु जीव और कर्म इन दोनोंके संयोगजनित हैं ॥ ४८ ॥ इस प्रकार ध्याता (ध्यान करनेवाले) के व्याख्यानकी प्रधानतासे उस ध्याताके ध्यान तथा विचित्र ध्यानके कथनसे यह गाथासूत्र समाप्त हुआ।

अब पहले जो कह आये हैं कि "मन्त्रवाक्योंमें स्थित है वह पदस्थ ध्यान है", उसी कथनका विस्तारसे वर्णन करते हैं:—

**गाथाभावार्थः**—पंच परमेष्ठियोंको कहनेवाले जो पैंतीस, सोलह, छः, पांच, चार, दो और एक अक्षररूप मन्त्रपद हैं उनका जाप्य करो और ध्यान करो। इनके सिवाय अन्य जो मन्त्रपद हैं उनको भी गुरुके उपदेशानुसार जपो और ध्यावो ॥ ४९ ॥

**व्याख्यार्थः**—"पणतीस" 'णमो अरिहंताणं १, णमो सिद्धाणं २, णमो आयरियाणं ३, णमो उवज्झायाणं ४, णमो लोए सव्वसाहूणं' ५, ये पैंतीस अक्षर 'सर्वपद' कहलाते हैं। "सोल" 'अरिहंत सिद्ध आचार्य उवज्झाय साहू' ये सोलह अक्षर पंचपरमेष्ठियोंके नाम-पद कहलाते हैं। "छ" 'अरिहंतसिद्ध' ये छः अक्षर अर्हत् तथा सिद्ध इन दो परमेष्ठियोंके दो नाम-पद कहे जाते हैं। "पण" 'असिआउसा' ये पांच अक्षर पंच परमेष्ठियोंके आदि-पद कहलाते हैं। "चदु" 'अरिहंत' ये चार अक्षर अर्हत् परमेष्ठीके नामपद रूप हैं। "दुग" 'सिद्ध' ये दो अक्षर सिद्ध परमेष्ठीके नामपद रूप हैं। "एगं च" 'अ' यह एक अक्षर अर्हत्परमेष्ठीका आदिपद है; अथवा 'ओं' यह एक अक्षर पांचों परमेष्ठियोंके आदि-

दिपदम्। तत्कथमिति चेत् "अरिहंता असरीरा आयरिया तह उवज्झया मुणिणो। पढमक्खरणिप्पण्णो ॐकारो पंच परमेट्ठी। १। इति गाथाकथितप्रथमाक्षराणां 'समानः सवर्णे दीर्घीभवति' 'परश्च लोपम्' 'उवर्णे ऊ' इति स्वरसन्धिविधानेन ओं शब्दो निष्पद्यते। कस्मादिति–"जवह झाएह" एतेषां पदानां सर्वमन्त्रवादपदेषु मध्ये सारभूतानां इहलोकपरलोकेष्टफलप्रदानामर्थं ज्ञात्वा पश्चादनन्तज्ञानादिगुणस्मरणरूपेण वचनोच्चारणेन च जापं कुरुत। तथैव शुभोपयोगरूपत्रिगुप्तावस्थायां मौनेन ध्यायत। पुनरपि कथम्भूतानां "परमेट्ठिवाचयाणं" 'अरिहंत' इति पदवाचकमनन्तज्ञानादिगुणयुक्तोऽर्हद्वाच्योऽभिधेय इत्यादिरूपेण पञ्चपरमेष्ठिवाचकानां। "अण्णं च गुरूवएसेण" अन्यदपि द्वादशसहस्रप्रमितपञ्चनमस्कारग्रन्थकथितक्रमेण लघुसिद्धचक्रं, बृहत्सिद्धचक्रमित्यादिदेवार्चनविधानं भेदाभेदरत्नत्रयाराधकगुरुप्रसादेन ज्ञात्वा ध्यातव्यम्। इति पदस्थध्यानस्वरूपं व्याख्यातम्॥ ४९॥

एवमनेन प्रकारेण "गुप्तेन्द्रियमना ध्याता ध्येयं वस्तु यथास्थितम्। एकाग्रचिन्तनं

---

पदस्वरूप है। 'ओं' यह परमेष्ठियोंके आदिपद रूप कैसे है ऐसा पूछो तो उत्तर यह है कि अरिहंतका प्रथम अक्षर 'अ', असरीर ( सिद्ध ) का प्रथम अक्षर 'अ', आचार्यका प्रथम अक्षर 'आ', उपाध्यायका प्रथम अक्षर 'उ', मुनिका प्रथम अक्षर 'म्' इस प्रकार इन पांचों परमेष्ठियोंके प्रथम अक्षरोंसे सिद्ध जो ओंकार है वही पंचपरमेष्ठियोंके समान है। इस प्रकार गाथामें कहे हुए जो प्रथम ( अ अ आ उ म् ) हैं, इनमें पहले 'समानः सवर्णे दीर्घी भवति' इस सूत्रसे दीर्घ आ वनाकर 'परश्च लोपम्' इससे पर अक्षरका लोप करके अ अ आ इन तीनोंके स्थानमें एक 'आ' सिद्ध किया, फिर "उवर्णे ओ" इस सूत्रसे आउके स्थानमें 'ओ' वनाया। ऐसे स्वरसंधि करनेसे 'ओम्' शब्द सिद्ध होता है। इस कारण "जवह झाएह" सब मन्त्रशास्त्रके पदोंमें सारभूत और इस लोक तथा परलोकमें इष्ट फलको देनेवाले इन पूर्वोक्त पदोंका अर्थ जान कर फिर अनन्तज्ञान आदि गुणोंके स्मरणरूप वचनका उच्चारण करके जाप करो और इसी प्रकार शुभोपयोगरूप जो मन, वचन, काय इन तीनोंकी गुप्ति स्वरूप अवस्था है उसमें मौन द्वारा इन पूर्वोक्त पदोंका ध्यान करो। फिर कैसे इन पदोंको जपो-ध्यावो ? "परमेट्ठिवाचयाणं" अरिहंत इस पदरूप वाचक है और अनन्तज्ञान आदि गुणोंसे युक्त जो श्रीजिनेन्द्र हैं वह इस पदका वाच्य (कहे जाने योग्य) है; इत्यादि प्रकारसे पंचपरमेष्ठियोंके वाचकोंको, "अण्णं च गुरूवएसेण" और इन पूर्वोक्त पदोंसे अन्यका भी जो कि वारह हजार श्लोकसंख्या प्रमाण पंचनमस्कारमाहात्म्य नामक ग्रंथमें कहे हुये प्रकारसे लघुसिद्धचक्र, बृहत्सिद्धचक्र इत्यादि देवोंके पूजनके विधानको भेदाभेदरूप रत्नत्रयके आराधक गुरुके प्रसादसे जानकर ध्यान करना चाहिये। इस प्रकार पदस्थ ध्यानके स्वरूपका कथन किया॥ ४९॥

इस प्रकार "पांचों इन्द्रियों और मनको रोकनेवाला ध्याता ( ध्यानी ) है, यथास्थित

ध्यानं फलं संवरनिर्जरौ ॥ १ ॥" इति श्लोककथितलक्षणानां ध्यातृध्येयध्यानफलानां संक्षेपव्याख्यानरूपेण गाथात्रयेण द्वितीयान्तराधिकारे प्रथमं स्थलं गतम्।

अतः परं रागादिविकल्पोपाधिरहितनिजपरमात्मपदार्थभावनोत्पन्नसदानन्दैकलक्षणसुखामृतरसास्वादतृप्तिरूपस्य निश्चयध्यानस्य परम्परया कारणभूतं यच्छुभोपयोगलक्षणं व्यवहारध्यानं तद्ध्येयभूतानां पंचपरमेष्ठीनां मध्ये तावदर्हत्स्वरूपं कथयामीत्येका पातनिका। द्वितीया तु पूर्वसूत्रोदितसर्वपदनामपदादिपदानां वाचकभूतानां वाच्या ये पञ्चपरमेष्ठिनस्तद्व्याख्याने क्रियमाणे प्रथमतस्तावज्जिनस्वरूपं निरूपयामि। अथवा तृतीया पातनिका पदस्थपिण्डस्थरूपस्थध्यानत्रयस्य ध्येयभूतमर्हत्सर्वज्ञस्वरूपं दर्शयामीति पातनिकात्रयं मनसि धृत्वा भगवान् सूत्रमिदं प्रतिपादयतिः—

णट्ठचदुघाइकम्मो दंसणसुहणाणवीरियमईओ।
सुहदेहत्थो अप्पा सुद्धो अरिहो विचिंतिज्जो ॥ ५० ॥

व्याख्या। "णट्ठचदुघाइकम्मो" निश्चयरत्नत्रयात्मकशुद्धोपयोगध्यानेन पूर्वं घातिकर्म-

---

जो पदार्थ है वह ध्येय है, एकाग्र होकर जो विचारका करना है वह ध्यान है और संवर तथा निर्जरा ये दोनों ध्यानके फल हैं ॥ १ ॥" इस श्लोकमें कहे हुए लक्षणके धारक जो ध्याता, ध्येय, ध्यान और फल हैं उनका संक्षेपसे कथन करनेरूप तीन गाथाओंसे द्वितीय जो अंतराधिकार है उसमें प्रथम स्थल समाप्त हुआ ॥

अब इसके आगे राग आदि विकल्परूप उपाधिसे रहित जो निज परमात्मारूप पदार्थ है उसकी भावना से उत्पन्न और सदानन्दस्वरूप एक लक्षणके धारक सुखामृतके रसके आस्वादसे तृप्तिस्वरूप ऐसा जो निश्चयध्यान है उसका परंपरासे कारणभूत जो शुभोपयोगलक्षण व्यवहार ध्यान है उसके द्वारा ध्येय (ध्यान करने योग्य) भूत जो पंच परमेष्ठी हैं उनके मध्यमेंसे प्रथम ही जो अर्हत् परमेष्ठी हैं उनके स्वरूपको कहता हूँ, यह पहली पातनिका है। पूर्वगाथामें कहे हुये जो सर्वपद, नामपद आदि वाचकभूत पद हैं उनके वाच्य जो पंचपरमेष्ठी हैं उनका व्याख्यान करनेपर प्रथम ही श्रीजिनेन्द्रके स्वरूपको निरूपण करता हूं, यह दूसरी पातनिका है। अथवा पदस्थ, पिंडस्थ तथा रूपस्थ इन तीन ध्यानोंके ध्येयभूत जो श्री अर्हत् सर्वज्ञ हैं उनके स्वरूपको दिखलाता हूं, यह तीसरी पातनिका है। इस प्रकार इन पूर्वोक्त तीनों पातनिकाओंको मनमें धारण करके सिद्धान्तिचक्रवर्त्ती भगवान् श्रीनेमिचन्द्रस्वामी इस अग्रिम गाथासूत्रका प्रतिपादन करते हैं;—

गाथाभावार्थः—चार घातिया कर्मोंको नष्ट करनेवाला, अनन्त दर्शन, सुख, ज्ञान और वीर्यका धारक, उत्तम देहमें विराजमान और शुद्ध ऐसा जो आत्मा है वह अरिहंत है, उसका ध्यान करना चाहिये ॥ ५० ॥

व्याख्यार्थः—"णट्ठचदुघाइकम्मो" निश्चयरत्नत्रयस्वरूप जो शुद्धोपयोगरूप

मुख्यभूतमोहनीयस्य विनाशनात्तदनन्तरं ज्ञानदर्शनावरणान्तरायसंज्ञयुगपद्घातित्रयविनाशकत्वाच्च प्रणष्टचतुर्घातिकर्मा। "दंसणसुहणाणवीरियमईओ", तेनैव घातिकर्माभावेन लब्धानन्तचतुष्टयत्वात् सहजशुद्धाविनश्वरदर्शनज्ञानसुखवीर्यमयः। "सुहदेहत्थो" निश्चयेनाशरीरोऽपि व्यवहारेण सप्तधातुरहितदिवाकरसहस्रभासुरपरमौदारिकशरीरत्वात् शुभदेहस्थः। "सुद्धो"-"क्षुधा तृषा भयं द्वेषो रागो मोहश्च चिन्तनम्। जरा रुजा च मृत्युश्च खेदः स्वेदो मदोऽरतिः। १। विस्मयो जननं निद्रा विषादोऽष्टादश स्मृताः। एतैर्दोषैर्विनिर्मुक्तः सोऽयमाप्तो निरञ्जनः॥ २॥" इति श्लोकद्वयकथिताष्टादशदोषरहितत्वात् शुद्धः। "अप्पा" एवंगुणविशिष्ट आत्मा। "अरिहो" अरिशब्दवाच्यमोहनीयस्य, रजःशब्दवाच्यज्ञानदर्शनावरणद्वयस्य, रहस्यशब्दवाच्यान्तरायस्य च हननाद्विनाशात्सकाशात् इन्द्रादिविनिर्मितां गर्भावतरगजन्माभिषेकनिःक्रमणकेवलज्ञानोत्पत्तिनिर्वाणाभिधानपञ्चमहाकल्याणरूपां पूजामर्हति योग्यो भवति तेन कारणेन अर्हन् भण्यते। "विचिन्तिज्जो" इत्युक्तविशेषणैर्विशिष्टमाप्तागमप्रभृतिग्रन्थकथितवीतरागसर्वज्ञाद्यष्टोत्तरसह-

---

ध्यान है उसके द्वारा पहले घातियाकर्मोंमें प्रधान जो मोहनीयकर्म है उसका नाश करने से और पीछे ज्ञानावरण, दर्शनावरण तथा अंतराय इन नामोंके धारक जो तीन घातिया कर्म हैं उनका एक ही समयमें नाश करनेसे नष्ट होगये हैं चार घातिया कर्म जिसके ऐसा "दंसणसुहणाणवीरियमईओ" वह जो घातिया कर्मोंका नाश हुआ है उसीसे प्राप्त हुआ जो अनंत ज्ञान, अनंत दर्शन, अनंत सुख और अनंत वीर्यरूप अनंत चतुष्टय है उसका धारक होनेसे स्वभावसे उत्पन्न शुद्ध और विनाशरहित ज्ञान, दर्शन, सुख और वीर्यरूप ऐसा 'सुहदेहत्थो' निश्चयनयसे शरीररहित है तो भी व्यवहारनयकी अपेक्षासे सात धातुओंसे रहित-हजारों सूर्योंके समान देदीप्यमान-परम औदारिक शरीरको धारण करता है इस कारण शुभ देहमें विराजमान है। "सुद्धो" "क्षुधा १ तृषा २ भय ३ द्वेष ४ राग ५ मोह ६ चिंता ७ जरा ८ रुजा (रोग) ९ मरण १० स्वेद ११ खेद १२ मद १३ रति १४ विस्मय १५ जन्म १६ निद्रा १७ और विषाद १८, ऐसे ये अठारह दोष हैं; इन दोषोंकरके रहित ऐसा वह निरंजन आप्त श्री जिनेन्द्र है। २।" इस प्रकार दो श्लोकोंमें कहे हुए अठारह दोषोंसे रहित होनेके कारण शुद्ध है। "अप्पा" इन पूर्वोक्त गुणोंका धारक जो आत्मा है वह "अरिहो" 'अरि' इस शब्दसे कहे जानेवाले मोहनीयकर्मका, 'रज' इस शब्दसे कहनेयोग्य ज्ञानवरणीय और दर्शनावरणीय इन दोनों कर्मोंका तथा 'रहस्य' इसका वाच्य जो अंतरायकर्म है उसका नाश करनेसे इन्द्र आदि देवोंद्वारा रची हुई गर्भावतार-जन्माभिषेक-तपकल्याण-केवलज्ञानोत्पत्ति और निर्वाणसमयमें होनेवाली जो पांच महाकल्याणरूप पूजा है, उसके योग्य होता है इस कारण अर्हन् कहलाता है। "विचिंतिज्जो" इन उक्त विशेषणोंके धारक और आप्तागममें कहे हुए वीतराग सर्वज्ञ आदि एक हजार आठ नामोंको धारण करनेवाले श्री अर्हंत जिनभ-

स्वनामा नमर्हतं जिनभट्टारकं पदस्थपिंडस्थरूपस्थध्याने स्थित्वा विशेषेण चिन्तयत ध्यायत हे भव्या ! यूयमिति ।

अत्रावसरे भट्टचार्वाकमतं गृहीत्वा शिष्यः पूर्वपक्षं करोति । नास्ति सर्वज्ञोऽनुपलब्धेः, खरविषाणवत् । तत्र प्रत्युत्तरं-किमत्र देशेऽत्र काले अनुपलब्धिः, सर्वदेशे काले वा ? यद्यत्र देशेऽत्र काले नास्ति तदा सम्मत एव । अथ सर्वदेशकाले नास्तीति भण्यते तज्जगत्त्रयं कालत्रयं सर्वज्ञरहितं कथं ज्ञातं भवता ? ज्ञातं चेत्तर्हि भवानेव सर्वज्ञः । अथ न ज्ञातं तर्हि निषेधः कथं क्रियते ? तत्र दृष्टान्तः—यथा कोऽपि निषेधको घटस्याधारभूतं घटरहितं भूतलं चक्षुषा दृष्ट्वा पश्चाद्वदत्यत्र भूतले घटो नास्तीति युक्तम् । यस्तु चक्षूरहितस्तस्य पुनरिदं वचनमयुक्तम् । तथैव यस्तु जगत्त्रयं कालत्रयं सर्वज्ञरहितं जानाति

---

ट्टारकको पदस्थ-पिंडस्थ और रूपस्थ ध्यानमें स्थित होकर हे भव्यजनो ! तुम अधिकतासे चिंतवन करो ॥

अब इस अवसरमें भट्ट और चार्वाक ( नास्तिक ) का मत ग्रहण करके शिष्य पूर्व पक्षको करता है कि, सर्वज्ञ नहीं है; क्योंकि उसका प्रत्यक्ष अथवा प्राप्ति नहीं होती, गधेके सींगके समान । इस शंकाका उत्तर यह है-तुम जो सर्वज्ञकी अप्राप्ति मानते हो इसमें हम पूछते हैं कि, सर्वज्ञकी प्राप्ति इस देश और इस कालमें नहीं है या सब देशों और सब कालोंमें सर्वज्ञकी प्राप्ति नहीं है ? यदि कहो कि, इस देश और इस कालमें सर्वज्ञकी प्राप्ति नहीं है तब तो तुम्हारा कहना ठीक है, क्योंकि हम भी ऐसा मानते हैं । यदि तुम कहो कि, सब देशों और सब कालोंमें सर्वज्ञकी प्राप्ति नहीं है, तो हम पूछते हैं कि, तुमने यह कैसे जाना कि-अधो, ऊर्ध्व और मध्य भेदसे तीनों लोक तथा भूत, भविष्यत् और वर्त्तमान ये तीनों काल सर्वज्ञ करके रहित हैं ? यदि तुम यह कहो कि, हमने जान लिया कि तीनों लोक और तीनों काल सर्वज्ञ रहित हैं तब तो तुम ही सर्वज्ञ सिद्ध हो चुके ॥ भावार्थ—जो तीन लोक तथा तीन कालके पदार्थोंको जानता है वही सर्वज्ञ है । और तुमने यह जान ही लिया कि तीनों लोक और तीनों कालोंमें सर्वज्ञ नहीं है, इस लिये तुम ही सर्वज्ञ ठहरे । और यदि तुमने 'तीन लोक व कालमें सर्वज्ञ नहीं' इसको नहीं जाना है; तो फिर 'सर्वज्ञ नहीं है' ऐसा निषेध कैसे करते हो ? यहांपर दृष्टान्त यह है कि-जैसे कोई निषेध करनेवाला पुरुष घटका आधारभूत जो भूतल ( जमीन ) है उसको नेत्रोंसे घटरहित जान लेता है तब कहता है कि 'इस भूतलमें घट नहीं है' सो यह कहना तो उसका ठीक है । परन्तु जो नेत्रोंसे रहित है, वह यदि 'इस भूतलमें घट नहीं है' ऐसा वचन कहे तो ठीक नहीं । इसी प्रकार जो तीन जगत् और तीन कालको सर्वज्ञरहित जानता है वह यदि "तीन जगत् तथा तीन कालमें सर्वज्ञ नहीं है" वह कहे तो उसका कहना ठीक है । परन्तु जो 'तीन लोक व तीन कालको सर्वज्ञ-

तस्य जगत्त्रये कालत्रयेऽपि सर्वज्ञो नास्तीति वक्तुं युक्तं भवति। यस्तु जगत्त्रयं कालत्रयं न जानाति स सर्वज्ञनिषेधं कथमपि न करोति। कस्मादिति चेत्—जगत्त्रयकालत्रयपरिज्ञानेन स्वयमेव सर्वज्ञत्वादिति।

अथोक्तमनुपलब्धेरिति हेतुवचनं तदप्ययुक्तम्। कस्मादिति चेत्—किं भवतामनुपलब्धिः, किं जगत्त्रयकालत्रयवर्त्तिपुरुषाणां वा? यदि भवतामनुपलब्धिस्तावता सर्वज्ञाभावो न सिद्ध्यति, भवद्भिरनुपलभ्यमानानां परकीयचित्तवृत्तिपरमाण्वादिसूक्ष्मपदार्थानामिव। अथवा जगत्त्रयकालत्रयवर्त्तिपुरुषाणामनुपलब्धिस्तत्कथं ज्ञातं भवद्भिः? ज्ञातं चेत्तर्हि भवन्त एव सर्वज्ञा इति पूर्वमेव भणितं तिष्ठति। इत्यादिहेतुदूषणं ज्ञातव्यम्। यथोक्तं खरविषाणवदिति दृष्टान्तवचनं तदप्यनुचितम्। खरे विषाणं नास्ति गवादौ तिष्ठतीत्यत्यन्ताभावो नास्ति यथा तथा सर्वज्ञस्यापि नियतदेशकालादिष्वभावेऽपि सर्वथा नास्तित्वं न भवति, इति दृष्टान्तदूषणं गतम्।

---

रहित नहीं जानता है; वह सर्वज्ञका निषेध किसी प्रकारसे भी नहीं कर सकता है। क्यों नहीं कर सकता? यह पूछो तो उत्तर यह है कि, तीन जगत् और तीन कालको जाननेसे वह आप ही सर्वज्ञ है, अर्थात् जब वह आप ही सर्वज्ञ है तब सर्वज्ञ नहीं है ऐसा कैसे कह सकता है?

अब जो 'सर्वज्ञ नहीं है' इस वार्त्ताको सिद्ध करने के लिये 'सर्वज्ञकी प्राप्ति नहीं है' यह हेतुवचन कहा है वह भी अयुक्त (ठीक नहीं) है। क्यों अयुक्त है? ऐसा प्रश्न करो तो हम पूछते हैं कि-क्या सर्वज्ञकी प्राप्ति तुम्हारे नहीं है या तीन लोक व तीन कालमें रहनेवाले जीवोंके सर्वज्ञकी प्राप्ति नहीं है? यदि तुम लोगोंको सर्वज्ञ प्राप्त नहीं होता है तो इससे सर्वज्ञका अभाव सिद्ध नहीं होता। क्योंकि, जैसे अन्य पुरुषोंके मनके विचार और परमाणु आदि सूक्ष्म पदार्थ तुम्हारे जाननेमें नहीं आते हैं, तो भी वे हैं अर्थात् उनका अभाव नहीं है। इसी प्रकार तुम्हारे जाननेमें नहीं आया हुआ सर्वज्ञ भी है, उसका सर्वथा अभाव नहीं। अब कदाचित् यह कहो कि, तीन जगत् और तीन कालके पुरुषोंके ही सर्वज्ञकी अप्राप्ति है; तो हम पूछते हैं कि, क्या तुमने यह जान लिया? यदि जान लिया है तब तो 'तुमही सर्वज्ञ हो' यह जो हमने पहले ही कहा है, वही यहां आ ठहरा। इत्यादि अनेक दूषण इस 'अप्राप्ति' रूप हेतुमें जानने चाहिये। और जो तुमने 'सर्वज्ञ नहीं है क्योंकि उसकी प्राप्ति नहीं होती' इसको सिद्ध करनेके लिये गर्दभके सींगके समान यह दृष्टान्तवचन कहा, वह भी उचित नहीं है। क्योंकि, जैसे गर्दभ (गधे) के सींग नहीं हैं परन्तु बैल आदिके सींग हैं, इस लिये सींगका अत्यन्त (सर्वथा) अभाव नहीं है। इसी प्रकार यद्यपि सर्वज्ञका किसी नियत (कायम किये हुए) देश तथा काल आदिमें अभाव है तो भी उस सर्वज्ञका सर्वथा अभाव नहीं हो सकता है। इस प्रकार दृष्टान्तमें दूषण दिखाया गया॥

अथ मतम्-सर्वज्ञविषये बाधकप्रमाणं निराकृतं भवद्भिस्तर्हि सर्वज्ञसद्भावसाधकं प्रमाणं किम्? इति पृष्टे प्रत्युत्तरमाह—कश्चित् पुरुषो धर्मी, सर्वज्ञो भवतीति साध्यते धर्मः, एवं धर्मिधर्मसमुदायेन पक्षवचनम्। कस्मादिति चेत् पूर्वोक्तप्रकारेण बाधकप्रमाणाभावादिति हेतुवचनम्। किंवत् स्वयमनुभूयमानसुखदुःखादिवदिति दृष्टान्तवचनम् । एवं सर्वज्ञसद्भावे पक्षहेतुदृष्टान्तरूपेण त्र्यङ्गमनुमानं विज्ञेयम् । अथवा द्वितीयमनुमानं कथ्यते—रामरावणादयः कालान्तरिता, मेर्वादयो देशान्तरिता, भूतादयः स्वभावान्तरिताः, परचेत्तोवृत्तयः परमाण्वादयश्च सूक्ष्मपदार्था, धर्मिणः कस्यापि पुरुषविशेषस्य प्रत्यक्षा भवन्तीति साध्यो धर्म इति धर्मिधर्मसमुदायेन पक्षवचनम् । कस्मादिति चेत्—अनुमानविषयत्वादिति हेतुवचनम् । किंवत् ? यद्यदनुमानविषयं तत्तत् कस्यापि प्रत्यक्षं भवति, यथाग्न्यादि, इत्यन्वयदृष्टान्तवचनम्। अनुमानेन विषयाश्चेति, इत्युपनयवचनम्। तस्मात् कस्यापि प्रत्यक्षा भवन्तीति निगमनवचनम् ।

---

अब कदाचित् वादी यह पूछे कि आपने सर्वज्ञके विषयमें जो बाधकप्रमाण था उसका तो खंडन कर दिया परन्तु सर्वज्ञके सद्भावको अर्थात् सर्वज्ञ है इस कथनको सिद्ध करनेवाला प्रमाण क्या है सो कहो। इस पर उत्तर देते हैं कि; कोई पुरुषविशेष धर्मी सर्वज्ञ है, इस रीतिसे किसी पुरुषविशेषको पक्ष करके उसमें सर्वज्ञत्व धर्म सिद्ध करते हैं। 'कश्चित् पुरुषो धर्मी सर्वज्ञो भवति' इस प्रकारके हमारे वाक्यमें धर्मी और धर्मके समुदायरूपसे जो पक्षवचन अर्थात् पक्षमें साध्यका निर्देश है, वह प्रतिज्ञा है। क्योंकि-सर्वज्ञके होनेमें पूर्वकथित रीतिसे कोई बाधक प्रमाण नहीं है। 'तदस्तित्वे बाधकप्रमाणाभावात्' यह हमारा हेतुका कथन है। किसके समान ? अपने अनुभवमें आते हुए सुख दुःख आदिके समान ( स्वयमनुभूयमानसुखदुःखादिवत् ) यह दृष्टान्तका कथन है। इस प्रकार सर्वज्ञके सद्भाव ( होने ) में पक्ष, हेतु तथा दृष्टान्तरूपसे तीन अंगका धारक अनुमान जानना चाहिये । अथवा सर्वज्ञके सद्भावका साधक दूसरा अनुमान कहते हैं। राम और रावण आदि कालसे, दूर वा ढके हुए पदार्थ, मेरु आदि देशसे अन्तरित पदार्थ, भूत आदि अपने स्वभावसे ही ढके हुए पदार्थ तथा पर पुरुषोंके चित्तोंके विकल्प और परमाणु आदि सूक्ष्म पदार्थरूप धर्मी हैं। 'किसी भी पुरुषविशेषके प्रत्यक्ष देखनेमें आते हैं' यह उन राम रावणादि धर्मियोंमें सिद्ध करनेयोग्य धर्म है। इस प्रकार धर्मी और धर्मके समुदायसे पक्षवचन अथवा प्रतिज्ञा है। राम रावणादि किसीके प्रत्यक्ष क्यों हैं ? ऐसी शंकाको दूर करनेके लिये 'अनुमानके विषय होनेसे' यह हेतुवचन है। किसके समान ? 'जो जो अनुमानका विषय है वह वह किसीके प्रत्यक्ष होता है, जैसे-अग्नि आदि' यह अन्वय दृष्टान्तका वचन है। और 'देश काल आदिसे अंतरित पदार्थ भी अनुमानके विषय हैं' यह उपनयका वचन है। इस लिये "राम रावण आदि किसीके प्रत्यक्ष होते हैं" यह निगमन वाक्य है ।

इदानीं व्यतिरेकदृष्टान्तः कथ्यते-यन्न कस्यापि प्रत्यक्षं तदनुमानविषयमपि न भवति यथा खपुष्पादि, इति व्यतिरेकदृष्टान्तवचनम्। अनुमानविषयाश्चेति पुनरप्युपनयवचनम्। तस्मात् प्रत्यक्षा भवन्तीति पुनरपि निगमनवचनमिति। किन्त्वनुमानविषयत्वादित्ययं हेतुः सर्वज्ञस्वरूपे साध्ये सर्वप्रकारेण सम्भवति यतस्ततः कारणात्स्वरूपासिद्धभावासिद्धविशेषणाद्यसिद्धो न भवति। तथैव सर्वज्ञस्वरूपं स्वपक्षं विहाय सर्वज्ञाऽभावं विपक्षं न साधयति तेन कारणेन विरुद्धो न भवति। तथैव च यथा सर्वज्ञसद्भावे स्वपक्षे वर्त्तते तथा सर्वज्ञाभावेऽपि विपक्षेऽपि न वर्त्तते तेन कारणेनाऽनैकान्तिको न भवति। अनैकान्तिकः कोऽर्थो व्यभिचारीति। तथैव प्रत्यक्षादिप्रमाणबाधितो न भवति। तथैव च प्रतिवादिनां प्रत्यसिद्धं सर्वज्ञसद्भावं साधयति तेन कारणेनाकिञ्चित्करोऽपि न भवति। एवमसिद्धविरुद्धानैकान्तिकाकिञ्चित्करहेतुदोषरहितत्वात्सर्वज्ञसद्भावं साधयत्येव। इत्युक्तप्रकारेण सर्वज्ञसद्भावे पक्षहेतुदृष्टान्तोपनयनिगमनरूपेण पञ्चाङ्गमनुमानं ज्ञातव्यमिति।

किं च यथा लोचनहीनपुरुषस्यादर्शे विद्यमानेऽपि प्रतिबिम्बानां परिज्ञानं न भवति,

---

अब व्यतिरेक दृष्टान्तको कहते हैं-'जो किसीके भी प्रत्यक्ष नहीं होते वे अनुमानके विषय भी नहीं होते,' जैसे कि, 'आकाशके पुष्प' आदि। यह व्यतिरेक दृष्टान्तका वचन है। और 'राम रावण आदि अनुमानके विषय हैं', यह फिर उपनयका वचन है। इसलिये 'राम रावणादि किसीके प्रत्यक्ष होते हैं', यह फिर निगमन वाक्य है। और 'रामरावणादि किसीके प्रत्यक्ष होते हैं, अनुमानके विषय होनेसे', यहांपर 'अनुमानके विषय होनेसे' यह जो हेतु है वह सर्वज्ञरूप जो साध्य धर्म है उसमें सर्व प्रकारसे रहता है इस कारण यह उक्त हेतु स्वरूपासिद्ध भावासिद्ध तथा विशेषण आदिसे असिद्ध नहीं है। तथा उक्त हेतु-सर्वज्ञरूप जो अपना पक्ष है उसको छोड़कर सर्वज्ञका अभावस्वरूप जो विपक्ष है उसको सिद्ध नहीं करता है; इस कारण विरुद्ध भी नहीं है। और जैसे 'सर्वज्ञके सद्भावरूप अपने पक्षमें रहता है वैसे सर्वज्ञके अभावरूप विपक्षमें नहीं रहता है; इस कारण उक्त हेतु अनैकान्तिक अर्थात् व्यभिचारी भी नहीं है। और प्रत्यक्ष आदि प्रमाणोंसे बाधित नहीं है; इस लिये कालात्ययापदिष्ट भी नहीं है। तथा सर्वज्ञको न माननेवाले जो भट्ट और चार्वाक हैं, उनके सर्वज्ञके सद्भावको सिद्ध करता है इस कारण अकिंचित्कर भी नहीं है। इस प्रकारसे 'अनुमानका विषय होनेसे' यह हेतु वचन है सो, असिद्ध, विरुद्ध, अनैकान्तिक, अकिंचित्कररूप जो हेतुके दूषण हैं उनसे रहित है; इस कारण सर्वज्ञके सद्भावको सिद्ध करता ही है। इस उक्त प्रकारसे सर्वज्ञके सद्भावमें पक्ष, हेतु, दृष्टान्त, उपनय और निगमन रूपसे पांच अङ्गोंका धारक अनुमान जानना चाहिये।

और जैसे नेत्रहीन पुरुषको दर्पण (शीशे) के विद्यमान होनेपर भी प्रतिबिंबोंका

तथा लोचनस्थानीयसर्वज्ञतागुणरहितपुरुषस्यादर्शनस्थानीयवेदशास्त्रे कथितानां प्रतिबिम्बस्थानीयपरमाण्वाद्यनन्तसूक्ष्मपदार्थानां कापि काले परिज्ञानं न भवति । तथाचोक्तं "यस्य नास्ति स्वयं प्रज्ञा शास्त्रं तस्य करोति किम् । लोचनाभ्यां विहीनस्य दर्पणः किं करिष्यति ॥ १ ॥" इति संक्षेपेण सर्वज्ञसिद्धिरत्र बोद्धव्या । एवं पदस्थपिण्डस्थरूपस्थध्याने ध्येयभूतस्य सकलात्मनो जिनभट्टारकस्य व्याख्यानरूपेण गाथा गता ।

अथ सिद्धसदृशनिजपरमात्मतत्त्वपरमसमरसीभावलक्षणस्य रूपातीतनिश्चयध्यानस्य पारम्पर्येण कारणभूतं मुक्तिगतसिद्धभक्तिरूपं 'णमो सिद्धाणं' इति पदोच्चारणलक्षणं यत्पदस्थं ध्यानं तस्य ध्येयभूतं सिद्धपरमेष्ठिस्वरूपं कथयति:—

णट्ठट्ठकम्मदेहो लोयालोयस्स जाणओ दट्ठा ।
पुरिसायारो अप्पा सिद्धो झाएह लोयसिहरत्थो ॥ ५१ ॥

व्याख्या । 'णट्ठट्ठकम्मदेहो' शुभाशुभमनोवचनकायक्रियारूपस्य द्वैतशब्दाभिधेयकर्म-

---

ज्ञान नहीं होता है, इसीप्रकार नेत्रोंके स्थानभूत जो सर्वज्ञतारूप गुण है उससे रहित पुरुषको दर्पणके स्थानभूत जो वेदशास्त्र है उसमें कहेहुए जो प्रतिबिंबोंके स्थानभूत परमाणु आदि अनन्त सूक्ष्म पदार्थ हैं उनका किसी भी कालमें ज्ञान नहीं होता है। सो ही कहा है कि-"जिस पुरुषके स्वयंबुद्धि नहीं है उसका शास्त्र क्या उपकार कर सकता है ? क्योंकि नेत्रोंसे रहित पुरुषके दर्पण क्या उपकार करेगा ? भावार्थ——जैसे नेत्रहीन पुरुषको दर्पणसे कुछ लाभ नहीं इसीप्रकार बुद्धिहीन पुरुषको शास्त्रसे कोई लाभ नहीं है। १। इस प्रकार यहां संक्षेपसे सर्वज्ञकी सिद्धि जानना चाहिये । ऐसे पदस्थ, पिंडस्थ और रूपस्थ इन तीनों ध्यानोंमें ध्येयभूत ( ध्यान करने योग्य ) जो सकल आत्माके धारक श्री जिनेन्द्र भट्टारक हैं, उनके व्याख्यानरूपसे यह गाथा समाप्त हुई ॥ ५० ॥

अब सिद्धोंके समान जो परमात्मस्वरूप है; उसमें परमसमरसीभावको धारण करनेरूप जो रूपातीत नामक निश्चय ध्यान है; उस रूपातीत ध्यानके परंपरासे कारणभूत-मुक्तिमें प्राप्त हुए जो सिद्ध परमेष्ठी हैं, उनकी भक्तिरूप-"णमो सिद्धाणं" इस पदके बोलनेरूप लक्षणका धारक जो पदस्थध्यान है, उस पदस्थध्यानके ध्येयभूत जो सिद्धपरमेष्ठी हैं; उनके स्वरूपका कथन करते हैं—

गाथाभावार्थः——नष्ट होगया है अष्टकर्मरूप देह जिसके, लोकाकाश तथा अलोकाकाशका जानने देखनेवाला, पुरुषके आकारका धारक—और लोकके शिखरपर विराजमान ऐसा जो आत्मा है वह सिद्ध परमेष्ठी है, इसकारण तुम उसका ध्यान करो ॥ ५१ ॥ इस प्रकार निष्कल ( शरीररहित ) सिद्ध परमेष्ठीके व्याख्यान द्वारा यह गाथा समाप्त हुई।

व्याख्यार्थः—'णट्ठट्ठकम्मदेहो' शुभ-अशुभ मन वचन और कायकी क्रियारूप, द्वैत इस शब्दसे कहे जाने योग्य जो कर्मोंका कांड ( समूह ) है उसका नाश करनेमें

काण्डस्य निर्मूलनसमर्थेन स्वशुद्धात्मतत्त्वभावनोत्पन्नरागादिविकल्पोपाधिरहितपरमाल्हादैकलक्षणसुन्दरमनोहरानन्दस्यंदिनिःक्रियाद्वैतशब्दवाच्येन परमज्ञानकाण्डेन विनाशितज्ञानावरणाद्यष्टकर्मौदारिकादिपञ्चदेहत्वात् नष्टाष्टकर्मदेहः । 'लोयालोयस्स जाणओ दट्ठा' पूर्वोक्तज्ञानकाण्डभावनाफलभूतेन सकलविमलकेवलज्ञानदर्शनद्वयेन लोकालोकगतत्रिकालवर्त्तिसमस्तवस्तुसम्बन्धिविशेषसामान्यस्वभावानामेकसमयज्ञायकदर्शकत्वात् लोकालोकस्य ज्ञाता द्रष्टा भवति । 'पुरिसायारो' निश्चयनयेनातीन्द्रियामूर्त्तपरमचिदुच्छलननिर्भर शुद्धस्वभावेन निराकारोऽपि व्यवहारेण भूतपूर्वनयेन किञ्चिदूनचरमशरीराकारेण गतसिक्थमूषागर्भाकारवच्छायाप्रतिमावद्वा पुरुषाकारः । 'अप्पा' इत्युक्तलक्षण आत्मा किं भण्यते 'सिद्धो' अञ्जनसिद्धपादुकासिद्धगुटिकासिद्धखड्गसिद्धमायासिद्धादिलौकिकसिद्धविलक्षणः केवलज्ञानाद्यनन्तगुणव्यक्तिलक्षणः सिद्धो भण्यते । 'झाएह लोयसिहरत्थो' तमित्थंभूतं सिद्धपरमेष्ठिनं लोकशिखरस्थं दृष्टश्रुतानुभूतपञ्चेन्द्रियभोगप्रभृतिसमस्तमनो-

---

समर्थ, निज शुद्ध-आत्मस्वरूपकी भावनासे उत्पन्न रागादिविकल्परूप उपाधिसे रहित, परम आनंदमय एक लक्षणका धारक,-सुन्दर और मनको हरण करनेवाला ऐसा जो आनन्द उसको बहानेवाला, क्रियारहित और अद्वैत इस शब्दसे कहा जानेवाला ऐसा जो परमज्ञानकाण्ड, उसके द्वारा नाशको प्राप्त किये हैं ज्ञानावरणादि आठ कर्मरूप औदारिक आदि पांच देह ( शरीर ) जिसने ऐसा होनेसे नष्ट किया है अष्टकर्मरूप देह जिसने ऐसा । 'लोयालोयस्स जाणओ दट्ठा' पहले कहेहुए ज्ञानकांडकी भावनाका फलरूप जो सर्व अंशोंमें निर्मल ज्ञान और दर्शनका युगल है उसके द्वारा लोक तथा अलोकमें प्राप्त जो भूत, भविष्यत् और वर्त्तमानकालमें रहनेवाले समस्त पदार्थ हैं; उन पदार्थोंसे संबंध रखनेवाले जो विशेष तथा सामान्य भाव हैं उनका एक ही समयमें जानने और देखनेवाला होनेसे लोक तथा अलोकका जानने देखनेवाला होता है । 'पुरिसायारो' निश्चयनयकी अपेक्षासे इन्द्रियोंके अगोचर-मूर्त्तिरहित-परमज्ञानके उछलनेसे भरा हुआ ऐसा जो शुद्ध स्वभाव है उसका धारक होनेसे आकाररहित है; तो भी व्यवहारसे भूतपूर्वनयकी अपेक्षासे अंतिम शरीरसे कुछ न्यून ( कम ) आकारको धारण करता है इस कारण मोमरहित मूसके बीचके आकारकी तरह अथवा छायाके प्रतिबिंबके समान पुरुषके आकारको धारण करने वाला है । "अप्पा" इन पहले कहे हुये लक्षणोंका धारक जो आत्मा है वह क्या कहलाता है ? 'सिद्धो' अंजनसिद्ध, पादुकासिद्ध, गुटिकासिद्ध खड्गसिद्ध और मायासिद्ध आदि जो लौकिक ( लोकमें कहे जानेवाले ) सिद्ध हैं उन सिद्धोंसे भिन्न लक्षणका धारक, केवलज्ञान आदि अनंतगुणोंकी प्रकटतारूप लक्षणका धारक सिद्ध कहलाता है । 'झाएह लोयसिहरत्थो' लोकके शिखरपर विराजमान उस इस पूर्वोक्त लक्षणके धारक सिद्धपरमेष्ठीको हे भव्यजनो ! तुम देखे-सुने-अनुभव किये हुए जो पांचों इन्द्रियोंके भोगोंको आदि ले

रथरूपनानाविकल्पजालत्यागेन त्रिगुप्तिलक्षणरूपातीतध्याने स्थित्वा ध्यायत हे भव्या यूयमिति ॥ ५१ ॥ एवं निष्कलसिद्धपरमेष्ठिव्याख्यानेन गाथा गता ॥

अथ निरुपाधिशुद्धात्मभावनानुभूत्यविनाभूतनिश्चयपञ्चाचारलक्षणस्य निश्चयध्यानस्य परम्परया कारणभूतं निश्चयव्यवहारपञ्चाचारपरिणताचार्यभक्तिरूपं 'णमो आयरियाणं' इति पदोच्चारणलक्षणं यत्पदस्थध्यानं तस्य ध्येयभूतमाचार्यपरमेष्ठिनं कथयतिः—

दंसणणाणपहाणे वीरियचारित्तवरतवायारे ।
अप्पं परं च जुंजइ सो आयरिओ मुणी झेओ ॥ ५२ ॥

'दंसणणाणपहाणे वीरियचारित्तवरतवायारे' सम्यग्दर्शनज्ञानप्रधाने वीर्यचारित्रवरतपश्चरणाचारेऽधिकरणभूते 'अप्पं परं च जुंजइ' आत्मानं परं शिष्यजनं च योऽसौ योजयति सम्बन्धं करोति 'सो आयरियो मुणी झेओ', स उक्तलक्षण आचार्यो मुनिस्तपोधनो ध्येयो भवति । तथा हि—भूतार्थनयविषयभूतः शुद्धसमयसारशब्दवाच्यो भावकर्मद्रव्यकर्मनोकर्मादिसमस्तपरद्रव्येभ्यो भिन्नः परमचैतन्यविलासलक्षणः स्वशुद्धात्मैवोपादेय इति रुचिरूपसम्यग्दर्शनं, तत्राचरणं परिणमनं निश्चयदर्शनाचारः । तस्यैव शुद्धा-

---

संपूर्ण मनोरथोंरूप अनेक विकल्पोंका समूह उसका त्याग करके और मन, वचन तथा काय इन तीनोंकी गुप्तिस्वरूप जो रूपातीत ध्यान है उसमें स्थित होकर ध्यावो ॥ ५१ ॥

अब उपाधिरहित जो शुद्ध आत्माकी भावना तथा अनुभूति ( अनुभव ) का साक्षात्कार है उसमें व्याप्तिको धारण करनेवाला जो निश्चय नयानुसार पांच प्रकारका आचार वही है लक्षण जिसका ऐसा जो निश्चयध्यान उस निश्चयध्यानका परंपरासे कारणभूत, निश्चय तथा व्यवहार इन दोनों प्रकारके पांच आचारोंमें परिणत ( तत्पर वा तल्लीन ) ऐसे जो आचार्य परमेष्ठी उनकी भक्तिरूप और "णमो आयरियाणं" इस पदके उच्चारण करने ( बोलने ) रूप लक्षणका धारक ऐसा जो पदस्थध्यान है उस पदस्थध्यानके ध्येयभूत जो आचार्य परमेष्ठी हैं उनके स्वरूपका निरूपण करते हैं—

गाथाभावार्थः—दर्शनाचार १, ज्ञानाचार २, वीर्याचार ३, चारित्राचार ४ और तपश्चरणाचार ५ इन पांचों आचारोंमें जो आप भी तत्पर होते हैं और अन्य शिष्योंको भी लगाते हैं ऐसे आचार्य-मुनि ध्यान करने योग्य हैं ॥ ५२ ॥

व्याख्यार्थः—"दंसणणाणपहाणे वीरियचारित्तवरतवायारे" आधारभूत सम्यग्दर्शनाचार और सम्यग्ज्ञानाचार है प्रधान जिसमें ऐसे वीर्याचार चारित्राचार और तपश्चरणाचारमें "अप्पं परं च जुंजइ" अपनी आत्माको और अन्य शिष्यजनोंको जो लगाते हैं "सो आयरिओ मुणी झेओ" वे पूर्वोक्त लक्षणवाले आचार्य तपोधन ध्यान करने योग्य होते हैं । इसीका विस्तारसे वर्णन करते हैं कि, भूतार्थ ( निश्चय ) नयका विषयभूत,

त्मनो निरुपाधिस्वसम्वेदनलक्षणभेदज्ञानेन मिथ्यात्वरागादिपरभावेभ्यः पृथक्परिच्छेदनं सम्यग्ज्ञानं, तत्राचरणं परिणमनं निश्चयज्ञानाचारः। तत्रैव रागादिविकल्पोपाधिरहित-स्वाभाविकसुखास्वादेन निश्चलचित्तं वीतरागचारित्रं, तत्राचरणं परिणमनं निश्चयचारित्राचारः। समस्तपरद्रव्येच्छानिरोधेन तथैवानशनादिद्वादशतपश्चरणबहिरङ्गसहकारिकारणेन च स्वस्वरूपे प्रतपनं विजयनं निश्चयतपश्चरणं, तत्राचरणं परिणमनं निश्चयतपश्चरणाचारः। तस्यैव निश्चयचतुर्विधाचारस्य रक्षणार्थं स्वशक्त्यनवगूहनं निश्चयवीर्याचारः। इत्युक्तलक्षणनिश्चयपञ्चाचारे तथैव "छत्तीसगुणसमग्गे पंचविहाचारकरणसन्दरिसे। सिस्साणुग्गहकुसले धम्मायरिए सदा वंदे। १।" इति गाथाकथितक्रमेणाचाराराधनादिचरणशास्त्रविस्तीर्णबहिरङ्गसहकारिकारणभूते व्यवहारपञ्चाचारे च स्वं परं च योजय-

---

'शुद्धसमयसार' इस शब्दसे कहने योग्य, भावकर्म-द्रव्यकर्म-नोकर्म आदि जो समस्त पर पदार्थ हैं उनसे भिन्न; और परमचैतन्यका विलासरूप लक्षणका धारक ऐसा जो निज शुद्ध आत्मा है वही उपादेय (ग्रहण करने योग्य) है, इस प्रकारकी रुचि होनेरूप सम्यग्दर्शन है; उस सम्यग्दर्शनमें जो आचरण अर्थात् परिणमन करना है उसको निश्चयदर्शनाचार कहते हैं। १। उसी शुद्ध आत्माका जो उपाधि रहित स्वसंवेदन (अपने जानने) रूप भेदज्ञानद्वारा मिथ्यात्व राग आदि परभावोंसे भिन्न जानना है वह सम्यग्ज्ञान है; उसमें जो आचरण (परिणमन) करना अर्थात् लगना है वह निश्चयज्ञानाचार है। २। उसी शुद्ध आत्मामें राग आदि विकल्पोंरूप उपाधिसे रहित जो स्वभावसे उत्पन्न हुआ सुख है उसके आस्वादसे निश्चल चित्तका करना है उसको वीतरागचारित्र कहते हैं; उसमें जो आचरण करना है वह निश्चयचारित्राचार कहलाता है। ३। समस्त परद्रव्योंमें इच्छाके रोकनेसे, इसीप्रकार अनशन, अवमौदर्य आदि बारह प्रकारके तपको करनेरूप बहिरंग-सहकारीकारणसे जो निज स्वरूपमें प्रतपन अर्थात् विजयन है वह निश्चयतपश्चरण कहलाता है। उसमें जो आचरण अर्थात् परिणमन है उसको निश्चयतपश्चरणाचार कहते हैं। ४। इन पूर्वोक्त दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तपश्चरणरूप भेदोंसे चार प्रकारका जो निश्चय आचार है; उसकी रक्षाके लिये जो अपनी शक्ति (ताकत) का नहीं छिपाना है वह निश्चयवीर्याचार है। ५। ऐसे कहे हुए लक्षणोंका धारक जो निश्चयनयसे पांच प्रकारका आचार है उसमें, और इसीप्रकारसे "छत्तीस गुणोंसे सहित, पांच प्रकारके आचारको करनेका उपदेश देनेवाले, तथा शिष्योंपर अनुग्रह (कृपा) रखनेमें चतुर ऐसे जो धर्माचार्य हैं उनको मैं सदा वंदता हूं। १।" इस गाथामें कहे हुए क्रमके अनुसार मूलाचार, भगवती आराधना आदि चरणानुयोगके शास्त्रोंमें विस्तारसे कहे हुए बहिरंग-सहकारीकारणों रूप जो व्यवहारनयसे पांच प्रकारका आचार है उसमें जो अपनेको तथा परको लगाते हैं अर्थात् आप उस पंचाचारको साधते हैं और दूसरोंको साधाते हैं वे

त्यनुष्ठाने सम्बन्धं करोति स आचार्यो भवति । स च पदस्थध्याने ध्यातव्यः । इत्याचार्यपरमेष्ठिव्याख्यानेन सूत्रं गतम् ॥ ५२ ॥

अथ स्वशुद्धात्मनि शोभनमध्यायोऽभ्यासो निश्चयस्वाध्यायस्तल्लक्षणनिश्चयध्यानस्य पारम्पर्येण कारणभूतं भेदाभेदरत्नत्रयादितत्त्वोपदेशकं परमोपाध्यायभक्तिरूपं 'णमो उवज्झायाणं' इति पदोच्चारणलक्षणं यत् पदध्यानं, तस्य ध्येयभूतमुपाध्यायमुनीश्वरं कथयति—

जो रयणत्तयजुत्तो णिच्चं धम्मोवदेसणे णिरदो ।
सो उवज्झाओ अप्पा जदिवरवसहो णमो तस्स ॥ ५३ ॥

व्याख्या—'जो रयणत्तयजुत्तो' योऽसौ बाह्याभ्यन्तररत्नत्रयानुष्ठानेन युक्तः परिणतः । 'णिच्चं धम्मोवदेसणे णिरदो' षट्द्रव्यपञ्चास्तिकायसप्ततत्त्वनवपदार्थेषु मध्ये स्वशुद्धात्मद्रव्यं स्वशुद्धजीवास्तिकायं स्वशुद्धात्मतत्त्वं स्वशुद्धात्मपदार्थमेवोपादेयं शेषं च हेयं, तथैवोत्तमक्षमादिधर्मं च नित्यमुपदिशति योऽसौ स नित्यं धर्मोपदेशने निरतो भण्यते । 'सो उवज्झाओ अप्पा' स चेत्थंभूत आत्मा उपाध्याय इति । पुनरपि किंविशिष्टः-'जदिवर-

---

आचार्य कहलाते हैं । और वे आचार्य परमेष्ठी पदस्थध्यानमें ध्यान करने योग्य हैं ॥ इसप्रकार आचार्यपरमेष्ठीके व्याख्यानसे १ गाथासूत्र समाप्त हुआ ॥ ५२ ॥

अब निज शुद्ध आत्मामें जो उत्तम (वारंवार) अभ्यास करना है उसको निश्चय स्वाध्याय कहते हैं । उस निश्चयस्वाध्यायरूप स्वरूपका धारक जो निश्चयध्यान है उसके परंपरासे कारणभूत, भेद अभेदरूप रत्नत्रय आदि तत्त्वोंका उपदेश करनेवाले और परम-उपाध्यायभक्तिस्वरूप "णमो उवज्झायाणं" इस पदके उच्चारणरूप पदस्थध्यानके ध्येयभूत (ध्यान करने योग्य) ऐसे जो उपाध्याय परमेष्ठी हैं उनके स्वरूपका कथन करते हैं—

गाथाभावार्थः—जो सम्यग्दर्शन, ज्ञान और चारित्ररूप रत्नत्रयसे सहित है; निरन्तर धर्मका उपदेश देनेमें तत्पर है; वह आत्मा मुनीश्वरोंमें प्रधान उपाध्याय परमेष्ठी कहलाता है । इसलिये उसके अर्थ मैं नमस्कार करता हूं ॥ ५३ ॥

व्याख्यार्थ—"जो रयणत्तयजुत्तो" जो बाह्य तथा आभ्यन्तररूप रत्नत्रयके अनुष्ठान (साधने) से युक्त हैं अर्थात् निश्चय-व्यवहारस्वरूप रत्नत्रयके साधनेमें लगे हुये हैं, "णिच्च धम्मोवदेसणे णिरदो" जीव, अजीवादि छः द्रव्य, पांच अस्तिकाय, सात तत्त्व और नौ पदार्थोंमें निज-शुद्ध आत्मद्रव्य, निज-शुद्ध जीवास्तिकाय, निज-शुद्ध आत्मतत्त्व और निज-शुद्ध आत्मपदार्थ ही उपादेय है; अन्य सब त्यागने योग्य हैं; इस विषयका तथा इसीप्रकार उत्तम क्षमा आदि दश धर्मोंका जो निरन्तर उपदेश देते हैं । वे नित्य धर्मोपदेश देनेमें तत्पर कहलाते हैं; इस कारण नित्य धर्मोपदेशनमें तत्पर ऐसे "अप्पा" आत्मा हैं; वे "जदिवरवसहो" पांचों इन्द्रियोंके विषयोंको जीतनेसे निज-शुद्ध आत्मामें प्रयत्न करनेमें तत्पर ऐसे यतिवरों (मुनीश्वरों) के मध्यमें वृषभ अर्थात्

वसहो' पञ्चेन्द्रियविषयजयेन निजशुद्धात्मनि यत्नपराणां यतिवराणां मध्ये वृषभः प्रधानो यतिवरवृषभः। 'णमो तस्स' तस्मै द्रव्यभावरूपो नमो नमस्कारोऽस्तु। इत्युपाध्यायपरमेष्ठिव्याख्यानरूपेण गाथा गता ॥ ५३ ॥

अथ निश्चयरत्नत्रयात्मकनिश्चयध्यानस्य परम्परया कारणभूतं बाह्याभ्यन्तरमोक्षमार्गसाधकं परमसाधुभक्तिरूपं 'णमो लोए सव्वसाहूणं' इति पादोच्चारणजपध्यानलक्षणं यत् पदस्थध्यानं तस्य ध्येयभूतं साधुपरमेष्ठिस्वरूपं कथयतिः—

दंसणणाणसमग्गं मग्गं मोक्खस्स जो हु चारित्तं।
साधयदि णिच्चसुद्धं साहू स मुणी णमो तस्स ॥ ५४ ॥

व्याख्या—'साहू स मुणी' स मुनिः साधुर्भवति। यः किं करोति—'जो हु साधयदि' यः कर्त्ता हु स्फुटं साधयति। किं 'चारित्तं' चारित्रं। कथम्भूतं 'दंसणणाणसमग्गं' वीतरागसम्यग्दर्शनज्ञानाभ्यां समग्रं परिपूर्णम्। पुनरपि कथम्भूतं 'मग्गं मोक्खस्स' मार्गभूतं। कस्य मोक्षस्य। पुनश्च किं रूपं 'णिच्चसुद्धं' नित्यं सर्वकालं शुद्धं रागादिरहितम्। 'णमो तस्स' एवंगुणविशिष्टो यस्तस्मै साधवे नमो नमस्कारोस्त्विति। तथाहि—"उद्योतनमुद्योगो निर्वहणं साधनं च निस्तरणम्। दृगवगमचरणतपसामाख्याताराधना सद्भिः।

---

प्रधान ऐसे "उवज्झाओ" उपाध्याय परमेष्ठी हैं। "णमो तस्स" उन उपाध्याय परमेष्ठियोंके अर्थ मेरा द्रव्य तथा भावरूप नमस्कार हो। इस प्रकार उपाध्याय परमेष्ठीके व्याख्यानसे एक गाथासूत्र पूर्ण हुआ ॥ ५३ ॥

अब निश्चयरत्नत्रयस्वरूप जो निश्चयध्यान है उसके परम्परासे कारणभूत, बाह्य तथा अभ्यंतररूप मोक्षमार्गके साधनेवाले और परमसाधुभक्तिस्वरूप जो "णमो लोए सव्वसाहूणं" यह पद है, इसके बोलने-जाप करने और ध्यान करनेरूप लक्षणका धारक जो पदस्थ ध्यान है उसके ध्येयभूत ऐसे जो साधु परमेष्ठी हैं उनके स्वरूपका निरूपण करते हैं—

गाथाभावार्थः—जो दर्शन और ज्ञानसे पूर्ण, मोक्षका मार्गभूत, सदा शुद्ध ऐसे चारित्रको प्रकटरूपसे साधते हैं वे मुनि साधु परमेष्ठी हैं, उनके अर्थ मेरा नमस्कार हो ॥५४॥

व्याख्यार्थः—"जो" जो 'हु' भले प्रकारसे "दंसणणाणसमग्गं" वीतराग सम्यग्दर्शन और ज्ञानसे परिपूर्ण "मग्गं मोक्खस्स" मोक्षका मार्ग ( कारण ) भूत, "णिच्चसुद्धं" सदा शुद्ध अर्थात् राग द्वेषादि रहित ऐसे "चारित्तं" चारित्रको "साधयदि" साधते हैं "साहू स मुणी" वे मुनि साधु हैं। "णमो तस्स" इन पूर्वोक्त गुणोंसे सहित जो हैं उन साधु परमेष्ठियोंके अर्थ नमस्कार हो। सो ही स्पष्टरूप से दिखलाते हैं कि-"दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तप इनका जो उद्योतन, उद्योग, निर्वहण, साधन और निस्तरण है उसको सत् पुरुषोंने आराधना कहा है। १।" इस आर्याछन्दसे कही हुई उन बहिरंग-

१ ।" इत्याद्यार्याकथितबहिरङ्गचतुर्विधाराधनाबलेन, तथैव "समत्तं सण्णाणं सच्चारित्तं हि सत्तवो चेव । चउरो चिट्ठहि आदे तह्मा आदा हु मे सरणं । १ ।" इति गाथाकथिताभ्यन्तरनिश्चयचतुर्विधाराधनाबलेन च बाह्याभ्यन्तरमोक्षमार्गद्वितीयनामाभिधेयेन कृत्वा यः कर्त्ता वीतरागचारित्राविनाभूतं स्वशुद्धात्मानं साधयति भावयति स साधुर्भवति । तस्यैव सहजशुद्धसदानन्दैकानुभूतिलक्षणो भावनमस्कारस्तथा 'णमो लोए सव्वसाहूणं' द्रव्यनमस्कारश्च भवत्विति ॥ ५४ ॥

एवमुक्तप्रकारेण गाथापञ्चकेन मध्यमप्रतिपत्त्या पञ्चपरमेष्ठिस्वरूपं ज्ञातव्यम् । अथवा निश्चयेन "अरिहासिद्धायरियाउवज्झायासाधु पंचपरमेट्ठी । ते वि हु चिट्ठहि आदे तह्मा आदा हु मे सरणं । १ ।" इति गाथाकथितक्रमेण संक्षेपेण, तथैव विस्तरेण पञ्चपरमेष्ठिग्रन्थकथितक्रमेण, अतिविस्तारेण तु सिद्धचक्रादिदेवार्चनाविधिरूपमन्त्रवादसंबन्धिपञ्चनमस्कारग्रन्थे चेति । एवं गाथापञ्चकेन द्वितीयस्थलं गतम् ।

अथ तदेव ध्यानं विकल्पितनिश्चयेनाविकल्पितनिश्चयेन प्रकारान्तरेणोपसंहाररूपेण

---

दर्शन, ज्ञान, चारित्र और तपभेदोंसे चार प्रकारकी आराधना है उस आराधनाके बलसे तथा इसीप्रकार "सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्र और सत्तप ये चारों आत्मामें निवास करते हैं इस कारण आत्मा ही मेरे शरणभूत है । १ ।" इस गाथामें कही हुई जो निश्चयनयसे अभ्यन्तरकी चार आराधना हैं उनके बलसे अर्थात् बाह्य मोक्षमार्ग और अभ्यन्तर मोक्षमार्ग करके जो वीतरागचारित्रका अविनाभूत निज शुद्ध आत्माको साधते हैं अर्थात् भावते हैं; वे साधु परमेष्ठी कहलाते हैं । उन्होंके लिये मेरा स्वभावसे उत्पन्न-शुद्ध-ऐसे सदानन्दकी अनुभूतिलक्षण भावनमस्कार तथा "णमो लोय सव्वसाहूणं" इस पदके उच्चारणरूप द्रव्यनमस्कार हो ॥ ५४ ॥

इस कहे हुए प्रकारसे पांच गाथाओं द्वारा मध्यम रुचिके धारक शिष्योंको ज्ञान होनेके लिये पंच परमेष्ठीके स्वरूपका कथन किया गया है; यह जानना चाहिये । अथवा निश्चयनयसे "अर्हत्, सिद्ध, आचार्य, उपाध्याय और साधु ये पांचों परमेष्ठी जो हैं वे भी आत्मामें ही तिष्ठते हैं; इस कारण आत्मा ही मेरे शरणभूत है । १ ।" इस गाथामें कहे हुए क्रमानुसार संक्षेपसे पंच परमेष्ठियोंका स्वरूप जानना चाहिये । और विस्तारसे पंच परमेष्ठियोंका स्वरूप पञ्चपरमेष्ठी नामक ग्रन्थमें कहे हुये क्रमसे जानना चाहिये । तथा अत्यन्तविस्तारसे सिद्धचक्र आदि देवोंके पूजनविधिरूप जो मन्त्रवादसंबन्धी पंचनमस्कार माहात्म्यनामक ग्रन्थ है उसमें पंच परमेष्ठियोंका स्वरूप जानना चाहिये । इस प्रकार पांच गाथाओंसे दूसरा स्थल समाप्त हुआ ॥

अब फिर भी उसी ध्यानको विकल्पितनिश्चय और अविकल्पितनिश्चयरूप जो अन्य प्रकार हैं उनसे संक्षेप करके कहते हैं । उसमें गाथाके प्रथम पादमें ध्येयका लक्षण कहता हूँ,

